सै यहां भी॥ शर्मासि। अवधूतम्। अदित्याः इति मन्त्रत्रयं व्याख्यातम् कण्डी १४॥ का॰ २.५.३. तिस चर्म पर धिषणासीति दृषद (चाकी के नीचिरले पाट) को स्थापन करै॥ आसुरी गायत्री दृषद्देवत्या। हे शिले पेषणाधारभूते तू पवनात्मिका तदुत्पन्ना तू धिषणा (बुद्धि वा कर्म को व्याप्त वा देती) है वा पर्वतवत् धारण करने वाली है। अदिति (भूमि) की त्वचा कृष्णाजिनरूपा तुरू तैसी और तेरे अवस्थान को अनुजानै॥ का॰ २.५.४. दृषद के पश्चिमभाग में नीचे को शम्या स्थापन करै दिव इति। यजुरुष्णिक् शम्यादेवत्या। हे शम्ये द्युलोक की स्तम्भन करने वाली तू है। पतनवारण के अर्थ अन्तरिक्षरूप करिस्तम्भन कारित्व है+॥ का॰ २.५.५. धिषणासीति दृषद पर उपला (चाकी के ऊपरले पाट) को स्थापन करै॥ प्राजापत्यानुष्टुप् उपला देवत्या। हे उपले (उपरितनशिल) तू धिषणा (व्यापार धारिका) है। कैसी कि पार्वतेयी (अधस्तन दृषद की पुत्री बाल स्वरूपा + अतः पर्वती मातृसमा तुरू पुत्री को जानै॥१९॥

धान्यमसि धिनुहि देवान्प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्यानाय त्वा। दीर्घामनु प्रसितिमायुषे धां देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनां पयोऽसि॥२०॥+

का॰ २.५.६. धान्यमसीति तण्डुलों को चाकी में डालिकर

+ धा-न्। अ॰। प्रा-त्वा। ह॰। उ-त्वा। उ॰। व्या-त्वा। अ॰। दी-ना। ल॰। च-त्वा। आ॰। म-सि। ई॰॥२०॥

+ कनीयसी ह्येषा दुहितवे भवतीति श्रुतेः १.२.१.१

+ अन्तरिक्षेण हीमे द्यावापृथिवी विष्टब्धे इति श्रुतेः १.२.१.१६।

प्राणाय त्वेति प्रतिमन्त्र करि पीसै॥ धान्यमसीति षण्णां हवि-
र्देवता १·यजुर्बृहती २·४·६· दैवी बृहती ३·दैवी पङ्क्तिः ५·आ-
र्ची त्रिष्टुप्।हे हविः तू धान्य (तृप्तिकरनेवाला) है इस का-
रण अग्न्यादिक देवताओं को तृप्त करि॥१॥ हे तण्डुलओ तु-
म्हें प्राण(प्रकर्षेण अनिति सर्वदा मुख में चेष्टा करने वाले श्वास वायु
प्राणदान) के अर्थ पीसता हूं इति शेषः एवमुत्तर मन्त्रयोर्योज्य-
म्॥२॥ उदान (ऊपर को चेष्टा करनेवाले उत्क्रान्त वायुदान)
के अर्थ॥३॥ व्यान (व्याप्त हो चेष्टा करनेवाले बलहेतु वायुः)
के अर्थ॥ अभिप्राय यह है कि देवताओं का हवि सजीव हो-
ता है इस हेतु इन मन्त्रों से हवि का प्राणादिदान करि सजीव-
त्व करिये है॥४॥ का०२·५·७· दीर्घामिति पिसे तण्डुलों को
कृष्णाजिन पर पतन करै॥ दीर्घा (अविछिन्ना) प्रसिति (कर्मसं-
तति) को अनुलक्षण करि आयु (यजमान की आयुवृद्धि) के अ-
र्थ हे हवि तुझे कृष्णाजिन पर स्थापन करता हूं।भाव यह
है कि यजमान की आयुवृद्धि के होते में कर्मसंतति वर्ते
है।यद्वायमर्थः।पूर्वमन्त्रों से हवि का प्राणादिदान करि स-
जीवत्व किया इस करि पुनः आयु दीजिये है। हे हविः दी-
र्घा प्रसिति (कृष्णाजिनाख्या) में तुझे स्थापन करता हूं।कि-
मर्थम् कि तेरी आयु की वृद्धि के लिये†। देवो व इत्यादि म-
न्त्रशेषो व्याख्यातः काण्डी १६·६॥का०२·५·८· कृष्णाजि-
न पर रखे पिष्ट को चक्षुषे त्वेति देखै॥ हे हवि यजमान की

† प्रसितिः प्रसयनात्तन्तुर्वा जालं वेति निरु०६·१२· यास्कोक्तेः पिष्टग्राहकत्वात्प्र-
सिति शब्देन कृष्णाजिनमुच्यते।

चक्षुपाटव के अर्थ तुझे देखता हूं इति शेषः। यद्वा चक्षु आदि बाह्येन्द्रियादिदान के अर्थ तुझे देखता हूं। भाव यह है कि हवि के सजीवत्व करने में चक्षुरादिकौं की अपेक्षा होती है सो इस से करिये है॥ का॰२-५-९॰ पात्रान्तर से आज्यस्थाली में आज्य को करै महीनामिति॥ आज्य देवत्या दैवी त्रिष्टुप्॥ हे आज्य तू महीओं (गौओं) का पय (क्षीर) है+॥२०॥

अ॰ ८॰ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे॒ऽश्विनो॑र्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। सं वपामि समाप ओषधीभिः समोषधयो रसेन। सꣳ रेवतीर्जगतीभिः पृच्यन्ताꣳ सं मधुमतीर्मधुमतीभिः पृच्यन्ताम्॥२१॥+

का॰२-५-१०॰ पवित्र सहित बडे पात्र में देवस्य त्वेत्यादि संवपामीति पिष्टों को आवपन करै॥ देवस्य त्वेत्यादि हस्ताभ्यामित्यन्तं व्याख्यातम् कण्डिका१०॰ अ॰। संवपामि दैवी बृहती हविर्देवत्या॥ इन पिष्टों (पिसेहुओं) को बडे पात्र में भले प्रकार स्थापन करता हूं॥ का॰२-५-१२-१३॰ उपसर्जन्यः (पिष्ट में डालने योग्य जल) आग्नीध्र के डालते अध्वर्यु पवित्राओं से ग्रहण करै समाप इति॥ समापो यजुः आपो देवता। उपसर्जनीरूप जल पिष्टरूप ओषधीओं के साथ भले प्रकार एकी हों। तथा ओषधीएं (पिसीहुई) रस (उपसर्जनीरूपजल) करि भले प्रकार एकी हों*। तथा रेवत्यः (जल) ओषधीओं (पिष्टाख्याओं) करि भले॰ ५४ मधुमतीः (माधुर्यो-

+क्षीरस्यनवनीतं घृतं पयः शब्देनोच्यते महीनां गो नाम निघं॰ २-११।

१-३-२-३।

+दे-मू। अ॰। सं-मि। इ॰। स-म्। उ॰॥२१॥
* आपो हि ओषधीनां रसः। ५४ रेवत्य आपो जगत्य ओषधय इतिश्रुतेः

पेता जल) माधुर्योपेतों (पिष्टरूपा ओषधीओं के साथ भले॰। अर्थात् जल और ओषधीओं के परस्पर प्रीतिहेतुत्व से संपर्क होवे॥२१॥

जनयत्यै त्वा संयौमीदमग्नेरिदमग्नीषोमयोरिषे त्वा घर्मोऽसि विश्वायुरुरुप्रथा उरु प्रथस्वोरु ते यज्ञपतिः प्रथताम‌ग्निष्टे त्वचं मा हिंसीद्देवस्त्वा सविता श्रपयतु वर्षिष्ठेऽधि नाके॥२२॥

का॰ २॰ ५॰ १४॰ जल और पिष्टों को मिश्रित करै, जनयत्यै त्वेति॥ प्राजापत्या गायत्री हविर्देवत्या। हे जलपिष्ट रूपपदार्थद्वय तुम्हें भली भाँति मिश्री करता हूं। किमर्थं कि यजमान की प्रजा के उत्पादनार्थं। जल और पिष्ट का जैसे मिश्रण तैसे शुक्रशोणित के मिश्रण करि यजमान की प्रजोत्पत्ति होती है तिस लिये तुम्हें मिश्रण करता हूं। यद्वा पुरोडाश की उत्पत्ति के अर्थ तुम्हें मिश्र॰॥ का॰ २॰ ५॰ १५॰ मिश्री किये पिष्ट के अवदानाङ्कित समान दो पिण्ड बनाकर पुनः विन मिलाये इदमग्नेः इदमग्नीषोमयोरिति क्रमपूर्वक स्पर्श करै॥ हे हवि देवते १॰ दैवी बृहती २॰ दैवी जगती। यह अग्निसम्बन्धि होवै॥ यह अग्नीषोमसम्बन्धि हो॥ का॰ २॰ ५॰ १७ इषे त्वेति आज्य को गलाने के अर्थ पात्र में अग्नि पर रखै॥ देव्यनुष्टुप् आज्यदेवत्या। हे आज्य वृष्टि के अर्थ तुझे गलाता हूं॥ का॰ २॰ ५॰ १८॰ घर्मोऽसीति पुरोडाश (पिण्ड) को

† ज-मि। अ॰। इ-ग्ने॥ इ॰। इ-यो॥ उ॰। इ-त्वा। क॰। घ-यु॥ त्व॰। उ-मू। आ॰। अ-तु। इ॰। दे-के। ऊ॰॥२१॥

अध्वर्यु कपालों में पकावै॥ यजुर्गायत्री पुरोडाशदेवत्या। हे पुरोडाश तू घर्म (दीप्यमान-प्रवर्ग्य†) है। तथा विश्वायुः (सर्वायुः) है। जिस से यजमान सर्वायु को पाता है इति भावः॥ का॰ २॰ ५॰ २०॰ उरु प्रथा इति पुरोडाश को बढावै जितना कि कपाल में समावै॥ आर्ची गायत्री पुरोडा॰। हे पुरोडाश तू स्वभाव से उरु प्रथाः (विस्तीर्ण जैसे तैसे प्रसरनेहारा। इस कारण यहां भी विस्तीर्ण प्रख्यात हो। किं च तेरा यज्ञपति (यजमान) उरु (विस्तीर्ण पुत्रपश्वादि करिके) प्रख्यात हो॥ का॰ ५॰ २॰ २१॰ अग्निष्टऽ इति जल करि पुरोडाश को सर्वतः स्पर्श करै॥ प्राजापत्या गायत्री पुरो॰। हे पुरोडाश अग्निः श्रपण के अर्थ तेरी त्वचा (त्वक्सदृश ऊपरले भाग) को विनाश न करै। अर्थात् अतिदाह करि स्यामता न हो। अवघात पोषण से उठा और श्रपण से उत्पन्न हुआ हवि का उपद्रव जलस्पर्श करि शमन करिये है इति भावः॥ का॰ २॰ ५॰ २३॰ देवस्त्वेति पकावै॥ प्राजापत्यानुष्टुप् पु॰। हे पुरोडाश सविता देवता वर्षिष्ठ (अत्यन्तवृद्ध) नाक (द्युलोकवर्ति नाकनामा अग्नि ‡) में तुझे रखि कर पक्व करै। मनुष्य का श्रपण करने में कर्तृत्व नही है यह समझ कर देवस्त्वेति कहा गया॥ २२॥ +

मा भेर्मा संविक्था ऽअतमेरुर्यज्ञोऽतमेरुर्यजमानस्य प्रजा भूयात्त्रिताय त्वा द्विताय त्वैकताय त्वा॥ २३॥ +

‡ दिवि नाको नामाग्नी रक्षोहेति तित्तिरिवचनान्नाको नाम स्वर्गस्थोऽग्निः।

+ मा-क्था॥ अ॰ अ-नु। इ॰ त्रि-त्वा। उ॰ द्वि-त्वा। क॰ ए-त्वा। ल॰॥ २३॥
† श्रप्यमाणतया दीप्यमानत्वात्

का॰ २॰ ५॰ २४॰ पक्वापक्वज्ञान के लिये मा भेरिति दोनों पुरोडाशों को स्पर्श करै॥ यजुर्गायत्री पु॰। हे पुरोडाश तू भय मत करि। चलन मत करि॥ का॰ २॰ ५॰ २५॰ अनमेरुरिति अपक्व को भूभल करिके दाबै वेद वा उपवेश करिके॥ आर्ची गायत्री पु॰। यज्ञः (याग का हेतु पुरोडाश) अनमेरुः (भस्माच्छादन करि ग्लानिरहित) होवै। यजमान की पुत्र पौत्रादि प्रजा ग्लानरहिता हो। अर्थात् यजमान की प्रजा को कदापि दुःख न हो॥ का॰ २॰ ५॰ २६॰ पिष्टलिप्तपात्र का प्रक्षालन और पिष्टलिप्ताङ्गुलियों का प्रक्षालन पात्र में स्थित ही उल्मुक से तपाकर गार्हपत्य के उत्तरतः परस्पर संगति को न प्राप्त होते को आधावै त्रितायत्वेति प्रति मन्त्र से॥ १॰ दैवी बृहती त्रितदेवत्या २॰ दैवी बृहती द्वित देवत्या ३॰ दैवी पङ्क्तिः एकतदेवत्या। हे पात्र्यङ्गुलिप्रक्षालनोदक त्रितनामक देवता के अर्थ तुझे ओजता हूं इति शेषः। तथा द्वित के अर्थ तु॰। तथा एकत के अ॰॥

॥ पहिले किसी हेतु से डरे हुए अग्नि ने जल में प्रवेश किया फिरि देवताओं ने तिसे जानि कर ग्रहण किया तहां अग्नि ने जल में वीर्य छोडा फिरि त्रित द्वित एकत तीनि पुत्र हुए ते देवताओं के साथ यज्ञ में पात्री प्रक्षालनजलक्षण भाग को लेते हुए यह श्रुति में कथा है शत॰ १॰ २॰ ३॰ १॰ ॥२३॥

म॰ ८॰ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। आददेऽध्वरकृतं देवेभ्य इन्द्रस्य

बाहुरसि दक्षिणः सहस्रभृष्टिः शततेजा वायुरसि तिग्मतेजा द्विषतो बधः॥२४॥+

का॰ २॰६॰१३॰ देवस्य त्वेति स्फ्य लेकर॥ देवस्य त्वेति व्याख्यातम् कण्डिका १०॰ अ॰। आददे यजुः पङ्क्तिः स्फ्यदेवत्या। देवताओं के उपकारार्थ वेदिखननादिद्वारेण अध्वर करने हारे स्फ्य को ग्रहण करता हूं॥ का॰ २॰६॰१३॰ तृणसहित सव्यहस्त में करिके दक्षिणहस्त से स्पर्श करि संहितास्वर में इन्द्रस्य बाहुः यह जपै॥ प्राजापत्या जगती स्फ्यदेवत्या। हे स्फ्य तू इन्द्र का दक्षिण बाहु है +। कैसा कि सहस्रभृष्टिः (सहस्रसंख्याक शत्रुओं का भूंजने हारा। शततेजाः (बहुधा दीप्यमानः)। किं च वायु (केवल इन्द्र बाहु सदृश ही नही किंतु वायुसदृश भी) है। अत एव तीक्ष्णतेजाः (जैसे वायु वन्हि को प्रदीपन करि तीव्रज्वाला को उत्पन्न करने से तीव्रतेजा होता है। एवं स्फ्य भी स्तम्बछेदरूप कर्म करने से तीव्रतेजा है। तथा द्विषतो बधः (द्वेषि असुरों का हन्ता॥२४॥

पृथिवि देवयजन्योषध्यास्ते मूलं माहिंसिषं व्रजं गच्छ गोष्ठानं वर्षतु ते द्यौर्बधान देव सवितः परमस्यां पृथिव्याᳬ शतेन पाशैर्योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक्॥२५॥+ पृ-मू।अ॰।व्र-मू।इ॰।व-द्यौः।उ॰।ब-कृ।अ॰॥२५

का॰ २॰६॰१५॰१६॰ पृथिवि देवयजनीति तृण के नीचे भूमि

+ दे-मू। अ॰। आ-भ्यः-इ॰। इ-ध॰। ज॰॥२४॥

[illegible]

[illegible]

को स्फ्य से प्रहार करे॥ वेदिदेवत्यं यजुः। हे पृथिवि हे देवयज
नि (देवता यजे जाते हैं जिसमें) तेरी ओषधीओं (तृणरूपाओं)
का मूल नहीं विनाश करता हूं॥ का॰ २॰६॰१७॰ व्रजं गच्छेति पु
रीष (स्फ्यप्रहार करि खुदी मृदा) को ग्रहण करे॥ देवी जग
ती पुरीषदेवत्या। हे पुरीष (स्फ्यप्रहारोत्पन्ना मृदा) तू व्रज (स्थि
त होने के लिये चलती हैं गौएं जहां तिस) को प्राप्त हो। तिस
कैसे कि गोस्थान (गोयुक्तस्थान, गोत) को॥ का॰ २॰६॰१८॰ जि
सस्थान से पुरीष ग्रहण किया तिस वेदि के स्थान को वर्षतु
त इति देखे॥ देवी पङ्क्तिः वेदिदेवत्या। हे वेदे तेरे अर्थ द्युलोका
भिमानी देव वर्षे (जलसेक करे। अर्थात् वर्षण करि खननजनि
त दुःखशान्ति हो॥ का॰२॰६॰१९॰ बधानेति स्फ्योत्खाता मृदा
को उत्कर में डाले॥ सावित्रं यजुः। हे देव सवितः जो हम लो
गों को द्वेष करता और जिस शत्रु को हम द्वेष करते हैं तिस
उभयविध शत्रु को इस पृथिवी के छोर पर बन्धन करि (तहां
उत्कर में डाली हुई धूलि विषें निगूढ शत्रु का बन्धन करि
कि जहां भूमि के छोर पर अन्धतामिस्रनरक है+। किन्हों से
बन्धन करना तदाह कि शतसंख्या कों बन्धनरज्जुओं से।
किं च इस अन्धतामिस्रनरक से तिसे कभी भी मत छूट
ने दे॥२५॥

अपाररुं पृथिव्यै देवयजनाद्वध्यासं व्रजं
गच्छ गोस्थानं वर्षतु ते द्यौर्बधान देव स-

+ अस्मै नमसि बधानेति पवात्र श्रु- अथवा पृथिव्याभिमानि १.२.४.१६ श्रुतेः।

+ अ-मू। अ॰। व्र-मू। इ॰। व-द्यौ। उ॰। ब-कृ। अ॰। अ-त्तः। ल्ट॰। द्रू-नू। आ॰। व-मू। ई॰। व-द्यो। ऊ॰। ब-कू। अ॰॥२६॥

वितः परमस्यां पृथिव्याᳪं शतेन पाशैर्योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक्। अररो दिवं मा पप्तो द्रप्सस्ते द्यां मा स्कन् व्रजं गच्छ गोष्ठानम् वर्षतु ते द्यौर्वधान देव सवितः परमस्यां पृथिव्याᳪं शतेन पाशैर्योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मस्तमतो मा मौक्॥२६॥+

का॰ २॰ ६॰ २१॰ अपाररुमिति दूजीवार प्रहरण आदिक करै॥ आसुरी गायत्री असुरदेवत्या। पृथिवि के सम्बन्धि देवयजनाख्य वेदिस्थान सें अररुनामा असुर को अपबध्यासम् (निकालिकर) जैसे हत हो तैसे करता हूं॥ इस मन्त्र से दूसरी वार प्रहार करै और व्रजम् वर्षतु वधानेति तीनों मन्त्रों का प्रयोग तथा अर्थ पूर्ववत्॥ का॰२॰६॰२२॰ अररो दिवमिति उत्कर के अभिमुख हाथों को रखै॥ यजुरनुष्टुप्। हे अररो (असुर) दिव (द्युलोक यागफलरूप) को तू मत प्राप्त हो॥ का॰ २॰ ६॰ २३॰ द्रप्सस्त इत्यादि तीसरी वार प्रहरणादिक करै॥ यजुर्गायत्री वेदिदेवत्या। हे वेदिदेवते तुम पृथिवी से जो द्रप्स (उपजीव्य रस) है सो द्युलोक को न जावै॥ व्रजं गच्छेत्यादि पूर्ववत्॥२६॥

गायत्रेण त्वा छन्दसा परि गृह्णामि त्रैष्टुभेन त्वा छन्दसा परि गृह्णामि जागतेन त्वा छन्दसा परि गृह्णामि। सुक्ष्मा चासि शिवा चासि स्योना चासि सुषदा चास्यूर्जस्वती चासि पयस्वती च॥२७॥+

का॰ २॰ ६॰ २५॰ जिस स्थान से अररु निकाला तहां वेदिका परिमा

+ अ-मू। अ॰। व्र-मू। द्र॰। व-द्यौ॥ अ॰। व-क्र। क्र॰। प-ष्ट॥ त्व॰। द्र-नू। आ॰। व्र-मू। दृ॰। व-द्यौ॥ ऊ॰
+ गा-मि। अ॰। त्रै-मि। द्र॰। जा-मि। उ॰। सु-सि। क्र॰। स्यो-सि। त्र॰। ऊ-च। आ॰॥२७॥

ण निश्चय करने के लिये दक्षिण पश्चिम उत्तर तीनों दिशाओं में स्फ्य से तीनि रेखायें करै गायत्रेणेति प्रतिमन्त्र करि। इस कर्म को पूर्वपरिग्रह कहिते हैं॥ गायत्रेण १ त्रैष्टुभेन २ जागतेन ३ त्रयाण मासुरी अनुष्टुब्विष्णुर्देवता। ते प्राञ्चं विष्णुं निपाद्य छन्दोभिर भितः पर्यगृह्णन्निति श्रुतेः १॰२॰५॰६॰। हे विष्णो तुम्हें गायत्र्यादि तीनों छन्दों की स्फ्य में भावना करि तीनों दिशाओं में परिग्रह ण करता हूं। एवं त्रिष्टुप् जागत उत्तर मन्त्रों में। ततः छन्दोदेवता तीनों दिशाओं में असुरों से तुम्हें पालन करेंगे। पूर्वदिशा में आहवनीय पालक हे इतिभावः। प्रजापति के पुत्र देवता और असुरों ने स्पर्धा (लडाई) किई। जब देवताओं को हारे जानि भूमि को असुरों ने बांटा तहां देवताओं नें वामन रूपविष्णु को आगे में करिके असुरों के निकट जाकर याचना कीई कि हमारे अर्थ भी भूमि का अंश देना उचित है। फिरि असुरों नें देवताओं को निरादर से कहा कि यह विष्णु जितने भू भाग में शयन करै तितना आपलोगों का है। फिरि देवताओं ने हम को इतना ही बहुत है यह कहिकर पूर्व में विष्णु को डालि गायत्रेणेत्यादि मन्त्रों से यज्ञभूमि को ग्रहण किया। सो यज्ञो विष्णुः जहां डेरा है वोह ही यज्ञभूमि है यह तिन्हों करि विदित होने से वेदि यह तिस भूमि का नाम हुआ यह शत॰१॰२॰५॰१-७॰ श्रुति कथा समझ करि वेदि ग्रहण है॥ का॰२॰६॰३१॰ वेदिखनन से पहिले किया पूर्व परिग्रह पीछे किया उत्तरपरिग्रह है। तहां भी पूर्ववत् तीनो दिशाओं में सुक्ष्मा स्योना ऊर्जस्वतीति मन्त्रों करि स्फ्य

से तीनि रेखाएं करें॥ त्रयाणां वेदिर्देवता १॰ प्राजापत्या गायत्री २॰ आसुरी जगती ३॰ आसुरी पङ्क्तिः। हे वेदे तू सुक्ष्मा (खनन करि अश्मादि दोष दूरि होने से शोभना भूमि) है। शिवा (उग्र असर के निकालने से शान्ता) है। गुणद्वयस्यान्योन्यसमुच्चयार्थौ चकारौ एकोऽयं मन्त्रः॥ स्योना (सुखरूपा) है। सुखदा (देवताओं के भली भांति बैठने योग्या) है। चकारौ पूर्ववत्। द्वितीयोऽयं मन्त्रः॥ ऊर्जस्वती (अन्नवती) है। पयस्वती (दुग्धवती) है। चौ पूर्ववत्। तृतीयो मन्त्रः॥ २७॥

पुरा क्रूरस्य विसृपो विरप्शिन्नुदादाय पृथिवीं जीवदानुम्। यामैरयंश्चन्द्रमसि स्वधाभिस्तामु धीरासो ऽअनुदिश्य यजन्ते॥ प्रोक्षणीरासादय द्विषतो वधोऽसि॥ २८॥ +

का॰ २॰ ६॰ ३२॰ पुरा क्रूरस्येति मन्त्रेण खोदी हुई वेदि में लोष्टकृत विषमता की निवृत्ति के अर्थ समीकरणरूप मार्जन करें॥ अथ पूर्णं सदृष्टा चन्द्रदेवत्या त्रिष्टुप्। आत्रेयमाख्यायिका मन्त्रेऽभिप्रेता। कभी देवताओं का असुरों के साथ संग्राम उपस्थित हुआ तब देवताओं ने आपुस में मन्त्र किया कि जो इस भूमि का उत्कृष्ट देवयजनस्थल है तिसे चन्द्रमा मे स्थापन करिके युद्ध करें तहां जो हमारी पराजय हो तो देवयजन में याग करिके फिरि दैत्यों को पराजय करेंगे यह भली भांति विचारि भूमि के सारभाग देवयजन को चन्द्रमा में स्थापन करते हुए सो कृष्णवर्ण अबभी चन्द्रमा में दीखता है इस आख्यान को मन्त्र कहिता है शत॰ १॰ २॰ ५॰ १०॥ मन्त्रार्थस्तु।

+ पु-त्रै। अ॰ आ॰ प्रो-य। इ॰ द्वि-सि। उ॥ २८॥

हे विरप्शिन् (विष्णो परमेश्वर+) तू सुनि अनुग्रह करि इति शेषः। त्रिरूप (नानायोधयुत*) क्रूर (युद्ध¶) से पहिले अर्थात् देवना जीवदानु (जीव की धारण करने हारी सारभूता) जिस पृथिवी को ऊंची ग्रहण करिके स्वधाओं (वेदों ‡) सहित चन्द्रमा में स्थापन करते हुए धीराः (मेधावीलोग) तिसी (चन्द्रस्थापृथिवी) को अनुदिश्य (दर्शन से संपादन करिके सोही भूमि इस वेदी में है यह भावना करि) याग करते हैं॥ का० २.६.३४ प्रोक्षणीरासादयेति आग्नीध्र प्रति प्रैषा (अध्वर्यु का वचन) है॥ यजु रुष्णिक् प्रैषः॥ हे आग्नीध्र तू प्रोक्षणी (जलों) को वेदी में स्थापन करि॥ का० २.६.४२ द्विषतो वध इति स्फ्य को उदगग्र करि उत्कर में फेंके॥ यजुर्गायत्री अभिचारिकम्। हे स्फ्यः तू द्वेषीओं (शत्रुओं) का हिंसक है॥ २८॥

अ० १० प्रत्युष्टꣳ रक्षः प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तꣳ रक्षो निष्टप्ता अरातयः। अनिशितोऽसि सपत्नक्षिद्वाजिनं त्वा वाजेध्यायै संमार्ज्मि। प्रत्युष्टꣳ रक्षः प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तꣳ रक्षो निष्टप्ता अरातयः। अनिशितासि सपत्नक्षिद्वाजिनीं त्वा वाजेध्यायै संमार्ज्मि॥ २९॥+

का० २.६.४६ जैसे शूर्प और अग्निहोत्र हवणी प्रतपन किया (तैसे स्रुव का भी करना॥ द्व व्याख्याने काण्डी ७॥ का० २.६.४६ वेदाग्र करि भीतर से पूर्व को संमार्जन करै मूल से ले अग्रपर्यन्त अनिशितोऽसीति मन्त्र से फिरि वेदमू-

+ प्र-यः। अ०। नि-पः॥ इ०। अ-ज्मि। उ०। प्र-यः। क०। नि-यः। ल०। अ-ज्मि। आ॥ २९॥

ल से बाहिर में स्रुवपुष्कर का बुध्न से ले मूलपर्यन्त पश्चिम को संमार्जन करै इसी मन्त्र से फिरि अग्निसमीप में जाकर पूर्ववत् तपाके जल उपस्पर्श करि अध्वर्यु के अर्थ समर्पण करै॥प्राजापत्या बृहती स्रुवदेवत्या। हे स्रुव तू अनिशित (हमारे विषय में तीक्ष्ण उपद्रवकारी नहीं होता) है यतः सपत्नक्षित् (शत्रुओं का मारने हारा। अत एव तुझे भलेप्रकार शुद्ध करता हूं। कैसे तुझे कि वाजिन (अन्नवन्त†) यद्वा यज्ञवन्त*) को। किसलिये संमार्जन करता हूं कि वाजेध्या (यज्ञ की दीप्ति के अर्थ। अर्थात् शोधित स्रुवा करि घृत लेने और होमने में अग्नि प्रकाशै है। तिस के प्रकाश से आहुतिफलभूत अन्न प्रकाशित होता है॥ का॰ २-६-४७.४८. अनिशितेति मन्त्रेण तीनों स्रुचाओं (जुहू उपभृत् ध्रुवा) को संमार्जनकरि (प्रत्युष्टमिति तपा-तपाकर) वेदि में स्थापन करने को अध्वर्यु के अर्थ देवै॥ प्रत्युष्टम् निष्टप्तम् व्याख्याते। अनिशितेत्यपि व्याख्यातम्। स्रुव के पुरुष होने से आदि में संमार्जन है। स्रुचा का स्त्री होने से पीछे¶। जुह्वादिक स्रुचाओं के स्त्रीलिङ्गत्व से अनिशिता वाजिनीमिति विशेषणों का स्त्रीत्व विशेष है॥२९॥

अदित्यै रास्नासि विष्णोर्वेष्पोऽस्यूर्जे त्वादब्धेन त्वा चक्षुषावपश्यामि॥अग्नेर्जिह्वासि सुहूर्देवेभ्यो धाम्नेधाम्ने मे भव यजुषेयजुषे॥३०॥ †

† यज्ञो वा अन्नम् इति श्रुतेः॥

* यज्ञो हि देवानामन्नमिति श्रुतेः॥ पञ्चमी नास्ति पूर्व इत्यादि

¶ पौर्वा पौर्वेर स्रुवस्रुचा स्रुव इत्यादि १.३.४५. श्रुतेः॥

† अ-सि। अ॰। वि-सि। ऊ॰। उ- त्वा। उ॰। अ-षे। अ॥३०॥

* यज्ञो हि देवानामन्नमिति श्रुतेः॥५.१.१.२.। वाजं यज्ञाख्यमन्नमर्हतीति वाजिनः।

का॰ २॰७॰१॰ आग्नीध्र योक्त्र (त्रिगुणा मुञ्जमयी रशना) करि गार्हपत्य से नैर्ऋत्य दिशा में ईशानाभिमुखी बैठी हुई यजमानभार्या को परिधानवस्त्र से बाहिर नाभि से नीचे कटिप्रदेश में प्रदक्षिण वेष्टित करै अदित्यै रास्नासीति॥ हे योक्त्र देवत्ये १॰ यजुर्गायत्री २॰ दैव्यपङ्क्तिः हे योक्त्र तू अदिति (पृथिवी) की रशना (करधनी) है॥ का॰२॰७॰ २॰ ३॰ तिस योक्त्र के दक्षिणपाश को प्राकुस्थानीय उत्तरपाश में द्विगुण खुरसि करि दक्षिणयोक्त्रपाश को ऊपर को उदूहन करै विष्णोर्वेष्प्योऽसीति॰ ग्रन्थि न करै॥ हे दक्षिणपाश तू विष्णु (यज्ञ) का वेष्प्य (व्यापक) है॥ का॰ २॰७॰४॰ ऊर्जे त्वेति आज्य को गार्हपत्य से उतारि करि पत्नी के आगे में रखि पत्न्याज्यमवेक्षस्वेति कहै॥ आज्यदेवत्यानि त्रीणि १॰ दैव्यनुष्टुप् २॰ यजुः ३॰ साम्नी जगती। हे आज्य तुझे ऊर्ज (उत्तर रसलाभ) के अर्थ अग्नि परसे उतारता हूं इति शेषः। उतारा हुआ घृत सुस्वादु होता है॥ का॰२॰७॰४॰ अदब्धेनेति पत्नी आज्य को देखे॥ हे आज्य तुझे अनुपहिंसित आखों से अधोमुखी होकर देखती हूं। किं च हे आज्य तू अग्नि की जिह्वा है (जब आज्य अग्नि में होमा जाता है तब जिह्वा ऐसी ज्वाला उत्पन्न होती है अतः तू अग्नि की जिह्वा है। कैसा है तू कि देवताओं के अर्थ सुहूः (भले प्रकार होमिये है वोह। यद्वा जिह्वाविशेषणम् भली भांति बुलाइयें हैं देवता जिस से वोह। अर्थात्

ज्वाला देखि देवता आते हैं। इस हेतु मेरा धाम्ने धाम्ने (तत्तद्यागफलोपभोगस्थानसिद्ध्यर्थ) हो। यजुषे यजुषे (तत्तद्यागसिद्धि के अर्थ योग्य) हो॥ ३०॥

सवितुस्त्वा प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि धाम नामासि प्रियं देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि॥ ३१॥ +

इति संहितायां दशमोऽनुवाकः १०

इति श्री शुक्लयजुर्वेदे माध्यन्दिनीयायां वाजसनेयसंहितायां दीर्घपाठे प्रथमोऽध्यायः १

का॰ २॰ ७॰ ७॰ सवितुस्त्वेति आज्य को उत्पवन करे॥ सविता देवता की आज्ञा में वर्तमान हो तुझे उत्पवन करता हूं। व्याख्यानमन्यत् काण्डी १२॰॥ का॰ २॰ ७॰ ८॰ और प्रोक्षणी को पूर्ववत् उत्पवन करे सवितुर्व इति॥ प्राजापत्या पङ्क्तिरापो देवता। तुम्हें उत्पवन करता हूं इति व्याख्यातम् काण्डी १२॰॥ का॰ २॰ ७॰ ९॰ तेजोऽसीति अध्वर्यु वा यजमान आज्य को देखे॥ आज्यदेवत्ये द्वे १॰ यजुस्त्रिष्टुप् २॰ आर्षी

+ स-भिः। अ॰। इ॰। ते-सि। उ॰। धा-सि। ह॰॥ ३१॥

उष्णिक्। हे आज्य तू तेज (शरीरकान्ति का हेतु होने से तेज) है। शुक्र (स्निग्धरूपत्व से दीप्तिमान्) है। अमृत (विनाशरहित) है। बहुत दिवस रखने से ओदनादिवत् पर्युषितत्वादि दोषों के अभाव से वा यज्ञहेतुत्व से अविनाशित्व है॥ का॰ २-७-११-१२ धाम नामेति एकवार मन्त्र पूर्वक और तीनिबार चुपके से चारि स्रुवाओं को घृत से पूर्ण करै॥ हे आज्य तू धाम (देवताओं की चित्तवृत्ति का स्थान) है। तथा नाम (अपने प्रति नमानेवाला) आज्य को देखि भोजन के लिये सब नमते हैं। तथा देवताओं का प्रिय है। अनाधृष्ट (अनभिभूत गतसारत्व दोष करि अतिरस्कृत चरुपुरोडाशादिक चिरस्थिति से गतसार होते हैं ऐसा नहीं) है। देवयजन (यागसाधन) है ऐसे तुझे ग्रहण करता हूं इति वाक्य शेष:॥३१॥

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमोहार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयाद्यज्ञपुरुषः सनातनः१

इति भाष्ये दशमोऽनुवाकः१०

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीयशाखाध्येतृवैयाघ्रपद्यान्वयविश्वामित्रपुराधिप श्रीमज्जयकिशोरदेवशर्मात्मजेनैकिनेय नृपतिगिरिप्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थप्रदीपे गिरिधरभाष्ये शाखाद्याज्यग्रहान्तः प्रथमोऽध्यायः॥१॥

ओम् तत्सत् ब्रह्मार्पणमस्तु

हरिः ओम्

ओं नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च माधनैर्वेदरूपकम्

स्वानन्ददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः २

अ॰ १ कृष्णोऽस्याखरेष्ठोऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि वेदिरसि ब॒र्हिषे त्वा जुष्टां प्रोक्षामि बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षाम्यदित्यै व्युन्दनम् ॥१॥

ओं नमो याज्ञवल्क्याय

राज्ञा गिरिप्रसादेन श्रीवेदार्थप्रदीपके ॥

इध्मप्रोक्षादिपित्र्यान्तो द्वितीयोऽध्याय ईर्यते १

कृष्णोऽसीति आसुरी उष्णिक् इध्मो देवता। वेदिरसीति आसुरी अनुष्टुप् लिङ्गोक्त देवताः बर्हिरसीति प्राजापत्या उष्णिक् लिङ्गोक्त देवता। का॰ २·७·१९· इध्म पूलक को छुडाकर प्रोक्षण करै। और वेदि को प्रोक्षण करै। बर्हि ले वेदि में पूर्वग्रन्थि करि के प्रोक्षण करै क्रमपूर्वक कृष्णोऽसीति प्रतिमन्त्र से इति सूत्रार्थः॥ अथ मन्त्रार्थः॥ हे इध्म तू कृष्ण (कृष्णमृगरूप यज्ञ) है +। कैसा है कि आखरेष्ठः (समन्तात् कठिन वृक्ष में स्थित। यद्वा खं (स्वर्ग) को राति (देता) खर (आहवनीय) तहां समन्तात् स्थित ॥ यज्ञ कभी देवताओं से दुःखित हो अपने छिपने के अर्थ कृष्णमृग होके वन में यज्ञियतरु के मध्य में प्रवेश करि कहीं कठिन वृक्ष में स्थित हुआ सो इस अभिप्राय से कृष्ण आखरेष्ठ ये दो शब्द कहे गये तथा च श्रुतिः १·१·४·१· यज्ञो ह देवेभ्योऽपचक्राम

+ इध्मपूलकस्य यज्ञसाधनत्वात् यज्ञत्वोपचारः॥

१ कृ-शि-अथ-वे-मि-इन्द्र-शि। उ॰४२॥

स कृष्णो भूत्वा चचारेत्यादि श्रुतिः। अतः अग्नि देवता के अर्थ प्रिय तुम्हें प्रोक्षण करता हूं शुद्ध्यर्थ जल से इति शेषः॥ वेदिरसीति वेदी को प्रोक्षण करे। तू वेदि (देवताओं करि असुरों से लब्ध होंने के कारण वेदि) है इस हेतु बर्हिओं के धारणोपयोगिता करि प्रिय तुम्हें प्रो॰+। बर्हिरसीति बर्हिःप्रोक्षणम्। हे दर्भ बर्हिः (बहुत होंने से वेदिकी वृद्धि करने समर्थ) है। अतः स्रुचिधारण से प्रिय तु॰॥१॥

अदित्यै व्युन्दनमसि विष्णो स्तुपो ऽ स्यूर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्यो भुवपतये स्वाहा भुवनप ये स्वाहा भूतानां पतये स्वाहा॥२॥+

का॰२·७·२०· प्रोक्षणी के शेषजल को बर्हि पूलक के मूल में औंधावे अदित्यै व्युन्दनमिति॥ प्राजापत्या गायत्री आपो दे॰। हे प्रोक्षण प्रोषोदक तू अदिति (भूमि) का क्लेदन (प्रस्वेद) है॥ का॰२·७·२१· अध्वर्यु हाथ करि पवित्रा प्रणीता में रख तिस बर्हि पूलक के पूर्व भाग से विष्णोरिति प्रस्तर को निकाले॥ दैवी पङ्क्तिः प्रस्तरो दे॰। हे प्रस्तर दर्भमुष्टिरूप तू विष्णु (यज्ञ) की शिखा है॥ का॰२·७·२२· ऊर्णम्रदसमिति वेदि को दर्भों से आच्छादन करे॥ आसुरी गायत्री वेदिर्दे॰। हे वेदे तुम्हें दर्भों से आच्छादन करता हूं। कैसी तुम्हें ऊर्ण जैसी कोमल को। जैसे स्वामी के विठलाने को भूमि की काठिन्यता के अभावार्थ कम्बलादि विछाते हैं तैसे दर्भों से आच्छादिता वेदि कोमल हो। पुनः कैसी कि देवताओं के उपकार के लिये स्वास्था (सुखपूर्वक भोजन के लिये आसन करि बैठते हैं जिसपर तिस) को॥ का॰ २५·२·७· भुवपये

+ हुतहीमं प्राशानिधि; प्रजानस्यष्य बर्हिषा भारकणां हुनस्य।

+ अ॰-सि। आ॰ वि-सि। कृ॰ऊ॰-स्थः। उ॰। भु-हा। ऋ॰। स्व॰। भू-हा। आ॰॥२॥

स्वाहेति स्कन्न (हवि के ग्रहण काल में परिधियों से बाहिर विखरे हवि) को स्पर्श करै ॥ भुवपतय इति दैवीजगती । भुवन पतयेति द्वौ प्राजापत्या गायत्र्यौ । त्रयाणामग्निर्देवता । एतन्मन्त्रत्रयस्यात्रोत्कर्षः । भुवनपत्यादयः तीनों अग्नि के भ्राता । स्वाहा शब्द निपात देवताओं प्रति दानवाची + । मन्त्रार्थस्तु । हवि ग्रहण काल में परिधियों से वाहर जो हवि बिखिरा सो भुवपत्यादयः अग्नि के भ्राताओं को दिया इति ॥ आशय यह है पहिले अग्नि के भ्राता वषट्कार की भय से भूमि को प्रवेश करते हुए और तिस दुःख करि अग्नि भी भाग करि जल में प्रवेश करता हुआ फिरि देवताओं करि लाया अपने अधिकार पर स्थाप्यमान ऐसे बोला कि जो इन मेरे भाइयों करि मुझे धारण करो और तिन के लिये यज्ञ भाग की कल्पना करो । फिरि ते अग्नि के भाई परिधि हुए और तिन्होंका स्कन्न हवि भाग किया इति कथा तथा च शत॰ १·३·३·१३-१६ ॥ २ ॥

गन्धर्वस्त्वा विश्वावसुः परिदधातु विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः । इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः । मित्रावरुणौ त्वोत्तरतः परिधत्तां ध्रुवेण धर्मणा विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः ॥ ३ ॥ +

का॰ २·८·१· मध्यम दक्षिण उत्तर परिधियों को गन्धर्वः इन्द्रस्य मित्रावरुणौ प्रतिमंत्र करि स्थापन करै ॥ गन्धर्वस्त्वा इन्द्रस्य मित्रा

+ स्वाहाकारं च वषट्कारं च [illegible]

+ म॰-न॰ । अ॰ । इ॰-न॰ । इ॰-मि॰-न॰ । उ॰-अ॰ २ ॥

वरुणौ त्रीणियजूंषि त्रयः परिधयो देवता। आदो पश्चात्। हे परिधे विश्वावसु नामा गन्धर्वः तुझे आहवनीय से पीछे सर्वतःस्थापन करे (सर्वत्र वास करता॰विश्वावसु) द्युलोकस्थ सोम की रक्षा करने तिस के समीप में सर्वत्र गन्धर्व वास करते हैं इति श्रुत्यन्तरकथा। किसलिये स्थापन करे। आहवनीय स्थानरूप के हिंसा परिहारार्थ। परिधि के अभाव में असुर हिंसा करते हैं। किं च तू केवल अग्नि ही का परिधि नहीं यजमान को भी असुरों से रक्षा करने पश्चिम दिशा में स्थापित है। और आहवनीय का प्रथम भ्राता भुवपतिनामा अग्निरूप तू है। स्तुति योग्य अत एव होताओं करि स्तुति किया॥ दक्षिणं परिधिं परिदधाति। हे अग्नि के द्वितीय भ्राता भुवनपतिनामा द्वितीय परिधे तू रक्षा करने को समर्थ है इस हेतु इन्द्र का दक्षिण बाहू है विश्वस्येत्यादि व्याख्यानम्॥ तृतीयमुत्तरं परिधिं परिदधाति। हे तृतीय परिधे (अग्नि के तीसरे भ्राता भूतानांपते) मित्रावरुणौ (वाय्वादित्यौ) स्थिर धारण करि उत्तर दिशा में तुझे सर्वतः स्थापन करें। अन्यत्पूर्ववत्॥३॥

वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तंं समिधीमहि। अग्ने बृहन्तमध्वरे॥४॥

का॰२॰८॰२॰ प्रथम परिधि को समिध छुवा करि वीतिहोत्रमिति मन्त्र से आहवनीय में आधान करे॥ विश्वावसु हष्टा अग्निर्देवता गायत्रीछन्दस्का। हे कवे (क्रान्तदर्शिन्॰ भूतभविष्यतवर्तमान दूरवर्ती पदार्थों के जाननेवाले) हे अग्ने यागनिमित्त में तुझे हम इस इध्म

काष्ठ करि दीपन करते हैं। कैसे तुमें कि वीति होत्र। पुत्रपौत्र पशुध-
नादि की समृद्धि के अर्थ होम जिस का वा होत् कर्म में अभिला-
ष जिस का तिसै तथा कान्तिमान और महान्त को॥ ४॥

समिदसि सूर्यस्त्वा पुरस्तात्पातु कस्याश्चिदभिश-
स्त्यै। सवितुर्बाहू स्थ ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वा-
सस्थं देवेभ्य आ त्वा वसवो रुद्रा आदित्याः
सदन्तु॥५॥ +

का॰२॰८॰३॰परिधि को विन स्पर्श किये समिदसीति मन्त्र क-
रि दूसरी समिधा अग्नि में स्थापन करै॥ दैवी बृहती अग्निर्दे-
वता। हे इध्मकाष्ठ तू अग्नि का सम्यग्दीपन है॥ का॰२॰८॰४॰
अध्वर्यु बैठकर आहवनीय को देवता संहितास्वर से सूर्यस्त्वा इ-
ति पढ़ै॥ आसुरी गायत्री लिङ्गोक्तदेवता। हे आहवनीय पूर्व दि-
शा में सब हिंसाओं से सूर्य तुम्हें रक्षा करै। अर्थात् जे कोई हिंसा
प्रसक्त तिन्हें परिहरै। इतर तीनि दिशा में तीनों परिधि रक्षक हैं
पूर्व में तिन्हों के अभाव से सूर्य है +॥ का॰२॰८॰५॰ दो तृण प्र-
स्तरस्थापनार्थ उदगग्र स्थापन करै सवितुरिति मन्त्र करि॥
याजुषी गायत्री विधृति॰। हे तृणे तुम दोनों सविता की बाहू हो
प्रस्तरणधारण करि सूर्य की बाहू तुल्य हो॥ का॰२॰८॰१०॰ तिन्हों
पर प्रस्तर बिछावै ऊर्णम्रदसमिति मन्त्र करि॥ आसुरी गायत्री प्र-
स्तरो दे॰। ऊर्णा वत् कोमल देवताओं के सुखासन के अर्थ तुम्हें
बिछाता हूं॥ का॰२॰८॰११॰ आत्वा इति मन्त्र से प्रस्तर प्रति हा-

+ गुप्तेन वा अग्निः परिधयोभवन्त्यथैतन्मध्यमेव पुरस्ताङ्गोप्तारं करोतीति श्रुत॰१॰३॰४॰॥

+ स-सि। अ॰। इ-स्त्यै। इ॰। स-स्थ:। उ॰। ऊ-भ्य:। ऋ॰। आ-न्तु। स्व॰॥५॥

थ रखे॥ आसुरी अनुष्टुप् प्रस्तरो दे०। वसवो रुद्रा आदित्याः(क्रमेण प्रातः-माध्यन्दिन-तृतीय) तीनों सवनों के देवता तुझे सर्वेन: प्रसारें॥५॥

घृताच्यसि जुहूर्नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद आसीद घृताच्यस्युपभृन्नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद आसीद घृताच्यसि ध्रुवा नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद आसीद प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद आसीद। ध्रुवा असदन्नृतस्य योनौ ता विष्णो पाहि पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिं पाहि मां यज्ञन्यम॥६॥†

का०२.८.१२.१३. अध्वर्यु आग्नीध्र करि समर्पिता जुहू को लेकर सव्य हस्त से अविमुक्त प्रस्तर पर प्रागग्र रखे इतर मन्त्रों से उपभृत् और ध्रुवा को रखे॥ घृताच्यसि जुहूर्नाम्नेति साम्नी त्रिष्टुप् जुहूर्दे०। हे जुहू तू घृताची (घृतपूर्णा) और नाम करि जुहूः (होमनेवाली) है। सो तू प्रियधाम (देववल्लभघृत+) सहित इस प्रस्तर पर स्थित हो॥ उपभृत् को रखे॥ सा-त्रि० उपभृद्दे०। उप (समीप में स्थित हो आज्य को धारण करता-उपभृत्। अन्यद्व्याख्यातम्॥ ध्रुवा को रखे॥ सा-त्रि ध्रुवादे०। जैसे होम के अर्थ जुहू उपभृत् चलते हैं तैसे यह नहीं चलता इस हेतु नाम करि ध्रुवा है। अन्यदुक्तम्॥ का०२.८.१४. प्रियेण धाम्नेति आज्यस्थाली पुरोडाशादि प्रत्येक हवियों को वेदिपर रखिके॥ याजुषी जगती हविर्दे०। हे हवि घृत सहित प्रियस्थान में स्थित हो इत्येकैकं हविः सम्बो-

+प्रियधामघृतलक्षणम्, एतद्वै देवानां प्रियधाम यदाज्यमिति शत०१.३.२.१७. श्रुतेः।

†घृ-दा। अ०न्न-१।उ०। प्रि-दा। क०। ध्रु-म०ल०। पा-मू। आ०॥६॥

ध्यवचनम्॥का॰१॰८॰१९॰ध्रुवाअसदन्निति सवों को स्पर्श करै॥यजुः विष्णुर्दे॰॥ऋत(अवश्य भाविफलोपेत॰सत्य॰यज्ञ) के स्थान में जे हवि रखे तिन्हें हे विष्णो(व्यापक यज्ञ पुरुष) रक्षा करि और यज्ञ को तथा यज्ञपति(यजमान) को रक्षा करि॥का॰२॰८॰२०॰ पाहि मामिति अपने को स्पर्श करै॥याजुषी गायत्री विष्णुर्दे॰॥ मुझ यज्ञ करानेवाले अध्वर्यु को रक्षा करि॥६॥

अ॰२॰ अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा सरिष्यन्तं वाजजितꣳ सम्मार्ज्मि। नमो देवेभ्यः स्वधा पितृभ्यः सुयमे मे भूयास्तमस्कन्नमद्य॥७॥+

अस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्यꣳ सम्भ्रियासमङ्घ्रिणा विष्णो मा त्वावक्रमिषं वसुमतीमग्ने ते छायामुपस्थेषं विष्णो स्थानमसीत इन्द्रो वीर्यमकृणोदूर्ध्वोऽध्वर आस्थात्॥८॥+

अग्ने वेर्होत्रं वेर्दूत्यमवतां त्वां द्यावापृथिवी अव त्वं द्यावापृथिवीस्विष्टकृद्देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषा भूत्स्वाहा सं ज्योतिषा ज्योतिः॥९॥+

का॰३॰१॰१३॰ इध्मबांधने के तृणमय जून से दक्षिण परिधि के समीप अग्नि को तीनि बार मार्जन करै अग्ने वाजजित मन्त्र करि एकबार चुपके से दो बार तैसे ही मध्यमोत्तर परिधिओं को॥ यजुः अग्निदे॰॥ हे वाजजित(अन्नों के जीतनेवाले) हे अग्ने तुझे शोधन करता हूं। कैसे तुझे कि अन्नसम्पा-

+अ-र्ज्मि। अ॰न-भ्यः। दृ॰।स्व-भ्यः। उ॰।सु-म्। कृ॰॥७॥
+अ-म्। लृ॰।व-सि। आ॰।रू-हा। ई॰॥८॥ + सं-तिः। ऊ॰॥९॥

दनीपयुक्त तथा अन्नप्रतिबन्धनिवारक को॥ का॰३·१·१५· आह-
वनीय से पश्चिम हाथ जोडे नमो देवेभ्य इति॥ दैवी पंक्तिः देवा
दे॰। जे देवता अनुष्ठान को अनुग्रह करते हैं तिन्हों के अर्थ
नमस्कार॥ का॰३·१·१५· पूर्व मुख करि आदि में देवताओं
को अत्यर्थ अञ्जलि करी स्वधा पितृभ्य इति पितरों को अ-
त्यर्थ दक्षिणामुख उतान अञ्जलि करे॥ दैवीपंक्ति पितरो
दे॰। जे पितर (पालक) हैं तिन्हों के अर्थ स्वधा+ है अर्थात् जो
देने योग्य है सो दूंगा॥ अनेन मन्त्रद्वयेन देवाः पितरश्चोपच-
र्यन्ते॥ का॰३·१·१६· सुयमे म॰ इति जुहु उपभृत को लेके॥
आर्ची उष्णिक् जुहूपभृद्देवते। हे जुहूपभृतौ मेरे अर्थ जैसे
तुम में स्थित आज्य न गिरे तैसे धारण करो॥७॥ तथा सति आ-
ज इस अनुष्ठानदिन में देवताओं के उपकारार्थ तुम में स्थि-
त घृत भूमि में जैसे न गिरे तैसे पोषण वा धारण करता हूं॥
का॰३·१·१६· अद्धिणा विष्णविति दक्षिणदिशा (यजनेके स्था-
न) प्रति गमन करे॥ याजुषी त्रिष्टुप् विष्णुर्दे॰। हे विष्णो (व्या-
पक॰ यज्ञपुरुष) पाद करि तुझे अवक्रमण नहीं करता अर्था-
त् पाद करि अतिक्रमणदोष मुझे न हो॥ का॰३·१·१८· वसुम-
तीमिति अवस्थान करि ईशानाभिमुख स्थित होके॥ अग्निदेव-
त्यं यजुः। हे अग्ने तेरी छाया (छायावत्समीपवर्तिनी) वसुमती
(भूमि) को सेवन करूंगा। स एव सेवाप्रकारः कथ्यते। हे वसु-
मति तू विष्णु (यज्ञ) का स्थान है। अर्थात् यहां बैठि कर यज्ञ

+ स्वधाशब्दो निपातः पितॄनुद्दिश्य देयद्रव्यस्य दाने वर्त्तते।

करने को समर्थ होते हैं। आहवनीय के समीपवर्तित्व से इस भूमि का यज्ञस्थानत्व है। यद्वायमर्थः। हे अग्ने तेरी धनवती (धनप्राप्तिकरी) छाया को सेवन करूंगा (तेरी पादछाया में वास करूंगा क्योंकि तू विष्णु का स्थान है॥ का० ३·२·१· इन इन्द्र इति हामें॥

इन्द्र देवत्यं यजुः। पूर्वमन्त्र में यज्ञसम्बन्धि जो स्थान कहा सो ही देवताओं के विजयहेतुत्व से इनः शब्द करि परामृश्यते। देवयजनव्यतिरिक्त भूमि के असुराधीनत्व करि तहां देवताओं की पराजय में भी यज्ञप्रदेश पराजय रहित है। सो ही मन्त्र करि कहिये है॥ इन्द्र इस देवयजनस्थान में उद्युक्त होकर इति शेषः। वीर्य (शत्रुवधरूपकर्म) करेगा अत एव यज्ञ उन्नति को प्राप्त होगा। इन्द्र के वीर्य करते शत्रुकृतविघ्नाभाव से यज्ञ का औन्नत्य है॥ ८॥ तिस हेतु हे अग्ने तू होता के कर्म को जानि और दूतकर्म को जानि +। तुम ऐसे को द्यावापृथिवी पालन करें। हे अग्ने तू भी द्यावापृथिवी दोनों लोक देवताओं को पालन करि ऐसे अन्योन्यपालन से इन्द्र हमारे दिये आज्य हवि करि देवताओं के अर्थ स्विष्टकृत (भले अभीष्टफल का दाता) हो। जो-जो हम करें सो-सो इष्ट सर्व वे कल्परहित करें। स्वाहा सुकृतमस्तु। अर्थात् इन्द्र देवता को उद्देश करि यह आज्य दिया॥ का० ३·२·२· संज्योतिषेति जूहू के आज्य का विन्दु ध्रुवा में डाले॥ याजुषी गायत्री आज्य दे०। ध्रुवास्थिताज्यरूपज्योति सहित जुह्वा मिथ्यमानरूपज्योति संगत हो॥ ९॥

+ हौत्रं दूत्यं चाग्नेः कर्म। तथा च श्रुतिः ८.४.५.४ उत्तरार्धे अग्निर्वै देवानां होता च दूतश्च

अ॰ १ मयीदमिन्द्र इन्द्रियं दधात्वस्मान्रायो मघवानः स चन्ताम्। अस्माकꣳ सन्त्वाशिषः सत्या नः सन्त्वाशिष उपहूता पृथिवी मातोप माम्पृथिवी माता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात्स्वाहा ॥१०॥

का॰ ३·४·२६· प्रधानयाग के अनन्तर पुरोडाशशेषप्राशन के समय होता के आशिष देते यजमान जपे ॥ आशीः प्रतिग्रहणंयजुः। इन्द्र (परमेश्वर) मेरा अपेक्षित इन्द्रिय (वीर्य) मुझ यजमान में स्थापन करें। किं च देवमानुषभेद करि द्विविधधन और धनवन्त हम यजमानों को सेवन करें। किं च हम यजमानों के आशिष अभीष्टार्थ के आशंसन हों। किं च हमारे पूर्वोक्त आशिषः सत्य हों॥

का॰ ३·४·१८–२०· जब कि होता द्यावापृथिवी का उपह्वान करे तब दोनों पुरोडाशों से एक-एक अंश को छै-छै भाग करि आग्नीध्र के अर्थ देवे और सो उपहूतेति मन्त्र करि भक्षण करे ॥ पृथिवीदे॰ यजुः। जो यह पृथिवी दीखे है सो जगत की माता (निर्मात्री) मुझ करि अभ्यनुज्ञाता और सो पृथिवी मातृत्व करि हमलोगों से भावितासती मुझे हविः शेष भक्षण के अर्थ आज्ञा दे। और मैं आग्नीध (अग्निकर्मकरनेवाला) हूं तिस कारण अग्नि हो तिस भाग को भोजन करता हूं इति शेषः। स्वाहा (जाठराग्नि में सुहुत हो ॥१०॥

उपहूतो द्यौष्पितोप मां द्यौष्पिता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात्स्वाहा।

ब्रह्मत्वम् आङ्गिरसो बृहस्पते रार्षम्

देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णोहस्ता-

भ्याम्। प्रतिगृह्णाम्यग्नेष्ट्वास्येन प्राश्नामि॥११॥

द्वितीयं प्राश्नाति। उपहूतो द्यौरिति यजुः द्यौर्दे०। एवं द्यौः पिता (जगत्पालक) उपह्वयतामित्यादि समानार्थ हैं॥ देवस्यत्वा। इतः प्रभृति ओम् प्रतिष्ठेत्यन्त कण्डि०१३। ब्रह्मत्वम् तिस का आ-ङ्गिरा का पुत्र बृहस्पति ऋषि है॥का०२.२.१६। ब्रह्मा देवस्यत्वे-ति प्राशित्र को ग्रहण करै॥ देवस्य त्वा व्याख्याता १.१०। प्रतिगृ-ह्णामीति दैवीपंक्तिः। प्रतिगृह्णामि स्वीकार करता हूं इति शेषः॥ का०२.२.२०। अग्नेष्ट्वेति विनदांत लगाये प्राशित्र को ब्रह्मा अ-नामिका अङ्गुष्ठ सें ले भोजन करै॥ प्राजापत्या गायत्री प्राशित्र-दे०। हे प्राशित्र अग्नि के मुख करि तुझे भक्षण करता हूं॥११॥

एतं ते देव सवितर्यज्ञं प्राहुर्बृहस्पतये ब्रह्मणे। ते-

न यज्ञमव तेन यज्ञपतिं तेन मामव॥१२॥

मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं त-

नोत्वरिष्टं यज्ञꣳसमिमं दधातु। विश्वे देवास इह

मादयन्तामो३म्प्रतिष्ठ॥१३॥

का०२.२.२१। समिदाधान करने को आज्ञाप्रदान के अर्थ बोधन किया ब्रह्मा एतं त इत्यादि ओम्प्रतिष्ठेत्यन्त मन्त्र करि आज्ञा दे॥ वैश्वदेवं यजुः। हे देव दातादि गुणयुक्त हे सवितः उत्पन्नकारक इस समय क्रियमाण यह यज्ञ तेरे अर्थ यजमान कहिते हैं। किं

+ उ-ह्। ज०। ते-म्। इ०। प्र-मि। उ०। अ-मि। अ०॥११॥

च तुम करि प्रेरित देवताओं के यज्ञ में जो ब्रह्मा तिस ब्रह्मा और बृहस्पति के अर्थ भी कहिते हैं। जैसे बृहस्पति देवताओं का ब्रह्मा ऐसे ही तदधिष्ठित यह मनुष्य ब्रह्मत्व को करता है किं च तिस हेतु करि अपने यज्ञ की रक्षा करि। तथा तिस ही हेतु से यज्ञपति (यजमान) की रक्षा करि। तथा मुझ ब्रह्मा की पालन करि॥१२॥ किं च हे सवितः अपने मन (चित्त) को यज्ञ सम्बन्धि आज्य में स्थापन करि। कैसा मन कि भूतभविष्यद्वर्तमान तीनों कालगत पदार्थों में गमन शील को। किं च बृहस्पति इस यज्ञ को विस्तार करै क्यों कि ब्रह्मा है। फिरि इस यज्ञ को हिंसारहित करि के स्थापन करै। क्यों कि इडाभक्षण से मध्य में यज्ञ विछिन्न हुआ इस हेतु कहा। और सब देवता इस यज्ञ कर्म में तृप्त हों। एवं प्रार्थितः सविता ओम्प्रतिष्ठ यह अनुज्ञा दे। ओम् अङ्गीकारार्थः। प्रतिष्ठ प्रयाणं कुरु। अर्थात् समिदाधान काल में यजमान के अभिप्रेत प्रयाण को जानि सविता देवता अङ्गीकरि प्रयाण में प्रेरणा करै॥१३॥

॥ ब्रह्मत्वं समाप्तम् ॥

एषा तेऽअग्ने समित्तया वर्धस्व चा च प्यायस्व॥ वर्धिषीमहि च वयमा च प्यासिषीमहि। अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा ससृवांसं वाजजितं सम्मार्ज्मि॥१४॥ + ग-हि। अ०। अ- ज्मि। सू०॥१४॥

का० ३।५।२। एषा त इति होता समिधा को अनुमन्त्रण करै। अन्तः आह्वत्तमार्षम्। इयमनुष्टुबग्निदेवत्या। हे अग्ने यह तेरी

समित् (समिन्धन हेतुः काष्ठविशेष है। तिस समिधा करि तू वृद्धि को प्राप्त हो। और हमें भी सब ओडी से वृद्धि को प्राप्त करि। तथा च सति तेरे प्रसाद से हम वृद्धि को पावें। और अपने पुत्र पश्वादिकों को सर्वतः वृद्ध करें॥ का॰ ३.५.४॰ पहिले अग्ने वाजजित् कण्डि ०७॰ मन्त्र करि जैसे इध्मबांधने के जून से अग्नि का मार्जन किया तैसे यहां भी करे। तहां तीनि-तीनि परिक्रमा करि किया। परंतु यहां परिक्रमण विना एकवार इति विशेषः। मन्त्रो व्याख्यातः। हे अग्ने तुझे संमार्जन करता हूं। कैसे तुझे कि अन्न सम्पादितवन्त को। अन्यत्पूर्ववत्॥ १४॥

अ॰ ४॰ अग्नीषोमयोरुज्जितिमनूज्जेषं वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामि॥ अग्नीषोमौ तमपनुदतां योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि। इन्द्राग्न्योरुज्जितिमनूज्जेषं वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामि। इन्द्राग्नी तमपनुदतां योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि॥ १५॥ +

का॰ ३.५.१७.१८॰ जुहू और उपभृत् को वेदी से पीछे यजमान आकर अन्य-अन्य स्थान में रखे। तहां जुहू को पूर्व में अग्नीषोमयोरितिस्थापन करे॥ चत्वारि लिङ्गोक्तानि तत्रादौ द्वे १.२. यजुषी तृतीया ३. आर्चीउष्णिक् चतुर्थी ४. आर्चीपङ्क्तिः अग्नीषोमयोः द्वितीयपुरोडाशदेवताओं के विघ्नरहित हविः स्वीकाररूप उत्कृष्टजय को अनुसरण करि मैं उत्कृष्टजय

+ अ-मि॰ अ॰। इ॰। इ-मि॰ऽ॰। ऋ॰।१५॥

को प्राप्त होंउगा। अन्न (पुरोडाशादि) की अभ्यनुज्ञा करि मैं जुहूरूपधारी यजमान प्रकृष्ट उत्साह को पहुंचूंगा॥ उपभृत् को पश्चिम में स्थापन करै अग्नीषोमाविति। जो असुरादि शत्रु हमारे यज्ञ विनाश के अर्थ द्वेष करै और जिस आलस्यादिरूप हमारे अनुष्ठानविरोधी शत्रु को विनाश के अर्थ हम उद्योग करें तिन उभयविध शत्रु को अग्नीषोमौ देवौ निरा करें। किं च मैं भी इन द्विविध शत्रुओं को उपभृद्रूप पुरोडाशदेवता की अनुज्ञा करि तिरस्कार करूंगा॥ उत्तरौ मन्त्रौ दर्श देवता विषयौ समानार्थौ॥ २५॥

वसुभ्यस्त्वा रुद्रेभ्यस्त्वादित्येभ्यस्त्वा संजानाथां द्यावापृथिवी मित्रावरुणौ त्वा वृष्ट्यावताम्। व्यन्तु वयोऽक्तꣳ रिहाणा मरुतां पृषतीर्गच्छ वशा पृश्निर्भूत्वा दिवं गच्छ ततो नो वृष्टिमावह। चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाहि॥ २६॥ +

का० ३·५·२४· अध्वर्यु जुहू उपभृत् का प्रोक्षण करि पूर्ववत् यथा स्थान लाके उपभृत् को स्थापन करि जुहू से मार्जन करै वसुभ्यस्त्वेति प्रति मन्त्र करि प्रत्येक परिधियों को॥ वसुभ्यस्त्वेति द्व १२ दैवीबृहती आदित्येभ्यस्त्वा ३· दैवीपङ्क्तिः त्रयाणां परिधयो देवता। हे मध्यम परिधे वसुदेवताओं की प्रीत्यर्थ तुझे मार्जन करता हूं। एवं दक्षिणोत्तरपरिधिमन्त्रौ व्याख्येयौ। तीनों परिधियों के मार्जन करि तीनों सवनों के देवता तृप्त होते हैं इति भावः॥ का० ३·६·३· संजानाथामिति अध्वर्यु प्रस्तरग्र-

+ व-स्त्वा। अ०। रु-स्त्वा। दू०। आ-स्त्वा। दू०। आ-स्त्वा। उ०। सं-मू। त्र०। व्य-णा॥ ल०। म-हि। आ०॥ २६॥

हरण करै॥ प्रस्तरदेवत्यं यजुः॥ हे द्यावापृथिवी (द्युलोक भूलोक देवो) तुम गृह्यमाण प्रस्तर को भले प्रकार जानों। किंच हे प्रस्तर मित्रावरुणौ (प्राणापानवायू) जलवर्षण करि तुझे रक्षा करें। वायुर्वै वर्षस्येष्टे १.८.३.१२. इत्युक्तवान् वायु वर्षा का स्वामी है और वोह अध्यात्मगतः प्राणोदानरूप मित्रावरुणशब्दसे कहिलाता है। और सो प्रस्तररूपयजमान को वृष्टि से रक्षा करे *॥ का० ३.६.४-१. ग्रहण किये प्रस्तर के अग्रमध्यमूल भागों को क्रम से जुहूउपभृत्ध्रुवास्थित घृत से लिप्त करे व्यन्तु वय इति॥ प्रास्तरं यजुः। पक्षिरूपापन्न गायत्र्यादि छन्द घृतलिप्त प्रस्तर को लेके आस्वादन करते हुए जावें॥ का० ३.६.८. मरुतामिति एक तृण को प्रस्तर से पृथक् करिके प्रस्तर को नीचे ले अग्नि में डालै॥ प्रस्तरदेवत्योपरिष्टाद्बृहती कपिदृष्टा चतुर्थः पादश्चाग्नेयः॥ हे प्रस्तर तू मरुन्नामक देवताओं सम्बन्धिनी पृषतीः (वाहनरूपा चित्रवर्णा अश्वाओं) को प्राप्त हो। वायुवाहनवहेग अन्तरिक्ष को जा। वशा (स्वाधीना) पृश्नि (अल्पशरीरगो (कामधेनुवत्तृप्तिकरी) होकर स्वर्ग को जा। फिरि स्वर्गप्राप्ति के अनन्तर हमारे अर्थ भूलोक में वृष्टि ला। यद्वा। वशा पृश्नि (पृथिवी +) सम्बन्धि भागों को लेकर स्वर्ग को जा। हे प्रस्तर तू अन्तरिक्ष को जाके तत्रस्थ सवाहन मरुतों को तृप्त करिके स्वर्ग को जाकर और देवताओं को तृप्त करिके वृष्टि करि इत्याहुति परिणाम सूचित इति भावः॥ का० ३.६.१५. चक्षुष्पा इति अपने को स्पर्श करै॥ हे अग्ने

* यजमानो वै प्रस्तर इति १.८.१.४४. श्रुतेः॥

+ इयं वै वशा पृश्निर्यदिदमस्यामूलि वा मूलं वान्नाद्य प्रतिष्ठितं तेनेयं वशा पृश्निरिति १.८.३.१५. श्रुतेः पृथ्वीन भूमिरुच्यते।

तू जिस कारण ज्वाला से अन्धकार को निवारण करि के नेत्रों का पालक है इस हेतु मेरे नेत्रों को पालि (प्रस्तर प्रहरणप्रसक्त नेत्रों के उपद्रव को निवारण करि ॥१६॥

यं परिधिं पर्य्यधत्था अग्ने देव पणिभिर्गुह्यमानः। तं तऽएतमनु जोषम्भराम्येष नेत्त्वदपचेतयाता अग्नेः प्रियं पाथोऽपीतम् ॥१७॥†

का॰३॰६॰१७॰ अध्वर्यु परिधियों को आहवनीयाग्नि में डाले यं परिधिमिति प्रथम को॥विराड्रूपात्रिष्टुबाग्नेयी यजुरन्ता। अग्नेः प्रियमिति यजुः। देवलदृष्टा। हे अग्ने देव आहवनीय। पणि असुर करि संरुध्यमानः सन् तू जिस परिधि को पश्चिम दिशा में असुरोपद्रवनिवारण के अर्थ स्थापन करता हुआ। तिस तेरे प्यारे इस परिधि को अग्नि में डालता हूं। अनुः(भिन्नक्रमः। यह परिधि तेरे सकाश से अपगत चित्त न हो। तुझ में ही स्थित हो॥का॰३॰६॰१७॰ अग्नेः प्रियमिति दक्षिणोत्तरपरिधियों को साथ ही डाले॥ हे परिधी तुम आहवनीयाग्नि के अभिप्रेत अन्न(अन्नत्व) को प्राप्त होओ॥१७॥

सꣳस्रवभागा स्थेषा बृहन्तः प्रस्तरेष्ठाः परिधेयाश्च देवाः। इमां वाचमभि विश्वे गृणन्त आसद्यास्मिन्बर्हिषि मादयध्वꣳ स्वाहा वाट्॥१८॥†

का॰३॰६॰१८॰ सꣳस्रवभागा इति सꣳस्रवों को होमें॥वैश्वदेवी त्रिष्टुब्यजुरन्ता। स्वाहा वाडिति यजुः। सोमसुक्ष्मदृष्टा।

† यं-तै। अ॰।अ-म्। द्र॥१७॥ † सं-म्। अ॰। स्वा-ह्। द्र॥१८॥

हे विश्वे देवा तुम संस्रवभागाः (विलीन आज्य के भागी) हो। त-
था संस्रवलक्षण अन्न करि बडे हो। किं च जे प्रस्तर पर बैठे और
जे परिधिभवा हैं। ते विश्वेदेवा इस मेरी वाणी को सर्वत्र वर्णन
करते कि यह यजमान भलेप्रकार यजता है यह सब देवता
ओं के मध्य में कहते तुम इन बर्हिओं पर यज्ञ में बैठि कर मा
दयध्वम् (तृप्त वा प्रसन्न होओ)॥ स्वाहा और वाट् दोनो शब्द ह-
विर्दान के अर्थ में। सर्वथा दत्तमिति आदर दिखलाने को शा-
ब्दद्वय प्रयोग है। यद्यपि स्वाहाकारेण वा वषट्कारेण वेति श्रुते
र्वषट्कारो दानार्थः। तथापि देवताओं के परोक्षप्रियत्व प्रत्यक्षत्व
परिहार के अर्थ वाडिति शब्द प्रयुक्त है॥१८॥

घृताची स्थो धुर्यौ पातꣳ सुम्ने स्थः सुम्ने मा ध-
त्तम्। यज्ञ नमश्च तऽउप च यज्ञस्य शिवे संति-
ष्ठस्व स्विष्टे मे संतिष्ठस्व॥१९॥ +

का॰ ३. ६. १९. जुहू उपभृत् को शकट की धुरि (बैल जोडने के स्था-
न) पर घृताची इति रखे॥ स्रुचौ देवते प्राजापत्यानुष्टुप्। हे जुहूप-
भृतौ तुम घृताच्यौ (घृत को प्राप्त) हो। तथाविधे तुम धुर्यौ (बैलों)
को रक्षा करो। किं च तुम सुखरूप हो तिस हेतु हमारें सुख को
स्थापन करो॥ का॰ ३. ६. २१. यज्ञ नमश्च तऽ इति वेदि को स्पर्श क-
रे॥ यज्ञ देवत्यं यजुः अस्य मन्त्रस्य भूर्यं यवमान् ऋषिः उद्दाल-
वान् धानान्तर्वान् इति पञ्चर्षयः। हे यज्ञ तेरे अर्थ नमस्कार औ-
र उप (वृद्धि) हो +। किं च यज्ञ के शिव में संतिष्ठस्व (अन्यूनाति-

+ नम उप प्राजापत्या यज्ञस्य पत्नीर्लिङ्गं यज्ञ न्यूनं जातं तन्नपूर्णं जायते। तथा च श्रुतिः। म यदीनेन्द्रस्य प्रीति नमस्कारोऽयं ग्रामणी उपयज्ञं कौशेयस्य वचनं भवति

रिक्त यज्ञ को करो +। मेरी शोभनयाग में शान्ति करो॥१९॥

अ॰ ५· अग्नेऽदब्धायोऽशीतम पाहि मा दिद्योः पाहि प्रसित्यै पाहि दुरिष्ट्यै पाहि दुरद्मन्याऽअविषं नः पितुं कृणु सुषदा योनौ स्वाहा वाडग्नये संवेशपतये स्वाहा सरस्वत्यै यशोभगिन्यै स्वाहा॥२०॥ +

का॰ ३·७·१७· स्रुक् और स्रुवा को होम के अर्थ अध्वर्यु ग्रहण करै। अग्नेऽदब्धायवीति संस्रवों को होमें॥ गार्हपत्याग्निदेवत्यं यजुः। हे अदब्धायो (अहिंसितयजमान) हे अशितम (भोक्तृतम वा व्यापकतम) हे अग्ने गार्हपत्य मुझे वज्र (शत्रु प्रयुक्त वज्रसम आयुध) से रक्षा करि। प्रसिति (बन्धनहेतुभूतजाल) से मुझे रक्षा करि। अशास्त्रीययाग से मुझे र॰। दूषित भोजन से मुझे र॰ किंच हमारे पितु (अन्न हविरूप) को विष रहित करि। सुषदा योनौ (सम्यगवस्थानयोग्य घर में) मुझे स्थापन करि इति शेषः। यद्वा घर में स्थित हमारे अन्न को अविष करि। स्वाहा वाडिति पदे व्याख्याते॥ का॰ ३·७·१८· दक्षिणाग्नि में होमें अग्नये इति और सरस्वत्यै इति॥ अग्नये॰ दक्षिणाग्नि दे॰ सरस्वत्यै॰ लिङ्गोक्त दे॰ द्वे यजुस्त्रिष्टुभौ। स्त्रीपुरुष के अभिलाषपूर्वक शयन के पति अग्नि के अर्थ स्वाहा (हवि दिया॥ जीवनपर्यन्त पुरुष के यश (प्रशंसा) की बहिनि सरस्वती (वाग्रूप) के अर्थ स्वाहा॥२०॥

वेदोऽसि येन त्वं देव वेद देवेभ्यो वेदोऽभवस्तेन

* यद्वै यज्ञस्यान्यूनातिरिक्तं तद्धि तेन तदस्य शमयतीति श्रुतेः॥

+ अ-इ। अ॰। अ-हा। इ॰। स॰-हा। उ॰॥२०॥

मयं वेदो भूयाः।देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमि
त।मनसस्पत इमं देव यज्ञꣳस्वाहा वाते धाः ॥२१॥

का॰३॰८॰१॰ यजमानपत्नी वेद(कुशमुष्टिपूलक)को खोले वेदोऽसीति॥वेद देवत्यं यजुः।हे कुशमुष्टिनिर्मित पदार्थ तू वेद(ऋगाद्यात्मक यद्वा ज्ञाता)है।हे द्योतनात्मक वेद जिस कारण करि तू देवताओं का ज्ञापक हुआ तिसी कारण मेरा ज्ञापक हो॥का॰३॰८॰४॰समिष्टयजु होमें देवागातुविद इति॥मनसस्पति दृष्टा विराट छन्दस्का वातदेवत्या।अस्याः पूर्वार्धेन देवता विसृजति।हे गातुविदः(यज्ञवेत्तारो देवाः+)हमारा यज्ञ प्रवृत्त हुआ यह जानिकर यज्ञ प्रति आए वा गातुं(गन्तव्य मार्ग)हमारे यज्ञ करि तुष्ट हुए स्वमार्ग को जाओ।एवं देवान्विसृज्य चन्द्रं प्रत्याह।हे मनसस्पते(मनके अधिपते चन्द्रः।वा देवताओं के यजने के लिये मन के प्रवर्तक परमेश्वरः तं प्रत्युच्यते।हे मनसस्पते(परमेश्वरः)हे देव यह अनुष्ठित यज्ञ स्वाहा(तेरे हाथ में देता हूं।और तू तिस यज्ञ को वायुरूप देवता में स्थापन करि।वाते हि यज्ञोऽवतिष्ठते। तदुक्तं श्रुत्या।वायुरेवाग्निस्तस्माद्यदेवाध्वर्युरुत्तमं कर्म करोत्यथैतमेवाप्येतीति॥२१॥

सम्बर्हिरङ्क्ताꣳहविषा घृतेन समादित्यैर्वसुभिः सम्मरुद्भिः।समिन्द्रो विश्वदेवेभिरङ्क्तां दिव्यं नभो गच्छतु यत्स्वाहा॥२२॥

का॰३॰८॰५॰सम्बर्हिरिति बर्हि होमें॥लिङ्गोक्तदेवत्या त्रिष्टुब्विराड्रूपा।इन्द्र हविः संस्कारयुक्त घृत करिके बर्हिएँ भले प्रकार अञ्जनोपेत(लिप्त)

+ गीयन्ते, गानादि वेदवाक्यों से प्रतिपादन करै उन्हें
और गातु (यज्ञ) है जिस के जानने वाले गातुविद् हैं।

करैं। और केवल सो इन्द्र ही नहीं किंतु आदित्य वसु मरुत् और विश्व नामक गण देवों सहित लिप्त करें। वस्वादि सहित इन्द्र करि लिप्त करी सो बर्हि जो कि दिव्यं नभो (आदित्यलक्षण ज्योति) है तिसे प्राप्त हो। स्वाहा (यह बर्हि देवता के उद्देश करि दिया॥२२॥

कस्त्वा विमुञ्चति स त्वा विमुञ्चति कस्मै त्वा विमुञ्चति तस्मै त्वा विमुञ्चति। पोषाय रक्षसाम्भागोऽसि॥२३॥ + - + क॰ य॰। प्र॰। र॰ सि॰ तू॰॥ २३॥

का॰ ३.८.६. अध्वर्यु आहवनीयाग्नि को परिक्रमा दे वेदी के दक्षिणभाग में उदङ्मुख बैठि प्रणीता ले वेदी के मध्य में रख तहां ही औंधावें कस्त्वेति॥ कस्त्वेति यजुः प्रजापति दे॰। व्याख्यातो अध्या॰ १.६. मन्त्रः तहां यज्ञयोग में परं तु यहां यज्ञविमोक में नियुक्त है। पोषाय (यजमान के पुत्रादिकों के पोषण के अर्थ तुझे) औंधाता हूं इति शेषः +॥ का॰ ३.८.७. पुरोडाशकपाल करि कृष्णाजिन के नीचे ही कणों को उत्कर में डाले॥ रक्षसामिति याजुषी गायत्री रक्षो देवता। हे कणसमूह तू राक्षसों का भाग है (तिन्हों के नीचजातित्व से निकृष्टभाग युक्त है॥२३॥

+ छो॰ शं॰ पत्नीं प्रयुज्य न विमुञ्चन्त्यपनिषदानों में स मन्त्रोऽस्ति श्रुत्यसत्रकथनात्।

अथ याजमानम्

अ॰ ६. सं वर्चसा पयसा सं तनूभिरगन्महि मनसा सꣳ शिवेन। त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्॥२४॥

त्वष्टृदेवत्या त्रिष्टुप्। का॰ ३·८·८-१०· पूर्णपात्र को ले पूर्व से आहवनीय को फेर दे दक्षिण से उत्तराभिमुख यजमान की अञ्जलि में संतत जल छोंडे छूटते पूर्णपात्र को यजमान संवर्चसेति अञ्जलि करि ग्रहण करै फिरि चुपके से मुँह धोवै॥ अर्थः। ब्रह्मतेज करि हम संगत हुए। क्षीरादिरस करि संग॰। तनूः (अनुष्ठानक्षम शरीरावयवों वा भार्यापुत्रादि) करि संग॰। शान्त कर्म श्रद्धा युक्त मन करि संग॰। यज्ञ को समीप जाते मनुष्य के ब्रह्मतेजादि प्राप्त होते हैं तिन्हें फिरि भी इस से पूर्ण करता है। किं च शोभनदानः त्वष्टा धनों को विविध स्थापन करै। हमारे शरीर का जो न्यून अङ्ग तिसे न्यूनत्वपरिहारेण अनुकूल करिके शोधै। अर्थात् धन शरीर की पुष्टि करै॥२४॥

दिवि विष्णुर्व्यक्रꣳस्त जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मोऽन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रꣳस्त त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः पृथिव्यां विष्णुर्व्यक्रꣳस्त गायत्रेण छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मोऽस्मादन्नादस्यै प्रतिष्ठाया अगन्म स्वः सं ज्योतिषाभूम॥२५॥ +

का॰ ३·८·११·१२· यजमान अपने आसन से उठि वेदी की दक्षिणश्रोणि से ले आहवनीय के पूर्व में तीनि विष्णुक्रमसंज्ञक प्रदक्षिण (विष्णुपाद बुद्धि करि अपने पाद का भूमि में क्षपण) क-

+ दि-ष्म:। ष्ण०। अ-ष्मः। वृ०। पृ-ष्मः। उ०। अ-त्। अ०। अ-पे। ज्यो०। अ-स्वः॥ ज्योतिषा-म-भू०॥२५॥

रे दिवि विष्णुरित्यादि तीनि मन्त्रों वा पृथिवी अन्तरिक्षदिवी
त्यादि ऊँचे आरोहण क्रम से॥ दिवि विष्णुरिति त्रीणि यजूꣳ
षि विष्णुदेवत्यानि। विष्णु (यज्ञपुरुष) जगतीछन्दरूप अपने
पाद से द्युलोक में विशेषेण परिक्रमा करता हुआ। तथा मति त
तो द्युलोक में निर्भक्तः (भागरहित करिके निकाला) कौन कि जो हमें देखि प्रीति
नहीं करता और जिसे देखि हम प्रीति नहीं करते सो द्विविधशत्रु॥ एव मुत्तराव
पि विष्णुक्रममन्त्रौ व्याख्येयौ॥ का॰ ३॰ ८॰ १३॰ अस्मादन्नादिति
अपने भाग को देखे॥ अस्मादन्नादिति दैवी बृहती भागो दे॰।
जो यह भाग दीखता है मुझ यजमान के भाग से निर्भक्त इति
वाक्यशेषोऽनुवर्तनीयः॥ का॰ ३॰ ८॰ १४॰ अस्यै प्रतिष्ठाया इति
भूमि को देखे॥ याजुषी गायत्री भूमिर्दे॰। इस सामने दृश्यमान
प्रतिष्ठा हेतु यज्ञभूमि से निर्भक्त इत्यादि पूर्ववत्॥ का॰ ३॰ ८॰ १५॰
अगन्मस्वरिति पूर्व को देखे॥ दैवीबृहती देवा देवता। पूर्वदिशा में
स्थित स्वः (सूर्य वा आकाश) को हम यज्ञानुष्ठान करि प्राप्त हुए॥
का॰ ३॰ ८॰ १६॰ संज्योतिषेत्याहवनीय को देखे॥ याजुषी गाय
त्री आहवनीयाग्निर्दे॰ आहवनीयलक्षणज्योति करि हम
संगत हुए॥ २५॥

स्वयम्भूरसि श्रेष्ठो रश्मिर्वर्चोदा असि वर्चो मे देहि।
सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते॥ २६॥ +

का॰ ३॰ ८॰ १७॰ स्वयम्भूरिति सूर्य को देखे॥ सूर्यदेवत्यं यजुः। हे सू
र्य तू स्वयंसिद्ध है। श्रेष्ठ (प्रशस्यतम) रश्मि (मण्डलशरीराभिमानी

+ स॰ हि॰ अ॰ सू॰ नै॰ दृ॰॥ २६॥

हिरण्यगर्भ है। सूर्य की सप्त रश्मिएं हैं। चारों दिशा में चारि। एक ऊपर। एक नीचे। सातवीं मण्डलाभिमानी हिरण्यगर्भ पुरुष वांह श्रेष्ठ है सो तूं है। अतः तू वर्चोदा (तेजका दाता) है + अतः मुझे ब्रह्म तेज दे॥ का०३।८।१९। सूर्यस्येति प्रदक्षिणा करे॥ याजुषी बृहती सूर्य दे०। सूर्य की सम्बन्धिनी आवर्तन को अनुसरण करि मैं भी आवर्तन करता हूं॥ २६॥

अग्ने गृहपते सुगृहपतिस्त्वयाग्नेऽहं गृहपतिना भूयासꣳ सुगृहपतिस्त्वं मयाग्ने गृहपतिना भूयाः। अस्थूरि णौ गार्हपत्यानि सन्तु शतꣳ हिमाः सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते॥ २७॥ + अ० मा०। आ० सृ० नें। इ०॥ २७॥

का०३।८।२१। अग्ने गृहपते इति गार्हपत्याग्नि को उपस्थान (प्रकाश) करे॥ ब्राह्मी बृहती गार्हपत्याग्नि दे०। हे मेरे गृह के पालक हे अग्ने तुझ गृहपालक के प्रसाद करि मैं शोभन गृहपालक होउं। तथा हे अग्ने तू भी मुझ गृहपति की करी सेवा से शोभन गृहपति हो। एवं सति हम गृहपतियों (स्त्री पुरुषों) करि निष्पाद्य कर्म शतवर्ष पर्यन्त अस्थूरीव हों (निरन्तर अव्यवहित प्रवर्ते। एकपार्श्व में बलीवर्द युक्त शकट को स्थूरि कहिते हैं। लुप्तोपमानम्। बलीवर्दयुक्त शकट जैसे निरन्तर अव्यवहित वर्ते है तैसे हम गृहपतियों के हों॥ का०३।८।२३। सूर्यस्येति प्रदक्षिणा दे॥ याजुषी बृहती सूर्य दे०। व्याख्याता २६। इ०॥ २७॥

अग्ने व्रतपते व्रतमचारिषं तदशकं तन्मेऽराधीद-

+ का०३।८।१८। अथवा वर्चोदा के स्थान पर पुत्रदा धनदा गोदा अश्वदा इत्यादि जो कामना रखता है तिसे उच्चारकरे॥

+ अशक्तवर्णानां सृष्टिः (?)

मह्हं य एवास्मि सो॑ऽस्मि॥२८॥ †

का॰ ३॰ ८॰ २९॰ व्रतग्रहण में दो मन्त्र कहे गये अध्या॰१॰ काण्डी ५॰ तिन्हों के मध्य जिस (पहिले वा दूसरे) से व्रतादान किया हो यहां भी तिसी के अनुसार से व्रत को विसर्जन करें॥ अग्ने व्रतपत॰ इति साम्नी पङ्क्तिः इदमहमिति याजुषी पङ्क्तिः द्वे आग्नेये। हे अग्ने हे व्रतपते (कर्मपालक) में नें कर्म का अनुष्ठान किया और तेरे प्रसाद से कर्मशक्त हुआ और तूनें मेरा कर्म सिद्ध किया॥ द्वितीयो मन्त्रः। हे अग्ने यह कर्म समाप्ति करि जो में पहिले था वोह ही मनुष्य हूं॥२८॥

॥ इति याजमानर्ठंसमाप्तम् ॥

॥ इति भाष्ये षष्ठोऽनुवाकः ६ ॥

॥ इति दर्शपूर्णमासेष्टिमन्त्राः समाप्ताः ॥

† अ॰धि॰। अ॰। इ॰स्मि। दू॰॥२८॥

अतःपरं पिण्डपितृयज्ञमन्त्रास्तेषां प्रजापतिर्ऋषिः

अ०७. अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा सोमाय पितृमते स्वाहा। अपहता असुरा रक्षांसि वेदिषदः॥२९॥ †

का०४.१.७. अग्नि से थोडे पके चावल कि जिन्हों से स्थाली पूरण न होवें आसादित आज्य करि अभिघारि दक्षिणतः निकालि दक्षिणाग्नि के पूर्वभाग करि प्रदक्षिण उत्तरतः ला करि सव्य करिके ठैरि तीनि समिधाएं आधान करि वैठि प्राङ्मुख मेक्षण करि अग्नये और सोमाय दो मन्त्र करि चरु को होमें॥ द्वे देव देवत्ये यजुषी स्वाहाकारस्य श्रुतेः। कवयः (कान्तदर्शिन :-पितरों) के सम्बन्धि हवि के वहाने का अधिकार जिस का वोह कव्यवाहन तिस अग्नि के अर्थ स्वाहा (हवि दिया)॥ पितृसंयुक्त सोमनामक देवता के अर्थ हवि दिया॥ स्वाहाकारेण वषट्कारेण वा देवेभ्योऽन्नदानश्रुतेर्देवाविमौ मन्त्रौ॥ का०४.१.८. दक्षिण से उल्लेखन करै अपहता इति॥ आसुरी उष्णिक् आसुरम्। वेदी में स्थित असुर वेदी के सकाश से निकाले तथा राक्षस भी निकाले (असुर और राक्षस जाति हैं देवताविरोधिओं की)॥ २९॥

ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति। परापुरो निपुरो ये भरन्त्यग्निष्टाँल्लोका-

† अ-हा। अ० सो-हा। द्व० अ-द:। उ०॥२९॥

के ते पद्वा प्रावल हैं अश्व जिन्होंके ते। पृश्नि(द्यौ-गो-दिति वा) जननी जिन्हों की ते। शुभ(कल्याण)को प्राप्त होते वा करते हैं। विदथों (यज्ञगृहों) में गमन शील हैं। अग्निजिह्वा (अग्निहै जिह्वा भोजन साधन जिन्हों की ते+। मनवः(सर्वज्ञाः। सूरचक्षः(सूर्य है चक्षु जिन्हों का वा सूर्य को देखते। किंच केवल मरुत ही नहीं सब देवता भी हमारे यज्ञमें आवें॥२०॥

भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः।
स्थिरै रङ्गैस्तुष्टुवाꣳ सस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः॥२१॥

तिस्त्रिष्टुभः। हे देवताओ श्रोत्रों से भद्र (कल्याण-अनुकूल्य) हमसुनें। हे यजत्राः(यजन्तं त्रायन्ते-यजमानपालको) नेत्रों से हम भद्र देखें। किंच देवहित(देवताओं करि स्थापित वा देवताओं की उपासना योग्य) जो आयु(जीवन) तिसे हम प्राप्त होमें। कैसे हैं हम कि स्थिर(दृढ) अङ्गों(अवयवों कर चरणादिकों) से और तनूः(शरीर वा पुत्रादिकों सेयुक्त) तुष्टुवाꣳसः तुम्हे स्तुति करते॥१॥

शतमिन्नु शरदो अन्ति देवा यत्रा नश्चक्रा जरसं तनूनाम्। पुत्रासो यत्र पितरो भवन्ति मा नो मध्या रीरिषतायुर्गन्तोः॥२२॥

हे देवताओ शतवर्ष पर्यन्त तुम समीप में होओ इति शेषः। जहां शतशरद में हमारे शरीरों की तुम जरा करो अर्थात् वार्धकावधि तुम समीप में होओ। यत्र-हमारे पुत्र पितर हों(पुत्रवन्त हों) अर्थात् जब तक हमारें पौत्र हों तब तक मध्य में हमारी आयु मत नष्ट करो। कैसी आयु कि गन्तोः(गमन शील+॥२२॥

अदि॑ति॒र्द्यौरदि॑तिर॒न्तरि॑क्ष॒मदि॑तिर्मा॒ता स पि॒ता स पु॒त्रः ।
विश्वे॑ दे॒वा अदि॑तिः॒ पञ्च॒ जना॒ अदि॑तिर्जा॒तमदि॑ति॒र्जनि॑त्वम् ॥२३॥

मन्त्रदृक् सर्वात्मकत्वेनादितिं स्तौति। स्वर्ग अदिति है (तदधिष्ठातृत्वात् एवमग्रेपि। अन्तरिक्ष अदिति है। माता और पिता वोह ही अदिति है। पञ्चजनाः (मनुष्य) भी अदिति है। किं बहुना उत्पन्न हुए प्राणीजात और होनेहार अदितिही है ॥२३॥

अ० १२ मा नो॑ मि॒त्रो वरु॑णो अर्य॒मायुरिन्द्र॑ ऋभु॒क्षा म॒रुतः॒ परि॑ख्यन् । यद्वा॒जिनो॑ दे॒वजा॑तस्य॒ सप्तेः॑ प्रव॒क्ष्यामो॑ वि॒दथे॑ वी॒र्या॑णि ॥ २४॥

का० २०. ८. ७. मान इत्यादि षोडश कण्डिकात्मक दो अनुवाकों से पूर्ववत् चतुर्गृहीत आज्य लेकर होमें और षोडशाश्वस्तोमीया जुहोतीति १३.३.५.५. श्रुति में मानो, यदश्वस्य, ये दो अष्टक कहे हें। द्वाविꣳशत्यृचमश्वस्तुति कात्या० सर्वा० खंड ५. द्वाविंशतिऋचो ऽश्वस्तुतिपरत्वादश्वदेवत्यास्त्रिष्टुभो दीर्घतमोदृष्टाः अत्र एष छाग इति २६. तृतीया यूपव्रस्का इति २९. षष्ठी एते द्वे जगत्यौ। ततः षोडशों से होम छेओं से स्तुति वा सबो से होम हे अश्वस्तोमीयꣳहुत्वा द्विपदा जुहोतीति १३.३.५.३. श्रुतेः ॥ अथ मन्त्रार्थः। विदथ (यज्ञ) में अश्व के वीर्यों (चरित्रों) को जो कि हम उच्चार करते हें तहां मित्रादयः देवाः हमारे को निन्दा न करें अस्माभिर्देवाः स्तुत्या न त्वश्वादयस्तिर्यञ्च इति यद्यपि निन्दोचिता तथाप्यश्वरूपेण देवानामेव स्तुतिः क्रियते। अथवा महानुभाव देवजात अश्वको तुछ मनुष्य

स्तुति करते हैं यह न कहें। कैसे अश्वके कि वाजिनः (वेगवान) देवजात (सूर्यसे उत्पन्न वा देवताओं करि उत्पन्न कराए हुए) के। सप्तेः (देवताओं सहित जोडियेहे तिस के। केमानिन्दन्तु तानाह- मित्रः (अहरभिमानीदेवः) वरुणः (रात्र्यभिमानीदेवः। अर्यमा (आदित्य) आयु (वायु) इन्द्रः (देवराजः) ऋभुक्षाः (ऋभवोदेवाः जहां निवास करते हैं वोह देवाधार प्रजापति वा सबको व्याप्त इन्द्रविशेषणं वा ॥२४॥

यन्निर्णिजा रेक्णसा प्रावृतस्य रातिं गृभीतां मुखतो नयन्ति। सुप्राङजो मेम्यद्विश्वरूप इन्द्रापूष्णोः प्रियमप्येति पाथः॥२५॥

जब कि विप्रलोग अश्व के मुखाग्र में गृहीत राति (दान- आज्यसक्तुधानालक्षण को प्राप्त करते हैं तब अज (छाग) भक्षण के अर्थ प्राप्त होताहै। कैसा अज कि सुप्राङ (भले प्रकार पूर्व की जाता अर्थात् ललाट में बँधा। तथा मेम्यत् (शब्दानुकरणम् - मे-मे यह शब्द करता। विश्वरूपः (सर्वरूप- नाना वर्ण) किंच इन्द्रापूष्णोः (इन्द्र और पूषा के) प्रिय (इष्ट) पाथ (अन्न- पशुलक्षण) को भक्ष के अर्थ वोह नाभि बद्ध आता है। अर्थात् हुतशेष अन्न जब अश्व के अर्थ दियाजाताहै तब ललाट नाभि बद्ध छाग भक्ष के अर्थ आते हैं। कैसे अश्व के कि निर्णिजा (स्नानकरि प्रावृत संस्कृत स्नापित के। तथा रेक्णसा (धनकरि ※) प्रावृत (आच्छादित) के ※॥२५॥

एष छागः पुरो अश्वेन वाजिना पूष्णो भागो नीयते विश्वदेव्यः। अभिप्रियं यत्पुरोडाशमर्वता त्वष्टेदेनं सौश्रवसा

* सोमापौष्णं श्यामो नाभ्यामित्युक्तेः २४.१।

※ धन (सौवर्णमणिलक्षण- एकशत- एकशतसुवर्णमणियों) को भूरित्यादिमन्त्रेणमहिष्याद्या तीनों पत्नियाँ अश्व केशिर आदि केशरों में बांधतीहैं इत्युक्तम् २३.८।

यं जिन्वति ॥२६॥

जब कि यह छाग वेगवान अश्वकरि पुरस्तात् प्राप्त करियेहै (ललाट बद्धत्वात्) कैसा छाग कि पूष्णोभागः (पुष्णाति देवानिति पूषाग्नि तिसका भाग-भजनीय) तथा विश्वदेव्यः (सर्वेदेवार्ह) है। तब त्वष्टा (प्रजापति) ही अर्व (अश्व) सहित इसछागको तृप्त करता है। किसलिये कि सो श्रवस (सुकीर्ति) के अर्थ (यज्ञे मृतानां स्वर्गोप्ते रुक्तत्वात्)। कैसे इसे कि देवताओं के समन्तात् तृप्त करनेवाले। पुरोडाश (पुरस्ताद्दातव्य) को ॥२६॥

यद्धविष्यमृतुशो देवयानं त्रिर्मानुषाः पर्यश्वं नयन्ति। अत्रा पूष्णः प्रथमो भाग एति यज्ञं देवेभ्यः प्रतिवेदयन्नजः ॥२७॥

मनुष्याः (ऋत्विजः) जब कि अश्व को तीनिवार पर्यग्नि करते हैं। कैसे अश्व को कि हविर्योग्य। ऋतुशः (यज्ञकालमें) देवयान (देवताओं के प्रापणीय वा देवयानमार्गगामी यद्वा देव-आदित्यवत् गति जिसकी अर्थात् अनिवारितगति) को। इस समय (पर्यग्निकाल) में पूष्णः पोषक वा वृद्ध-अग्नि का भाग अज पुरोगामी हो चलता है। क्या करते कि देवताओं के अर्थ यज्ञ को प्रतिवेदयन् (प्रख्यापयन्-अपने शब्द करि जताते) ॥२७॥

होताध्वर्युरावया अग्निमिन्धो ग्रावग्राभ उत शंस्ता सुविप्रः। तेन यज्ञेन स्वरंकृतेन स्विष्टेन वक्षणा आपृणध्वम् ॥२८॥

हे होत्रादयः ऋत्विजः तिस (प्रसिद्ध) यज्ञ (अश्वमेध) करि वक्षणाः (नदी-

घृतकुल्याद्याः) आपृणध्वम् (घृतपयोदधिपयस्या पुरोडाश मांस से पूरण करो अर्थात् यज्ञ को सम्पादन करि फल को साधन करो। कैसे यज्ञ करि कि स्वलंकृत विग्रहविर्दक्षणादि करि शोभित। सुष्टु इष्ट। के ऋत्विज स्तानाह- होता (आह्वान करने वाला देवताओं का तन्नामक ऋत्विक्। अध्वर्यु (अध्वर चाहाता। आवयाः (आभिमुख्येनावयति- प्रतिप्रस्थाता। अग्निमिन्धः (अग्नि को जलाता। ग्रावग्राभः (ग्रावस्तोता। और प्रशंस्ता (प्रशास्ता। सुविप्रः (मेधावी- ब्रह्मा सर्वविद्यः। अयमनुक्तर्त्विगुपलक्षकः। एते यज्ञेन वक्षणा आपृणध्वमिति सम्बन्धः॥२८॥

यूपव्रस्का उत ये यूपवाहाश्चषालं येऽअश्वयूपाय तक्षति। ये चार्वते पचनꣳ सम्भरन्त्युतो तेषामभिगूर्तिर्न इन्वतु॥२९॥

तिन ऋत्विजों का अभिगूर्ति (उद्यम) हमें तृप्त करें व्याप्त हो वा हमारे यज्ञ को भले प्रकार साधे। तिन किन्हों का कि जे यूप के लिये वृक्ष छेदते हैं और जे यूप को लाते हैं। और जे अश्वबन्धन यूप के अर्थ चषाल (यूप के अग्रभाग में स्थाप्य काष्ठ) को तक्षति (तक्षन्ति- साधु सम्पादन करते छीलने) हें। और जे मुनुष्य अश्व के अर्थ पचन (पाकसाधन का भाण्डादि लाते हैं तिन्हों का उद्यम हमें तृप्त०॥२९॥

उप प्रागात्सुमन्मेऽधायि मन्म देवानामाशा उप वीतपृष्ठः। अन्वेनं विप्रा ऋषयो मदन्ति देवानां पुष्टे चकृमा सुबन्धुम्॥३०॥

मन्म (मननीय फल) सुमत् स्वयं समीप प्राप्त हो वोह मननीयफल

मुख करि धारण किया। किंच यह वीत (पुष्ट) पुष्ट यद्वा वीत (कामित) पुष्ट अश्व । देवताओं के मनोरथों को पूरे इतिशेषः। किंच देवपुष्टि निमित्त जिस अश्व को हम शोभन बांधते हुए विप्राः (मेधाविनो) ऋषयः (मन्त्रदर्शिनो ऋत्विजः) उस अश्व को तोषें ॥३०॥

यद्वाजिनो दाम संदानमर्वतो या शीर्षण्या रशना रज्जुरस्य। यद्वा घास्य प्रभृतमास्ये तृणꣳ सर्वा ता ते ऽअपि देवेष्वस्तु ॥३१॥

वेगवान अश्व की जो दाम (ग्रीवाबद्धा रज्जु) और जो संदान (पादबन्धनरज्जु) और जो शिरोबद्धा इस अश्व की रज्जु और भी कटिस्था रशना रज्जु है अथवा इस अश्व का घ (प्रसिद्ध) मुख में प्रक्षिप्त तृण है। हे अश्व तेरे सब तिन देवताओं में (देवोपयोगीनि) हो वा देवत्व को प्राप्त हों (अत्रोपयुक्तानां सर्वेषां देवत्वमाशास्यते) ॥३१॥

अ० १३ यदश्वस्य क्रविषो मक्षिकाश यद्वा स्वरौ स्वधितौ रिप्तमस्ति। यद्धस्तयोः शमितुर्यन्नखेषु सर्वा ता ते ऽअपि देवेष्वस्तु ॥३२॥

मक्षिएँ अश्व की क्रवि जो खाती हुई अथवा जो मांस स्वरु (पश्वञ्जनकाल ।) लिप्त है। और जो स्वधित (शास) में लिप्त है छेदन काल और अवदान काल में। और जो शमिता के हाथों में और जो नखों में लिप्त है हे अश्व सब त्वदीय देव भोग्य हो ॥३२॥

यदूवध्यमुदरस्यापवाति य ऽआमस्य क्रविषो गन्धो ऽअस्ति। सुकृता तच्छमितारः कृण्वन्तूत मेधꣳ शृत

पाकं पचन्तु ॥३३॥

उदर का ऊवध्य (थोडा जीर्ण तृण पुरीष +) जो नीचे चलता है। आम (अपक्व) के मांस का जो गन्ध (लेश) है विशासितारः तिस सबको सु संस्कृत करें। और मेध्य (अश्व) शृतपाक (देवयोग्य होवे पाक जिस कर्म में) जैसे तैसे पचें अर्थात् अतिपक्व और ईषत्पक्व न करें॥३३॥

+ भक्षितम-पक्वामाशय-स्थमूवध्यमुच्यते।

यत्ते गात्रादग्निना पच्यमानादभि शूलं निहतस्यावधावति। मा तद्भूम्यामाश्रिषन्मा तृणेषु देवेभ्यस्तदुशद्भ्यो रातमस्तु॥३४॥

हे अश्व अग्नि करि पच्यमान तेरे शरीर से जो ऊष्मा वा रस नीचे जाता है। तथा निःशेषेण हत का जो अङ्ग शूल करि किये पाक में निकलता है वोह निर्गत ऊष्माङ्गादिक भूमि में आश्लिष्ट न हो। तथा विशसन समय में तृणलग्न न हो। किं तर्हि वोह पतित तृणलग्न सब देवताओं के अर्थ दत्त हो। कैसे देवताओं के अर्थ किचाह करते हैं हविकी॥३४॥

ये वाजिनं परिपश्यन्ति पक्वं य ईमाहुः सुरभिर्निर्हरेति। ये चार्वतो मा॑ᳪसभिक्षामुपासत उतो तेषामभिगूर्त्तिर्न इन्वतु॥३५॥

जे मनुष्य अश्व को देखते हैं कि यह पक्व यह जानते हैं। और जे यह कहिते हैं क्या कि सुगन्धपाक हुआ अतः अग्नि के सकाश से उतारो। और जे मनुष्य अश्व के मांस की याचना करते हैं। उतो॰ अपि॰ च॰ और तिन्हों का उद्यम हमें तृप्त करें यद्वायं मन्त्रो देव परो व्याख्येयः।

जे देवता पक्व अश्व को देखते हैं कि कब होजायगा और जे विलम्ब देखकर सुरभि पाक हुआ हमारे अर्थ देओ और जे घोडे के मांस को याचते हैं तिन्हों का संकल्प हम को सफल हो॥३५॥

यन्नीक्षणं मा॒ᳪस्पच॑न्या उ॒खाया॒ या पात्रा॑णि यू॒ष्ण आ॒सेच॑नानि। ऊ॒ष्म॒ण्या॑पि॒धाना॑ च॒रूणा॑म॒ङ्काः सू॒नाः परि॑ भूषन्त्यश्व॑म्॥३६॥

एते पदार्था अश्व को अलं(स्वव्यापारेणसाधन) करते हैं। एते के तानाह- कि जो उखा स्थाली का नीक्षण(पाकपरीक्षार्थदर्शन) करते हैं। कैसी उखा कि मांसपाकाधिकरणभूता। तथा यूष्ण (पक्वरस) के आसेचनपात्र। और जे चरुओं(मांसपूर्णपात्रों) के अपिधाना(ढकने)। कैसे हैं ढकने कि ऊष्मण्यापिधाना(ऊष्मा-भाप-बाहिर को न निकले।तथा अङ्काः(चिन्हसाधनानि- हृदयाद्यवयवज्ञापकानि- वेतसपात्राणि। सूनां(विशसनकारणभूताः- स्वधित्यादयः। एते अश्वं परिभूषयन्ति॥३६॥

मा त्वा॒ग्निर्ध्व॑नयीद्धू॒मग॑न्धि॒र्मोखा भ्राज॑न्त्य॒भि वि॑क्त॒ जघ्रिः। इ॒ष्टं वी॒तम॒भिगू॑र्त्तं॒ वष॑ट्कृतं॒ तं दे॒वासः॒ प्रति॑ गृभ्ण॒न्त्यश्व॑म्॥३७॥

हे अश्व(पच्यमानाश्वावयव) अग्निः तुम्हें ध्वनि न करावे कारण यह है कि ध्वनिहोने में भाण्डभङ्ग होता है- दह्यमानमांस सिमि-सिम यह शब्द करता है सो नहो। कैसा अग्नि कि धूमगन्धिः(धूमका है लेश जहां वोह। किंच भ्राजन्ती- अतिताप करि दीप्यमाना उखा(स्थाली)

न चले। कैसी उखा कि जघ्रिः(गन्ध को ग्रहण करती- अधिष्ठात्री देवता का घ्राण। तिस एवंविध अश्व को देवा प्रतिग्रहण करें। कैसे अश्व कि इष्ट(प्रयाजों) वीतं(आप्रियों) करि पर्यग्निकिये अभिगूर्त(येयजामह इति आगूर्त्योक्त ) वषट्कृत(वषट्कार करि संस्कृत) को॥३७॥

निक्रमणं निषदनं विवर्तनं यच्च पड्बीशमर्वतः। यच्च पपौ यच्च घासिं जघास सर्वा ता तेऽअपि देवेष्वस्तु॥ ३८॥

जो निक्रमण(निरन्तरकरनेका स्थान)निषदन (उपवेशनस्थान) विवर्तन(इधर उधर लुठने का स्थान)और जो अश्व का पड्बीश(पादबन्धन। क्रियापरा वा निक्रमणादयः शब्दाः- आलम्भसमय में जे अश्व की निक्रमणादि चेष्टाएं। किंच जो जलपीया और जो तृणादि खाया सो सब तेरे निक्रमणादिक देवताओं में हों। अर्थात् देवार्थ अश्व के रोमादिकों का निरर्थकत्व नहो॥३८॥

यदश्वाय वास उपस्तृणन्त्यधीवासं या हिरण्यान्यस्मै। संदानमर्वन्तं पड्बीशं प्रिया देवेष्वायामयन्ति॥३९॥

प्यारी ये वस्तुएँ देवताओं में आगमन कराती हैं अर्थात् ऋत्विज अश्व की ये देवताओं में ही प्राप्त कराते हैं। कानीत्यत आह- अश्व के अर्थ जो अधीवास(आच्छादकवस्त्र) उढाते हैं तथा जे हिरण्य शकलें इस(अश्व) के अर्थ उपस्तरण करते हैं। तथा अश्व का शिर बन्धन और पाद बन्धन। ये देवताओं में प्राप्त कराती हैं। कैसी हैं ये कि देवताओं की प्यारी॥३९॥

अ॰२४ यत्ते सादे महसा शूकृतस्य पार्ष्ण्या वा कशया वा तुतोद। स्रुचेव ता हविषोऽअध्वरेषु सर्वा ता ते ब्रह्मणा सूदयामि॥४०॥

हे अश्व अश्ववार (घुडचढा) चलते में तेरा (तुम्हें) पार्ष्ण्या (पाद के अधोभाग-एड) वा कशा (कोरडा वा रज्जु) करि पीडा देता हुआ। कैसा तेरा कि बल करि शूकृत का यह शब्दानुकरणम् बल करि शूकार करते हुए को। अध्वर में ते सब तेरे पार्ष्णि कशादि ताडन ब्रह्म (मन्त्र) करि मैं चुवाता हूं अर्थात् यज्ञ में आहुतित्व करि कल्पता हूं। तान्न दृष्टान्तः हवि (आज्यादिक) जैसे स्रुचि करि टपकाता हूं तद्वत्। एकं ता पारं पादपूरणाय॥४०॥

चतुस्त्रिंशद्वाजिनो देवबन्धोर्वङ्क्रीरश्वस्य स्वधितिः समेति। अच्छिद्रा गात्रा वयुना कृणोत परुष्परुरनुघुष्या विशस्त॥४१॥

स्वधितिः (पशुछेदन साधन-असि) अश्व की चतुस्त्रिंशत्संख्याकान्युभय पार्श्वास्थियों को भलेप्रकार आती है छेदन के अर्थ। कैसे अश्व की कि वेगवान। देवताओं के प्यारे वा देवता हैं प्यारे जिस के तिसकी। अतः हे ऋत्विजः ज्ञान करि अश्व के गात्रों को छिद्रहीन करो स्वधिति करि सच्छिद्र वर्त्तें हैं तिन्हें अच्छिद्र करो। किं च परुष्परुः (प्रतिपर्वप्रत्यवयव) अनुघुष्य यह-यह इसनामकरितुम छेदन करो॥४१॥

एकस्त्वष्टुरश्वस्या विशस्ता द्वा यन्तारा भवतस्तथऽऋतुः। या ते गात्राणामृतुथा कृणोमि ता-ता पिण्डानां

प्रजुहोम्यग्नौ ॥४२॥

अश्व का विशसनकर्ता एक ऋतु। कैसे अश्व कि त्वष्टा दीप्त का। अर्थात् ऋतूपलक्षित कालात्मा प्रजापति ही अश्व का शास्ता है। तथा नियमकर्त्तारौ दो द्यावा पृथिव्यभिमानी देवौ होते हैं तयोरेवसर्वेषां नियन्तृत्वादिति भावः। एवमश्वस्य विशसत्यन्तृनुक्ताध्वर्युः स्वकर्माह हे अश्व तेरे गात्र सम्बन्धि मांसपिण्डों को जिन अङ्गों में छेदता हूं ऋतूपलक्षित वसन्तादि यज्ञ काल में तिन अङ्गों को अग्नि में प्रकर्षेण हुत करता हूं ॥४२॥

मा त्वा तपत्प्रिय आत्मापियन्तं मा स्वधितिस्तन्व आ तिष्ठिपत्ते। मा ते गृध्नुरविशस्तातिहाय छिद्रा गात्राण्यसिना मिथू कः ॥४३॥

हे अश्व प्यारा तेरा आत्मा(देह)तुझे प्राप्त दुःखित न करे(तुझे देहवियोगजनिता व्यथा न हो इति विज्ञानात्मानं प्रत्युच्यते।कैसे तुझे कि देवलोक को चलते। किं च स्वधितिः(शस्त्र)तेरे अङ्ग न स्थापनकरे अर्थात् सब छेदि के देवताओं के अर्थ दे। किं च शमिता तेरे अङ्गों को छोडि (शास्त्रोक्तक्रम छोडि)कर शास करि मिथ्या छिद्र(अयथच्छिन्न) न करे। कैसा शमिता कि लोभी(केवल मांस ग्रहणेछुः)अत एव विशसन में अकुशल है अर्थात् भले प्रकार अवदानानि करे ॥४३॥

न वाऽउऽएतन्म्रियसे न रिष्यसि देवाँ२॥ऽइदेषि पथिभिः सुगेभिः॥ हरी ते युञ्जा पृषती अभूतामुपास्थाद्वाजी धुरि रासभस्य ॥४४॥

वै॰ एवार्थे॰ उ॰ अवधारणे। हे अश्व तू एतन्नैव मरता (इतराश्ववत् नहीं मरता) है। अत एव नहीं हिंसा होता है। ननु प्रत्यक्षत्वे मरणभङ्गनाशश्च दृश्यते तर्हि कथमेव मुच्यते तत्राह साधु गमन मार्गों देवयानरूपों करि देवताओं को जाताहै अयोयुक्ता मदुक्तिः। कथं देवान्प्रति गमनम् तत्राह हे अश्व तेरे हरी (इन्द्र के घोडे) रथ में युक्त होंगे तथा पृषती (मरुतोंके घोडे) रथ में होवेंगे। किंच रासभ (अश्विवाहन) के धुरि (स्थान) में कोई वाजी (अश्व) उपस्थित होगा। देवत्वं प्राप्तस्य तव वहनाय इन्द्रादयो निजवाहनानि प्रेषयिष्यन्तीति भावः यद्वा तत्तद्देवभावं प्राप्तं त्वां तानि॰ तानि वाहनानि वक्ष्यन्तीत्यर्थः॥४४॥

सुगव्यं नो वाजी स्वश्व्यं पुंसः पुत्राँ॥ उत विश्वापुषंरयिम्। अनागास्त्वं नोऽअदितिः कृणोतु क्षत्रं नोऽअश्वो वनतांहविष्मान्॥४५॥

इदानीं याच्ञाक्रियते। वाजी (देवत्वं प्राप्तोऽश्वः) हमारा शोभन गोसमूह करें। तथा शोभन अश्वसमूह करे तथा पुंसः (पुत्र वा पुरुषार्थ साधक पुत्रों को) करे। और सर्वजन पोषण समर्थ धन करें। किंच हमारा अनागस्त्व (निष्पापत्व) करे पापसद्भावे उक्तफलाप्राप्तेः। किंच अश्व हमारा क्षत्र (क्षतत्राण बल वा पराभवाद्रक्षण) करें। कैसा अश्व कि अदितिः (नहीं है खण्डन वा दैन्य जिसका। हविष्मान् यद्वा देवत्वाप्त्या हविष्मान् इह अश्वः हमारा क्षत्र वननीय करे॥४५॥

अ॰ १५ इमा नु कं भुवना सीषधामेन्द्रश्च विश्वे च देवाः। आदित्यैरिन्द्रः सगणो मरुद्भिरस्मभ्यं भेषजा करत्। य-

इ॒मं च॑ नो॒ भुव॑ना॒नि सी॑षधाम ॥ इन्द्र॑श्च॒ विश्वे॑ च दे॒वाः ॥ य॒ज्ञं च॑ न॒स्त॒न्वं॑ च प्र॒जां चा॑दि॒त्यैरिन्द्रः॑ स॒ह सी॑षधाति ॥४६॥

का॰२०॰८॰१२॰ अयस्मयपात्र करि अश्वलोहित होमानन्तर इमानु कमित्याद्याः षट् द्विपदाएं होमें॰ दो कण्डिकाओं की षट् अर्धाएं हैं तिन्हों से षट् आहुतियें होमें ॥ द्विपदा छन्दस्का विश्वदेव देवत्या आप्त्य पुत्र भुवन दृष्टाः साधन दृष्टा वा तिस्र ऋचः । नु कम्॰ एतौ निपातौ पाद पूरणौ॰ ये भूतजात हम वशी करते हैं। किं च इन्द्र(ऐश्वर्यवान्) अपने गणों(परिवार)सहित और विश्वे देवा द्वादशा आदित्यों और एकोनपञ्चाशत्संख्य मरुतों सहित हमारे अर्थ ओषधें करें अर्थात् सब देवता हमारे हितकारी हों। किंच इन्द्र आदित्यों सहित हमारे यज्ञ(अश्वमेध) शरीर और पुत्रादि प्रजा को वशी करें नीरोगाः सपुत्रा हम भले प्रकार यज्ञ को करते हैं इति भावः ॥४६॥

अग्ने॒ त्वं नो॒ऽअन्त॑म उ॒त त्रा॒ता शि॒वो भ॑वा वरू॒थ्यः॑ ।
वसु॑र॒ग्निर्वसु॑श्रवा॒ अच्छा॑ नक्षि द्यु॒मत्त॑मꣳ र॒यिं दाः॑ ।
तं त्वा॑ शोचिष्ठ दीदिवः सु॒म्नाय॑ नू॒नमी॑महे॒ सखि॑भ्यः ॥४७॥

इति सꣳहितायां पञ्चदशोऽनुवाकः १५

इति श्री शुक्ल यजुषि माध्यन्दिन शाखीयायां वाजसनेयसꣳहितायां दीर्घपाठे पञ्चविꣳशोऽध्यायः ॥२५॥

तिस्रो द्विपदा व्याख्याताः अध्या॰३॰२५॰अ॰इ॰२६॰अ॰॥ ॥ समिद्धोऽअञ्जन् २९॰१॰ आश्वमेधिकोऽध्याय इति वचनादत्र होत्रे तन्मन्त्राणां विनियोगः ॥ समाप्तोऽश्वमेधः सप्तविंशत्युत्तर वर्षे साध्यः ॥४७॥

† इ–वाः ।अ–आ–तृ।इ॰।य–ति।उ॰॥४६॥ † अ–भ्य॥अ॰।व–दाः।इ॰।तं–भ्य।उ॰॥४७॥

इतिभाष्येपञ्चदशोऽनुवाकः १५

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमोहार्दंनिवारयन्

पुमार्थांश्चतुरोदेयाद्धर्मपुत्रोयुधिष्ठिरः २५

श्रीमच्छुक्ल यजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीय शाखाध्येतृ व्याघ्रपादन्वय विश्वामित्र पुराधिपति श्रीमज्जय किशोर देव वर्म्मात्मज रौक्मिणेय नृपति गिरि प्रसादेन रचिते श्री वेदार्थ प्रदीपे गिरिधरभाष्ये अश्वमेध प्रकरणे पञ्चविꣳशोऽध्यायः॥ २५॥

अथाश्लीलभाषणे श्रुतिः शत० काण्ड १३.

अथ वा एतस्मात्। श्री राष्ट्रं क्रामति योऽश्वमेधेन यजते ॥१॥ ऊर्ध्वामेनामुच्छ्रापयेति। श्रीर्वै राष्ट्रमश्वमेधः श्रियमेवास्मै राष्ट्रमूर्ध्वमुच्छ्रयति॥ २॥ गिरौ भारꣳ हरन्निवेति। श्रीर्वै राष्ट्रस्य भारः श्रियमेवास्मै राष्ट्रꣳ संनह्यत्यथो श्रियमेवास्मिन्राष्ट्रमधिनिदधाति॥३॥ अथास्यै मध्यमेधतामिति। श्रीर्वै राष्ट्रस्य मध्यꣳ श्रियमेव राष्ट्रे मध्यतोऽन्नाद्यं दधाति ॥४॥ शीते वाते पुनन्निवेति। क्षेमो वै राष्ट्रस्य शीतं क्षेममेवास्मै करोति॥५॥ यकासकौ शकुन्तिकेति। विड्वै शकुन्तिकाहलगिति वञ्चतीति विशो वै राष्ट्राय वञ्चन्त्याहन्ति गभे पसो निगल्गलीति धारकेति विड्वै गभो राष्ट्रं पसो राष्ट्रमेव विश्याहन्ति

तस्माद्राष्ट्री विशं घातुकः ॥६॥ माता च ते पिता च त इति । इयं वै मातासौ पिताभ्यामेवैनꣳ स्वर्गं लोकं गमयत्यग्रं वृक्षस्य रोहत इति श्रीर्वै राष्ट्रस्याग्रꣳ श्रियमेवैनꣳ राष्ट्रस्याग्रं गमयति प्रतिलामीति ते पिता गभे मुष्टिमतꣳसयदिति विड्वै गभो राष्ट्रं मुष्टो राष्ट्रमेव विश्याहन्ति तस्माद्राष्ट्री विशं घातुकः ॥७॥ यद्धरिणो यवमत्तीति । विड्वै यवो राष्ट्रꣳ हरिणो विशमेव राष्ट्रायाद्यां करोति तस्माद्राष्ट्री विशमत्ति न पुष्टं पशुमन्यत इति तस्माद्राजा पशून्न पुष्यति शूद्रा यदर्यजारा न पोषाय धनायतीति तस्माद्वैशीपुत्रं नाभिषिञ्चति ॥८॥ अप वा एतेभ्यः प्राणाः क्रामन्ति। ये यज्ञेऽपूतां वाचं वदन्ति दधिक्राव्णो अकारिषमिति सुरभिमतीमृचमन्ततोऽन्वाहुर्वाचमेव पुनते नैभ्यः प्राणा अपक्रामन्ति ॥९॥ ब्राह्मणम् ॥ ३॥२ ॥९॥

आदितः अनुवाक संख्या ४९

इति सर्वानुक्रमणिभाष्ये गिरिप्रसादरचिते वेदार्थप्रदीपे तृतीयाध्यायस्य पञ्चमो खण्डः ३॥

समाप्तोऽयमश्वमेधः॥

ज्येष्ठमासेऽमलेपक्षे पौर्णिमाभृगुवासरे †

ग्रहनेत्राङ्कभूवर्षे हयमन्त्राःसमागमन्

अतः परं दशभिरध्यायैः खिल्यान्युच्यन्ते

विक्रमाब्दाः १९२९ शकाब्दाः १७९४ आश्विनशुक्ला १ भृगुवार शुभं भवतु॥

† विदित हो कि संवत् १९२८ अधिक भाद्रपद शुक्ला १२ रविवार से ही मैंने थोड़ा थोड़ा अश्वमेध के भाष्य लिखने का आरम्भ किया इसहेतु अग्नि के समीप ही यह भी समाप्त हुआ॥

हरिःओम्

## अथ संक्षेपत अश्वमेधमन्त्राणां सूचीपत्रम्

हरिः ओम्

ॐ नमो यज्ञपुरुषाय

(अथ खिल्यानि विवस्वद्दृष्टानि)

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्
स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः २६

अ०१ अग्निश्च पृथिवी च संनते ते मे संनमतामदो वायुश्चा-
न्तरिक्षं च संनते ते मे संनमतामद आदित्यश्च द्यौ-
श्च संनते ते मे संनमतामद आपश्च वरुणश्च संनते ते मे
संनमतामदः सप्त संसदो अष्टमी भूतसाधनी। सकामाँ
२॥ऽअध्वनस्कुरु संज्ञानमस्तु मेऽमुना ॥१॥

नत्वा रविं याज्ञवल्क्यं तथा माध्यन्दिनं मुनिम्
शुक्लवेदे दशाध्याया उच्यन्ते खिलसंज्ञकाः २७

इषे त्वेत्यारभ्य दर्शपौर्णमासपितृयज्ञाग्निहोत्रोपस्थानपशुचातुर्मास्या-
ग्निष्टोमवाजपेयराजसूयाग्निसौत्रामण्यश्वमेधसम्बद्धा मन्त्राः व्याख्याताः।
इदानीं खिल्यान्युच्यन्ते कचिद्विनियोगानुक्तेः। तेषां विवस्वानृषिरन्यस्यानुक्तेः
आदित्यानीमानि यजूंषि व्याख्यायन्त ऽइति श्रुतेः बृहदारण्य०५.५.३३. याज्ञ-
वल्क्यो वा याज्ञवल्क्येन व्याख्यायन्त ऽइति श्रुतेः ॥

ॐनमो याज्ञवल्काय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके

अनुक्रमन्त्र कथनः षड्विंशोऽध्याय ईर्यते २६

अग्निश्च। सप्त लिङ्गोक्तानि यजूंषि। अग्निश्च १॰ वायुश्च २॰ आपश्च ४॰ आर्चीं गा॰ आदित्यश्च ३॰ सप्त संसदः ५॰ यथेमाम् ७॰ यजूंषि सकामाम् ६॰ प्रा–अ॰॥ अग्नि और पृथिवी संनते (आनुकूल्येन प्रवृत्तिभाग के अर्थ संगत हैं अतः कहता हूं कि ते अग्नि पृथिव्यौ मे (मेरे) अदः (अमुक–देवदत्त को) संनमताम् (संनमयताम्, वशवर्ति करें॥१॥ एवमुत्तरेष्वपि मन्त्रेषु योज्यम्। वायु और अन्तरिक्ष संनते॰॥२॥ आदित्य और द्यौ संन॰॥३॥ आप (जल) और वरुण संन॰॥४॥ परमात्मानं प्रत्युच्यते हे स्वामिन् जो कि तेरे सप्त संसदः (सात अधिष्ठान अग्नि १ वायु २ अन्तरिक्ष ३ आदित्य ४ द्यौ ५ जल ६ वरुण ७) हैं तहां अष्टमी भूतसाधनी (पृथ्वी भूतों को उत्पादन करती +) है अतः सर्वाधिष्ठान भूत तू अध्वनः (मार्गों को सकाम करि अर्थात् जिन मार्गों में मैं चलूं तहां मुझे काम प्राप्ति हो। किंच देवदत्त करि मेरा संगत ज्ञान (मेरी दृष्ट से प्रीति) हो। विज्ञानात्मा वोच्यते॰ जिस तेरे सप्त संसदः (पञ्च बुद्धीन्द्रियाणि मन और बुद्धि सप्तायतन) हैं अष्टमी भूतसाधनी (भूतों को वशी करने वाली वाणी) है सो तू हमारे अध्वनः सकाम करि अमुक सहित मेरा संगत ज्ञान हो॥५॥६॥ १॥

+ भूमिविना भूतोत्पत्यभावात्

यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः ब्रह्मराजन्याभ्याᳬं शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय च। प्रियो देवानां

दक्षिणायै दातुरिह भूयासमयं मे कामः समृध्यतामुप मादो नमतु ॥२॥ + य० च० । अ० । प्रि० नु । इ० ॥२॥

यह कल्याणी अनुद्वेगकरी वाचा को मैं यथा यतः सर्वतः कहता हूं (दीयताम् भुज्यताम् इति सर्वेभ्यो वच्मि। केभ्यस्तदाह ब्राह्मणों के अर्थ राजन्यों वैश्यों शूद्रों स्व (अपनों) अरणों (परायों, शत्रुओं वा वाक्सम्बन्धरहित शत्रुओं) के अर्थ॥ प्रियो देवानाम् मध्ये ऽवसानरहितानुष्टुप् लौगाक्षिदृष्टा। यथेति पूर्वोक्तेरत्र तथाशब्दोऽध्याहार्यः ऽयतः मैं ब्राह्मणादिकों के अर्थ कल्याणी वाणी कहता हूं तथा (ततः) देवताओं का प्यारा होंउं और इस संसार में दक्षिणा के दाता का प्यारा होंउं अर्थात् देवाः दक्षिणा और दातार मेरे विषें प्रीति करें। किं च मेरा अयं, यह काम (अयमिति नामनिर्देशः धनपुत्रादिलाभकामः) सफल हो। किंच यह (देवदत्त) मुझे प्रीणयतु (तृप्त करे) ॥२॥

बृहस्पते ऽअति यदर्यो ऽअर्हाद्द्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छवस ऽऋतप्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्। उपयामगृहीतोऽसि बृहस्पतये त्वैष ते योनिर्बृहस्पतये त्वा ॥३॥ + र० मृ० । अ० । उ० त्वा । इ० । ग० त्वा । न० ॥३॥

ब्रह्मदेवत्या त्रिष्टुप् गृत्समदृष्टा बृहस्पतिसवे बार्हस्पत्यग्रहणेऽस्याः सोपयामाया विनियोगः॥ हे ऋतप्रजात (सत्य वा ब्रह्म) के सकाश से जन्म जिसका) हे बृहस्पते (बृहत् वेदों के पालक) नानाविध वोह धन हम यजमानों में स्थापन करि। वोह कौन कि जिस धन को स्वामी पूजा करे (अर्थात् ईश्वर योग्य धन दे। जो धन को लोकों में विविध शोभे। कैसा

धन कि द्युमत् (कान्तिमान्) क्रतुमत् (जिस से यज्ञ किये जावें) अर्थात् नाह्म-श धन दे। जो धन बल करि दिलाता वा शान्ति कराता अर्थात् धनान्तो वोह धन दे॥ उपयामेति सा-उ॰। उपयाम पात्र करि गृहीत है बृहस्पति के अर्थ तुझे ग्रहण करता हूं॥ एष ते या-त्रि॰। यह तेरा स्थान बृहस्पति के अर्थ तुझे सादन करता हूं॥ ३॥

इन्द्र गोमन्निहायाहि पिबा सोमꣳ शतक्रतो विद्यद्भि-र्ग्रावभिः सुतम्। उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा गोमत-एष ते योनिरिन्द्राय त्वा गोमते॥ ४॥ +

हे शतक्रतो (शत कर्म जिस के) हे इन्द्र हे गोमान् (गावः-धनं वा-स्तुत-यः-किरणा वा विद्यते यस्य स) तू इस यज्ञ में आ और सोम को पान क-रि। कैसा सोम कि ग्रावों (पाषाणों) से अभिषुत कैसे पाषाणों कि विद्यत् (विशेषेण खण्डन करते-पीसते हैं तिन्हों करि॥ उप॰ ४॰ ५॰ सा-उ॰ गो-मान् इन्द्र॰। सादयति एष॰ ४॰ ५॰ या-ज॰॥ ४॥

इन्द्रायाहि वृत्रहन्पिबा सोमꣳ शतक्रतो। गोमद्भिर्ग्राव-भिः सुतम्। उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा गोमत एष ते योनिरिन्द्राय त्वा गोमते॥ ५॥

हे वृत्रहन् (वृत्र-दैत्य के मारने वाले) हे शतक्रतो हे इन्द्र तू आ और सोम को पी कैसे सोम कि ग्रावों करि सुत कैसे ग्रावों कि स्तुति हैं जिन्हों की॥ उप॰ एष॰ व्याख्याते॥ ५॥

ऋतवानं वैश्वानरमृतस्य ज्योतिषस्पतिम्। अजस्रं घ-र्ममीमहे। उपयामगृहीतोऽसि वैश्वानराय त्वैष ते यो-

+ इ-मू। अ॰। उ-ते। इ॰। ए-ते। उ॰॥ ४॥ + इ-मू। अ॰। उ-ते। इ॰। ए-ते। उ॰॥ ५॥

नि वैश्वानराय त्वा ॥६॥ + ऋ-हे। अ॰। उ-त्वा। इ॰। ए-त्वा। उ॰॥६

तिस्रो वैश्वानरीयाः पुरोऽनुवाक्याः। आद्या गायत्री प्रादुरक्षिदृष्टा। हम वैश्वानर को याचना करते हैं यज्ञ समाप्ति को इति शेषः॥ कैसे वैश्वानर कि ऋतावान (सत्य यज्ञ वा जलवान) को सत्य (अविनाशि) ज्योति के पति अर्थात् तेजो ऽधिष्ठान को। अजस्र (अनुपक्षीण) को। घर्म (जलक्षरते वा दीप्त) को॥ उप॰ ६. ७. ८. सा-उ॰ वैश्वानर के अर्थ तुझे ग्रहण करता हूं॥ एष॰ ६. ७. ८. या-त्रि॰ सादन करता हूं॥६॥

वैश्वानरस्य सुमतौ स्याम राजा हि कं भुवनानामभिश्रीः। इतो जातो विश्वमिदं विचष्टे वैश्वानरो यतते सूर्येण। उपयामगृहीतोऽसि वैश्वानराय त्वैष ते योनिर्वैश्वानराय त्वा ॥७॥ + + वै-ए। अ॰। उ-त्वा। इ॰। ए-त्वा। उ॰॥७॥

त्रिष्टुप्कुत्सदृष्टा। वैश्वानर की शोभन बुद्धि में हम होवें। कं-निपातः पादपूरणः। हि-जिस हेतु से वैश्वानर इतः अरणि से उत्पन्न हो इस सब कर्मानुरूप को देखता और सूर्यसम तेजा है। कैसा अग्निः कि राजता भूतजातों का आश्रयणीय। उप॰ एष॰ व्याख्याते ॥७॥

वैश्वानरो न ऊतय ऽआ प्रयातु परावतः। अग्निरुक्थेन वाहसा। उपयामगृहीतोऽसि वैश्वानराय त्वैष ते योनिर्वैश्वानराय त्वा ॥८॥ + + वै-सा। अ॰। उ-त्वा। इ॰। ए-त्वा। उ॰॥८

गायत्री। हमारी रक्षा के अर्थ दूर देश से वैश्वानर अग्नि आवे किस वाहन करिके उक्थ (स्तोम +) करिके॥ उप॰ एष॰ व्याख्याते ॥८॥

+ स्तोम [illegible] सोमस्य वाहनमुक्थम्

अग्निर्ऋषिः पवमानः पाञ्चजन्यः पुरोहितः। तमीमहे महागयम्। उपयामगृहीतोऽस्यग्नये त्वा वर्चसऽएष ते योनिरग्नये त्वा वर्चसे ॥९॥ †

अग्निदेवत्या गायत्री वसिष्ठभरद्वाजदृष्टा पुरोरुक्। महाग्गय:(महास्तुति जिस की वा महा गृहरूप) तिस अग्नि को हम याचना करते हैं। तिस किसे कि जो अग्नि ऋषि(मन्त्रदृष्टा। पवमान(इधर उधर चलता वा शोधता) है। पाञ्चजन्यः(पञ्चजनों के अर्थ हित। पुरोहित(अग्र में स्थापित) है॥ उप॰ मा–उ॰। तेजरूप अग्नि के अर्थ तुम्हें ग्रह॰॥ एष॰ या–ज॰॥९॥

महाँ २॥ऽइन्द्रो वज्रहस्तः षोडशी शर्म यच्छतु। हन्तु पाप्मानं योऽस्मान्द्वेष्टि। उपयामगृहीतोऽसि महेन्द्राय त्वैष ते योनिर्महेन्द्राय त्वा ॥१०॥ †

महेन्द्रदेवत्या गायत्री वसिष्ठकृता। पुरोरुक्। इन्द्र शर्म(सुख) देवै। और जो हमें दुःख दे तिस पापिष्ठ को मारै यद्वा हमारे द्वेष्टार और पाप्मान(पाप-ब्रह्महत्यादिक) को नाश करै। कैसा इन्द्र कि महान्(श्रेष्ठ। वज्र है हाथ में जिस के वोह। षोडशी-पञ्चप्राणा दशेन्द्रियाणि मनश्चेति षोडश पदार्थो लिङ्गशरीररूपा जिस के वोह आत्मरूप इत्यर्थः॥ उप॰ आसु–अ॰। एष॰ या–यं॰ द्वे उक्ते॥१०॥

तं वो दस्ममृतीषहं वसोर्मन्दानमन्धसः। अभि वत्सं न स्वसरेषु धेनव इन्द्रं गीर्भिर्नवामहे ॥११॥

इन्द्रदेवत्या पथ्या बृहती नोधागोतमदृष्टा। स्वाध्यायादिषु नियुक्ता।

† अ–मु॰।स॰।उ–मै।इं॰।ए–सं।उ॰॥९॥ † म–शि।अ॰।उ–त्वा।इं॰।ए–त्वा।उ॰॥१०॥

हे यजमानओ तिस इन्द्र को हम स्तुति लक्षण वाणियों करि स्तुति करते हैं। कैसे इन्द्र को कि तुम्हारे दर्शनीय। ऋतिषह (अभिभवता शत्रुओंको) तिसे। स्थिति हेतुभूत अन्न करि मोदमान को। दृष्टान्तमाह वत्सं न स्वस रेषु (दिनों में जैसे नवप्रसूता गौएँ बछडे को बुलाती हैं। तद्वत् हम इन्द्र को स्तुति करते हैं॥११॥

यद्वाहिष्ठं तदग्नये बृहदर्च विभावसो। महिषीव त्वद्रयिस्त्व द्वाजा उदीरते॥१२॥

अग्निदेवत्यानुष्टुबस्युदृष्टा। हे उद्गातः अग्नि के अर्थ तिस बृहत्साम का गान करि। वोह क्या कि जो प्राप्त कराता है अतिशयेन इष्ट को। किंच सामगान से प्रत्यक्ष अग्नि को कहि क्या कि हे विभाव (कान्तिही है धन जिस का वोह) हे अग्ने धन और अन्न तेरे सकाशसे ऊंचे चलते हैं। तत्र दृष्टान्तः महिषीव-जैसे प्रथमपरिणीता स्त्री घर से भोग के अर्थ ऊंची चलती है। एवं त्वत्यदं पादपूरणम् वा धन तुम से ऊंचा चलता है॥१२॥

एह्यू षु ब्रवाणि तेऽग्न इत्थेतरा गिरः। एभिर्वर्धास इन्दुभिः॥१३॥

अग्निदेवत्या गायत्री भरद्वाजदृष्टा। हे अग्ने तू आ। इस प्रकार करि (+) इतराः (अन्याः) स्तुति लक्षण वाणिएँ सुनरा कहूँ। किंच इन सोम विन्दुओं से बढि॥१३॥

ऋतवस्ते यज्ञं वितन्वन्तु मासा रक्षन्तु ते हविः। संवत्सरस्ते यज्ञं दधातु नः प्रजां च परिपातु नः॥१४॥

अग्निदेवत्या बृहती। हे अग्ने ऋतुलक्षणाः कालविशेषाः तेरे यज्ञ

को विस्तारें। चैत्रादि मासाधिष्ठातारो देवाः तेरे हवि (पुरोडाश) को रक्षा करें। संवत्सराधिष्ठाता देवता तेरे अर्थ हमारे यज्ञ को पुष्ट करें और हमारी पुत्रादि प्रजा को संवत्सर ही रक्षा करें ॥२४॥

उपह्वरे गिरीणाꣳ संगमे च नदीनाम्‌। धिया विप्रो ऽअजायत ॥२५॥

सोम देवत्या गायत्री वत्सदृष्टा। वनों के निकट और नदीयों के संगममें मेधावी सोम उत्पन्न हुआ किस बुद्धि करि कि विप्रादिक मुझ करि यज्ञ करेंगे यह विचारि के इत्यर्थः ॥२५॥

अ॰ २ उच्चा ते जातमन्धसो दिवि सद्भूम्यादंदे। उग्रꣳ शर्म महि श्रवः ॥२६॥

सोमदेवत्यास्तिस्रो गायत्र्य आमहीयवदृष्टाः। हे सोम तेरे अन्न (रसरूप) से उत्पन्न होम से हुए अपूर्व ऊंचे गये स्वर्ग में विद्यमान को भूमि ग्रहण करती है। किं तत्‌ द्युलोकस्थं भूमि गृह्णाति तदाह। उत्कृष्ट सुख (गृहपुत्रादिजन्य) को वडे श्रवः (कीर्ति वा धन) को॥ अनेन मन्त्रेण पञ्चाहुति परिणाम उक्तः। स यथा। होम किई हुई आहुति प्रथम दिवि में जाती है ततः अन्तरिक्षमें जलरूप करि फिरि भूमि में अन्नरूप से ततः नर में रेत रूप से फिरि योनि में नररूप करि आके नर को धन यश से सुखी करती है इति भावः॥२६॥

स न इन्द्राय यज्यवे वरुणाय मरुद्भ्यः। वरिवोवित्परिस्रव ॥२७॥

हे सोम तू हमारा परिस्रव क्षर (रस रूप) होके आहुतित्व को प्राप्त हुआ

इत्यर्थः। किमर्थम्। कि इन्द्र वरुण और मरुतों के अर्थ अर्थात् इन्द्रा-
दिकों की तृप्ति के अर्थ परिस्रव। कैसे इन्द्र कि पूजने योग्य के अर्थ। य-
ज्यवे(यज्यवे इदं त्रयाणां विशेषणम्। यज्युभ्य इति(पूजा योग्यों)मरुतों
के अर्थ। कैसा है तू कि वरिवोवित् धनका ज्ञाता वा प्रापक॥१७॥

एना विश्वान्यर्य आ द्युम्नानि मानुषाणाम्। सिषासन्तो
वनामहे॥१८॥

ईश्वर सोम इन सब मनुष्यों के द्युम्नों(धनोंवायशों)कोलावै इति शेषः अ-
र्थात् हमारे अर्थ देवै तिन सोमदत्त द्युम्नों को हम सम्भजें। कैसे हैं हम
कि सिषासन्तः(दान को करते)धनभाज हों इत्यर्थः॥१८॥

अनु वीरैरनु पुष्यास्म गोभिरन्वश्वैरनु सर्वेण पुष्टैः।
अनु द्विपदानु चतुष्पदा वयं देवा नो यज्ञमृतुथा न-
यन्तु॥१९॥

यज्ञपुरुषमुद्गलदृष्टा त्रिष्टुप् आशीरियं देव देवत्या। हम वीरों(पुत्रों)
करि पुष्ट होंवेंगे धेनुओं से पुष्ट होंवेंगे अश्वों से पु॰ और और कामना-
ओं गृहादिकों से पु॰। द्विपदों(दासादि मनुष्यों) और चतुष्पदों (गजा-
दिकों) से पुष्ट हों। किंच ऋतु-ऋतु में देव हमारे यज्ञ को प्राप्त हों॥१९॥

अग्ने पत्नीरिहावह देवानामुशतीरुप। त्वष्टारꣳ सोम-
पीतये॥२०॥

अग्नि देवत्या गायत्री मेधातिथि दृष्टा। इतः पञ्च ऋचोऽग्निष्टोमे
नेष्टुर्याज्याः आद्या प्रातःसवने नेष्टृचमसयागे याज्या। हे अग्ने देव-
ताओं की पत्निएँ इस यज्ञ में तूला कैसी पत्निएँ कि कामयमानाः। किं-

च सोम पान के अर्थे त्वष्टा देवता को प्राप्त कर॥२०॥

अभि यज्ञं गृणीहि नो ग्नावो नेष्टः पिबऽऋतुना। त्वꣳहि रत्नधा असि॥२१॥

हे ऋतुदेवते गायत्र्यो मेधातिथिदृष्टे ऋतुयागे नेष्टुर्याज्ये। हे ग्नावः (पत्नीवन्) हे नेष्टः हमारे यज्ञ की स्तुति करि। किंच ऋतु देवता सहित पान करि सोम को इति शेषः। क्यों कि तू रत्नों (रमणीयधनों) का दाता है॥२१॥

द्रविणोदाः पिपीषति जुहोत प्र च तिष्ठत। नेष्ट्रादृतुभिरिष्यत॥२२॥

द्रविणोदाः (धनदाता अग्नि) पीने चाहता है सोम को इति शेषः। अतः हे ऋत्विजः तुम होमो और कर्म मे उद्युक्त होओ। किं च नेष्टा के धिष्ण्य से देवों सहित सोम प्रति जाओ॥२२॥

तवायꣳसोमस्त्वमेह्यर्वाङ् शश्वत्तमꣳ सुमना अस्य पाहि। अस्मिन्यज्ञे बर्हिष्या निषद्या दधिष्वेमं जठरऽइन्दुमिन्द्र॥२३॥

इन्द्रदेवत्या त्रिष्टुप् विश्वामित्रदृष्टा। माध्यन्दिने सवने नेष्टृचमसयागे याज्या। हे इन्द्र तेरा यह सोम है अतः अस्मदभिमुखः तू आ सर्वकाल इस सोम की (को) रक्षा करि। कैसा है तू कि प्रसन्नचित्त। किं च इस यज्ञ में आस्तृत दर्भो पर बैठि इस सोम को उदर में रखि॥२३॥

अमेव नः सुहवा आ हि गन्तन नि बर्हिषि सदतना रणिष्टन। अथा मन्दस्व जुजुषाणोऽअन्धसस्त्वष्टर्देवेभिर्जनिभिः सुमद्गणः॥२४॥

त्वष्टृदेवत्या जगती गृत्समदहष्टा। तृतीयसवने नेष्टृचमसयाज्या। देवपत्न्यः आध्यन्ते। अपने घर में ऐसे हमारे यज्ञ को हे देवपत्नीओ तुम आओ। हि-पादपूरणः। दर्भों पर बैठो। रणिष्टन्-परस्पर वार्ता करो। कैसी हो तुम कि शोभन है आह्वान जिन्हों का। एवं देवपत्नीरुक्त्वाथ त्वष्टारमाह हे त्वष्टः तू निरन्तर आई हुई देवपत्निओं विषें तृप्त हो। कैसा है तू कि हविर्लक्षण अन्न को सेवमान और देवपत्नीओं से सुमद्गणः (संतुष्ट हैं देवगण और स्त्रीगण जिसके॥ २४॥

स्वादिष्ठया मदिष्ठया पवस्व सोम धारया। इन्द्राय पातवे सुतः॥ २५॥

सोमदेवत्ये ह्यावनिरुक्तौ गायत्र्यो मधुच्छन्दोदृष्टे जपादिषु नियुक्ते। हे सोम धारा करि दशा पवित्र से द्रोण कलश प्रति जा। कैसी धारा कि अत्यन्त स्वादवती। अत्यन्त मद यित्री। क्योंकि इन्द्र के पीने को तू अभिषुत है हम लोगों करि इस हेतु धारा प्रति जा॥ २५॥

रक्षोहा विश्वचर्षणिरभि योनिमयोहते। द्रोणे सधस्थमासदत्॥ २६॥

इति संहितायां द्वितीयोऽनुवाकः २

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिन शाखीयायां वाजसनेयसंहितायां दीर्घपाठे षड्विंशोऽध्यायः॥ २६॥

सोम द्रोणकलश लक्षण स्थान को तिष्ठे है। कैसा है सोम कि राक्षसों (दुष्टों) का हन्ता विश्वचर्षणिः सब जगत को देखता वा सब मनुष्य ऋत्विग्यजमान लक्षण जिस के कण्डनाहरणादि में वोढ़। तथा कैसा है

वृष्णः कलश कि लोह करिके कृत (उत्कीर्ण) बनायागया। तथा सधस्थ (स्थान) में ठैरे हैं। सोमजहां ॥२६॥

इति भाष्ये द्वितीयोऽनुवाकः२

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमो हार्द निवारयन्॥
पुमार्थांश्चतरोदेयाद्भानुदेवःसनातनः२६

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तरगत माध्यन्दिनीय शाखाध्येतृ व्याघ्रपादान्वयविश्वामित्र पुराधिपति श्रीमज्जयकिशोरदेव वर्म्मात्मज रौक्मिणेय नृपति-गिरि प्रसादेन रचिते श्रीवेदार्थ प्रदीपे गिरिधर भाष्ये खिल प्रकरणेऽनुक्रम न्न कथनः षड्विंशोऽध्यायः ॥२६॥

हरिः ओम्

ओं नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपंच साधनैर्वह्नि रूपकम्
स्वानंद दायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परंस्तुमः२६

समास्त्वाग्निकोऽध्यायः(प्रजापतिदृष्टः)

अ॰१ समास्त्वाग्नऽऋतवो वर्धयन्तु संवत्सरा ऋषयो यानि सत्या। सं दिव्येन दीदिहि रोचनेन विश्वा आभाहि प्रदिशश्चतस्रः १

ओंनमो याज्ञवल्क्याय

गिरि प्रसाद संज्ञेन श्रीवेदार्थ प्रदीपके ॥॥
सप्तविंशोऽयमध्याय आग्निकोवर्ण्यतेऽधुना२७

अयमध्यायः पञ्चचितिकस्याग्नेः सम्बन्धी प्रजापतिदृष्टः। नव ऋचोऽग्नि-

देवत्यास्त्रिष्टुभोऽग्निना दृष्टाः इष्टकापक्षे समिध्यमानसमिद्धत्योरन्तराले आसां विनियोगः। अग्निर्ऋषिः कर्माङ्गभूतमग्निं स्तौति। हे अग्ने एते तुझे बढावें। के (कौन) कि समा (समाः- महीने+) वसन्ताद्या ऋतुएँ संवत्सरः तिस के अधिष्ठातारः ऋषयः (मन्त्रद्रष्टारः) जे हैं सत्य अर्थात् सत्यरूपामन्त्राः। और तू इन्हीं से वर्धमान दिवि में हुई दीप्ति करि संदीप्त हो। किंच सब प्रदिशाएँ और चारों दिशाएँ दीप्त करि ॥१॥

सं चेध्यस्वाग्ने प्र च बोधयेनमुच्च तिष्ठ महते सौभगाय। मा च रिषदुपसत्ता तेऽअग्ने ब्रह्माणस्ते यशसः सन्तु मान्ये ॥२॥

हे अग्ने संदीप्त हो और इस यजमान को ज्ञानार्थ करि†। बडे ऐश्वर्य देने को उद्यम करि। किंच हे अग्ने तेरे समीप बैठनेवाला (यजमान) नाश न हो‡। तेरे ब्राह्मणाः (ऋत्विग्यजमानाः) यशस्विनः हों। और और यजन न करने वाले यशस्विनः नहीं ॥२॥

त्वामग्ने वृणते ब्राह्मणा इमे शिवोऽअग्ने संवरणे भवा नः। सपत्नहा नोऽअभिमातिजिच्च स्वे गये जागृह्यप्रयुच्छन् ॥३॥

हे अग्ने ये ऋत्विग्यजमानाः तुझे याग के अर्थ भजें हैं अतो हे अग्ने संवरणे (ब्राह्मणों सहित एकस्मिन् वरणे सति) हमारे को शान्त हो। हमारे शत्रुओं का हन्ता हो और हतावशिष्टों का जेता हो। किंच अपने घर में प्रमाद छोडि सावधान हो ॥३॥

इहेवाग्नेऽअधिधारया रयिं मा त्वा निक्रन्पूर्वचितो निकारिणः। क्षत्रमग्ने सुयममस्तु तुभ्यमुपसत्ता वर्धतां तेऽअ-

+ संवत्सरस्य गुणगुणैः समाप्रज्ञामासवाचकं
† अग्निबुद्ध्य जागृहि।
‡ यजमानोत्थाय उपसत्ता।

निष्टृतः ॥४॥

हे अग्ने इहैव- हम यजमानों में तू धन को अधिक दे। किंच पूर्वचितः (प्रथम अग्नि को चितकरनेवाले) अत एव निकारिणः (निरन्तरयज्ञकरणशीलाः) तुझे नीचा न करें (मा अवजानन्त्वित्यर्थः। किं च हे अग्ने क्षत्रजाति तेरे सुख करिके वशी करने को समर्थ हो। किं च तेरा उपसदन कर्ता यष्टा अनुपहिंसितः सन् धन पुत्रादि करि बढे ॥४॥

क्षत्रेणाग्ने स्वायुः सर्ठं रभस्व मित्रेणाग्ने मित्रधेये यतस्व। सजातानां मध्यमस्था एधि राज्ञामग्ने विहव्यो दीदिहीह ॥५॥

हे अग्ने तू क्षत्रियों को यज्ञ कराय। कैसा है तू कि स्वायुः (शोभन है आयु- जीवन जिस का वा शोभन आयु। मनुष्य- यजमान हैं जिसका वोह। किं च हे अग्ने मित्र (सूर्य) सहित वर्तमान होते मित्रधेये यतस्व- मित्र (यजमान) का धेय (कार्ययागलक्षण) तहां यत्न करि (यजमानकरि यज्ञ कराय। किं च समानजन्मा भी यज्ञ कर्ता हो। किं च हे अग्ने इस यज्ञ गृह में दीप्त हो। कैसा है तू कि राजाओंकरि यज्ञमें आह्वातव्यः ॥५॥

अति निहोऽअति स्त्रिधोऽत्यचित्तिमत्यरातिमग्ने। विश्वा ह्यग्ने दुरिता सहस्वाथास्मभ्यर्ठं सहवीरर्ठं रयिं दाः ॥६॥

हे अग्ने हि (निश्चय) सब पापों को तू निवारि। क्या करि के कि निहः (मारनेवालों को अति क्रमण करिके। कुत्सिताचारों को अति॰। अन्यमनस्कों को अति॰। अदातारों को अति॰। अर्थात् सब दुष्टों को अतिक्रम्य पाप का नाश करि। किं च निरन्तर हे अग्ने हमारे अर्थ

पुत्रों सहित धन दे ॥६॥

अनाधृष्यो जातवेदा अनिष्टृतो विराडग्ने क्षत्रभृद्दीदिहीह। विश्वा आशाः प्रमुञ्चन्मानुषीर्भियः शिवेभिरद्य परि पाहि नो वृधे ॥७॥

हे अग्ने इस कर्मविषें वर्तमान तू सब दिशाएँ प्रकाशि। कैसा है तू कि अनाधृष्यः(पराभवितुं अशक्यः) जातवेदाः(जात है धन वा ज्ञान जिस से) अनिष्टृतः(नहीं है हिंसित किसी से। विविध राजमान क्षत्र को पुष्ट करता। किं च मानुषी भियः(जन्मजरामृति दैन्य शोकादिकाः) को निवर्तयन्सन् शान्तों से हमें रक्षा करि॥७॥

बृहस्पते सवितर्बोधयैनꣳ सꣳशितं चित्सन्तरांꣳसꣳशिशाधि। वर्धयैनं महते सौभगाय विश्व एनमनु मदन्तु देवाः॥८॥

हे बृहस्पते हे सवितः इस यजमान को कर्माभिज्ञ करि किंच चित् चिदप्यर्थे संशितं चित्-शिक्षित को भी संतरम्(अतितरां) शशिशाधी शिक्षाकरि। किंच वडे ऐश्वर्य के अर्थे इसे वढा। विश्वे देवा इस यजमान को अनुमदन्तु(तृप्ता हृष्टा वा भवन्तु-हों बृहस्पति सवितृशब्दाभ्यां सामिधेन्यङ्गभूतोऽग्निरेवोच्यते वाक्यद्वयं वा एकेन बृहस्पतिरुक्तोऽन्येन सविता॥८॥

अमुत्रभूयादध यद्यमस्य बृहस्पतेऽअभिशस्तेरमुञ्चः। प्रत्यौहतामश्विना मृत्युमस्माद्देवानामग्ने भिषजा शचीभिः॥९॥

हे बृहस्पते तू अमुत्रभूयात् (परलोक गमन मरण से छुटा अर्थात् मरण से रक्षाकरि। अथ (अथ) यम का भय (परलोकभय नरक पातादि तिस) सैंभी बचा। किंच अभिशाप (लोकापवाद) सैं भी छुटा। देवताओं के वैद्य अश्विनी कुमारौ इस यजमान से मृत्यु को निवर्त करो किन्हों करिके कि शचीओं कर्मों करिके अत्र बृहस्पति रग्निरेव समिधेनी प्रकरणस्याग्नेयत्वात् ॥९॥

उद्वयं तमसस्परि स्वः पश्यन्त उत्तरम्। देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम् ॥१०॥

व्याख्याता २०.२१ ॥१०॥

अ॰२ ऊर्ध्वा अस्य समिधो भवन्त्यूर्ध्वा शुक्रा शोचींष्यग्नेः। द्युमत्तमा सुप्रतीकस्य सूनोः ॥११॥

द्वादशाप्री देवत्या उष्णिहो विषमपादा आग्नेय्योऽग्निना दृष्टा। अग्निः प्रजापतित्वेन स्तूयते तेन प्राजापत्या अपि। ता आग्नेय्यः प्राजापत्या यदग्निरपश्यत्तेनाग्नेय्यो यत्प्रजापतिमप्रीणात्तेन प्राजापत्या इति श्रुतेः। इस अग्नि की समिधायें ऊर्ध्वा (देवगामिन्यः) होती हैं और तेजांसि ऊर्ध्वा होते हैं। कैसे तेज कि शुद्ध। द्युमत्तमा (विश्वप्रकाशक। कैसे अग्नि के कि सुष्ठु मुख जिसका। तथा यजमान पुत्रकी जो ऐसा तिसै स्तुति करते हैं इति शेषः ॥११॥

तनूनपादसुरो विश्ववेदा देवो देवेषु देवः। पथो अनक्तु मध्वा घृतेन ॥१२॥

देवोऽग्नि मधुर घृत करि यज्ञ मार्गों को छिडके भाव यह है कि यज्ञ मेंघृ

न बहुत हो कि जिसकरि मार्गघृताभ्यक्त हों। कैसा देव कि तनूनपात जल का पौत्र १। असुरः(प्राणवान्। विश्ववेदाः(सर्वधनः। देवों मेभी दीप्तिमान् श्रेष्ठ॥१२॥

मध्वा यज्ञं नक्षसे प्रीणानो नराशंसो अग्ने। सुकृद्देवः सविता विश्ववारः॥१३॥

हे अग्ने तू मधु स्वादघृत करि यज्ञ को व्याप्त है। कैसा है तू कि देवताओं को तृप्त करता। नरांशंस(ऋत्विजों करि आशंस-स्तुत। शोभन कारी। दीप्तिमान्। विश्वोत्पादक। विश्ववार(सवों करि सेवित वासव को अङ्गी करता॥१३॥

अच्छायमेति शवसा घृतेनेडानो वह्निर्नमसा। अग्निं स्रुचो अध्वरेषु प्रयत्सु॥१४॥

यह अध्वर्यु अध्वरों में वर्तमान अग्नि को प्राप्त करता है। कैसा कि ज्ञान वल करिके स्तुतः। तथा वह्निः(वहता है यज्ञभार को यज्ञनिर्वाहकः। क्या करिके कि घृत हविर्लक्षण अन्न से उपलक्षिताः जुह्वाद्याग्रहण करि इतिशेषः॥१४॥

स यक्षदस्य महिमानमग्नेः स ईं मन्द्रा सुप्रयसः। वसुश्चेतिष्ठो वसुधातमश्च॥१५॥

वोह अध्वर्यु इस अग्नि के महिमान को यजे और मदजनक हवियें देवे। कैसे अग्नि के कि सुप्रयसः(शोभन हैं अन्न जिस के। कैसे अग्नि के महिमान को यजे कि जो वसुः वासयिता अतिचेतयिता धनों का दातृतमः॥१५॥

द्वारो देवीरन्वस्य विश्वे व्रता दंदन्ते ऽअग्नेः। उरुव्यचसो धाम्ना पत्यमानाः॥१६॥

द्वारो देव्यः इस अग्नि के व्रत (कर्म) धारण करती हैं। पीछे सब देवता अग्नि के॰। कैसी हैं द्वार कि विशालान्तरा। तथा स्थानों से ऐश्वर्य कराती अर्थात् ऋत्विजों को स्थान देतीं ताः स्तुमः॥१६॥

ते ऽअस्य योषणे दिव्ये नयोना ऽउषासानक्ता। इमं यज्ञमवतामध्वरं नः॥१७॥

अहोरात्रि देव्यो हमारे इस यज्ञ को रक्षा करें। कैसी हैं ते कि अग्नि की भार्याएँ। तथा स्वर्गस्थे। कैसे अग्नि की योनि में कि गार्हपत्य स्थान में स्थित के इति शेषः नकारः पादपूरणः। कैसे यज्ञ को कि अध्वर (अकुटिल) को॥१७॥

दैव्या होतारा ऽऊर्ध्वमध्वरं नोऽग्नेर्जिह्वामभि गृणीतम्। कृणुतं नः स्विष्टिम्॥१८॥

हे दैव्या होतारो (अग्निवायू) तुम हमारा शोभन यजन करो। किंच हमारे यज्ञ को ऊँचा (देवमार्गगामी) करो। अग्नि की ज्वाला को वर्णन करो अर्थात् समीची वन्हिज्वाला है यह स्तुति करो॥१८॥

तिस्रो देवीर्बर्हिरेदꣳ सदन्त्विडा सरस्वती भारती। मही गृणाना॥१९॥

तीनों देवि इस बर्हि पर बैठें। कौन तीनों कि इडा (पृथिवीस्थाना) सरस्वती (मध्यस्थाना) भारती (द्युस्थाना)। मही (महती) गृणाना (स्तुवन्ति इति विशेषणद्वयं तिसृणाम्॥१९॥

तन्नस्तुरीपमद्भुतं पुरुक्षु त्वष्टा सुवीर्यम्। रायस्पोषं वि-
ष्यतु नाभिमस्मे ॥२०॥

त्वष्टा देव तिस(प्रसिद्ध)धन की पुष्टि को हमारी नाभि प्रति छोडे(नाभि पर छोडा उत्सङ्ग में गिरता है इति भावः। कैसे धन की पुष्टिको कि हमें शीघ्रप्रापक। अद्भुत(महान्। पुरुक्षु(बहुतों में निवास करता। साधु वीर्या। अर्थात् ऐसे धन को दे॥२०॥

वनस्पतेऽवसृजा रराणस्त्मना देवेषु। अग्निर्हव्यꣳ शमिता सूदयाति ॥२१॥

अग्निः शमिता हव्य को संस्करता है यतः अतो हे वनस्पते तिस संस्कृत हव्य को अवसृज(स्रुङ्मुख से अवाचीन डालि। कैसा है तू कि आत्मा करि देवों में हवि देता ॥२१॥

अग्ने स्वाहा कृणुहि जातवेद इन्द्राय हव्यम्। विश्वे-
देवा हविरिदं जुषन्ताम् ॥२२॥

हे अग्ने हे जात प्रज्ञान हवि को इन्द्र के अर्थ स्वाहाकार करि के दे। किं च विश्वे देवा इस हवि को सेवन करें॥२२॥

अ॰२ पीवोऽअन्ना रयिवृधः सुमेधाः श्वेतः सिषक्ति नियुतामभिश्रीः। ते वायवे समनसो वितस्थुर्विश्वेन्नरः स्वपत्यानि चक्रुः ॥२३॥

अथैतं वायवे नियुत्वते शुक्लं तूपरमालभते इति हुतस्य पशोः पीवोऽअन्ना रयिवृध इत्याद्याः षट् याज्यानुवाक्याः। द्वे वायुदेवत्ये त्रिष्टुभौ वसिष्ठदृष्टे। शुक्लो हि वायुरिति श्रुतेः श्वेतो वायुः जिन नियुत्वों(अश्वों)को

सेवन करता है ते नियुतः समानमनस्का हो वायु के अर्थ विशेषेणगति-
युं हैं। कैसे अश्वों कि पुष्ट है अन्न जिन्हों का तिन्है। तथा धन को बढाते।
कैसा श्वेत कि शोभन बुद्धि जिस की। अश्वों का आश्रयणीय। एवं वायु
करि किये अश्व योग में नरः (ऋत्विजः) सर्वाण्येव शोभनापत्यप्रापक-
कानि करता हुआ कर्म इति शेषः ॥२३॥

राये नु यं जज्ञतू रोदसीमे राये देवी धिषणा धाति देव-
म्। अध वायुं नियुतः सश्चत स्वा उत श्वेतं वसुधितिं
निरेके ॥२४॥

ये रोदसी द्यावापृथिव्यौ जिस वायु को उत्पादन करती हुई नु (क्षिप्र)
किमर्थम् कि धन (उदकरूप) के अर्थ। बुद्धि को देती वाणी देवी देव
(वायु) को धारण करती है धन के अर्थ रोदसी के सद्भाव में भी वा-
यु बिना जगद्धारण शक्त से वायु उत्पादितः। अथ उत्पत्त्यनन्तरमेव
उत (निश्चय) निजाश्वा वायु को सेवन करते हैं। कहां कि निरेके (बहु-
जनाकीर्ण स्थान में। कैसे वायु कि श्वेत वर्ण को। तथा धन के धार-
यितार को ॥२४॥

आपो ह यद्बृहतीर्विश्वमायन्गर्भं दधाना जनयन्ती-
रग्निम्। ततो देवानाᳫं समवर्ततासुरेकः कस्मै देवाय
हविषा विधेम ॥२५॥

हे प्रजापतिदेवत्ये त्रिष्टुभौ हिरण्यगर्भप्राजापत्यदृष्टे प्रथमा द्वाभिका। आ-
पो ह वा ऽ इदमग्रे सलिलमेवासेति ११·१·६·१ ब्राह्मणमेतयोः कण्डिकयोर्नि-
दानभूतं बोध्यम्। ह (प्रसिद्ध) जब कि जल विश्व को प्राप्त हुए। कैसे

जल कि बहुला:। तथा गर्भ (हिरण्यगर्भलक्षण) को धारण करते अतएव अग्नि (अग्निरूपहिरण्यगर्भ) उत्पादन करते तत: संवत्सरोषित गर्भ से देवताओं का प्राणरूप आत्मा लिङ्ग शरीर रूप हिरण्यगर्भ उत्पन्न हुआ। प्रजापतिरूप हिरण्यगर्भ के अर्थ हवि देते हैं ॥२५॥

यश्चिदापो महिना पर्यपश्यद्दक्षं दधाना जनयन्तीर्यज्ञम्। यो देवेष्वधि देव एक आसीत्कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥२६॥

चिदप्यर्थे:- और जो अन्तर्यामी देव महिमा करि पूर्वोक्त जलों को देखता हुआ। कैसी जल कि दक्ष (कुशल) प्रजापति को स्थापन करती। यज्ञको उत्पन्न करती। अर्थात् सृष्टिकर्त्री। और जो देवताओं के ऊपर एक देव रहा तिसदेवता के अर्थ हवि देते हैं ॥२६॥

प्र याभिर्यासि दाश्वाꣳसमच्छा नियुद्भिर्वायविष्टये दुरोणे। नि नो रयिꣳ सुभोजसं युवस्व नि वीरं गव्यमश्व्यं च राधः ॥२७॥

हे वायुदेवत्ये त्रिष्टुभौ वसिष्ठदृष्टे। हे वायो तू जिन नियुतों (अश्वाओं) करिके याग के अर्थ यज्ञगृह में वर्तमान हविर्दत्तवन्त यजमान को अभिमुख जाता है तिन नियुतों करि आके हमारे अर्थ धन को दे। कैसे धन कि सुष्ठु भोगिये है। किंच पुत्र और गौ अश्वरूप धन को दे ॥२७॥

आ नो नियुद्भिः शतिनीभिरध्वरꣳ सहस्रिणीभिरुप याहि यज्ञम्। वायो अस्मिन्त्सवने मादयस्व यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥२८॥

हे वायो अश्वाओं करि हमारे यज्ञ को प्राप्त हो। कैसी अश्वाओं करि कि शतिनी सहस्रिनी (शत सहस्र संख्या हैं जिन्हों की) भाव यह है कि बहु वाहन तर्पण में समर्थी हैं। और आकर इस तीसरे सवन में तृप्त हो। अथ पादेन ऋत्विज आह- हे ऋत्विजः कल्याणेंं करिके तुम हमें रक्षा करो॥२८॥

नि॒युत्वा॑न्वायव॒वाग॑ह्य॒यꣳ शु॒क्रो᳚ऽअयामि ते। गन्ता॑सि सु॒न्व॒तो गृ॒हम्॥२९॥

षडृचो वायुदेवत्याः वायव्येष्टकापशुपक्षे वपादीनां याज्यानुवाक्यात्वेन नियुक्ताः आद्या गायत्री गृत्समददृष्टा। हे वायो यतः सुन्वतः (यजमान के) गृह प्रति तू गमन शील है। अतः अश्वावान् हो आ। यह शुक्रो ग्रहः तुझ प्रति प्राप्त हो। शुक्रादि ग्रहाणां पात्रं त्वमेवेति भावः॥२९॥

वायो॑ शु॒क्रो᳚ऽअयामि ते॒ मध्वो॒ऽअग्रं॒ दिवि॑ष्टिषु। आया॑हि॒ सोम॑पीतये स्पा॒र्हो दे॑व नि॒युत्व॑ता॥३०॥

अनुष्टुप्पुरुमीढाजमीढदृष्टा। हे वायो शुक्र ग्रह तुझे प्राप्त हो। कैसा शुक्र कि दिविष्टिषु (द्यौः प्रार्थना करियेहै जिन्हों करि- यज्ञाः+) मधु (रस) का अग्र (सारभूत) अर्थात् यज्ञरस में शुक्रग्रह सारभूत है। किंच हे देववायो अश्वावता रथ करि सोमपान के अर्थ आ कैसा है तू कि यजमानादिकों करि स्पृहणीय॥३०॥

वा॒युरग्रेगा य॑ज्ञ॒प्रीः सा॒कं ग॒न्मन॑सा य॒ज्ञम्। शि॒वो नि॒युद्भिः॑ शि॒वाभिः॑॥३१॥

हे गायत्र्यो। वायु कल्याणरूपा अश्वाओं करि चित्त सहित सादर

+ अंतरिक्षेण स्वर्गकामो यजमानैस्तुभ्यं::

यज्ञ को चले। कैसा कि आगे चलनेवाला। यज्ञप्रीः यज्ञकरि तृप्त होता कल्याण कर:॥३१॥

वायो ये ते सहस्रिणो रथासस्तेभिरागहि। नियुत्वान्त्सोमपीतये॥३२॥

हे वायो जे तेरे सहस्र संख्याकाः रथाः हैं तिन रथोंकरि सोमपान के अर्थ आगमन करि। कैसा है तू कि अश्वायुक्तः॥३२॥

एकया च दशभिश्च स्वभूते द्वाभ्यामिष्टये विंशती च। तिसृभिश्च वहसे त्रिंशता च नियुद्भिर्वायविह ता विमुञ्च॥३३॥

त्रिष्टुप् अनयर्चा पात्राणि मुच्यन्ते। हे स्वभूते निजासमृद्धिर्जगद्रूपा जिसकी सो हे वायो एक दश दो वीस तीनि और तीस अश्वाओं करिके जे पात्र वहे हैं ते पात्र इसयज्ञ में विशेषेण छोडि। पञ्च चकाराः समुच्चयार्थाः॥३३॥

तव वायवृतस्पते त्वष्टुर्जामातरद्भुत। अवांस्या वृणीमहे॥३४॥

गायत्री आङ्गिरस्योव्यश्वदृष्टा। हे वायो हे ऋतस्पते (सत्यके पालक) हे त्वष्टुर्जामातः (आदित्य से जल लेकर वायु गर्भता है फिरि वृष्टि होती है इस कारण वायु आदित्य का जामाता। हे अद्भुत (आश्चर्यरूप) तेरे अन्नों की प्रार्थना करते हैं॥३४॥

अ॰ ४॰ अभि त्वा शूर नोनुमोऽदुग्धा इव धेनवः। ईशानमस्य जगतः स्वर्दृशमीशानमिन्द्र तस्थुषः॥३५॥

नियुतं वायोर्नियुक्ताः। निघं॰ १।१५

बृहतीसतोबृहतीद्वयं प्रगाथं वसिष्ठदृष्टमिन्द्रदेवत्यम्। रथन्तरं दक्षिणे पक्षे इति श्रुतेः। नान्योऽध्वर्योर्गायेदित्यध्वर्योर्गानं विहितम्। अतः साम्नां योनय ऋचः पठ्यन्ते तत्रैन्द्रः प्रगाथो रथन्तरस्य योनिः। हे शूर हे इन्द्र हम तुम्हें अभिमुख्यकरि अत्यन्त स्तुति करते हें। (तत्र दृष्टान्तः) जैसे अदुग्धा गौएँ वत्साओं को स्तुति करती हें। कैसे तुम्हें कि जङ्गम के ईशान स्वर्दृश (आप देखता है वा आदित्य) को स्थावर के प्रभु अर्थात् नियन्तार को ॥३५॥

न त्वावाँ२॥ऽअन्यो दिव्यो न पार्थिवो न जातो न जनिष्यते। अश्वायन्तो मघवन्निन्द्र वाजिनो गव्यन्तस्त्वा हवामहे ॥३६॥

हे मघवन् (धनवन्) हे इन्द्र दिवि में हुए ओंविषें तेरे सदृश नहीं है इति शेषः और न हुआ और न होगा। इस हेतु हम तुम्हें बुलाते हें कैसे हें हम कि अश्वों को कामयमानाः। हविर्युताः। गोकामाः। अर्थात् गौघोडे दे ॥३६॥

त्वामिद्धि हवामहे सातौ वाजस्य कारवः। त्वां वृत्रेष्विन्द्र सत्पतिं नरस्त्वां काष्ठास्वर्वतः ॥३७॥

ऋग्द्वयमैन्द्रः प्रगाथः शंयुदृष्टः बृहत्साम्नो योनिः अध्वर्योर्गानस्योक्तेः आद्या बृहती द्वितीया सतोबृहती बृहदुत्तरे पक्षे इति श्रुतेः। हे इन्द्र कारवः (यज्ञों के करनेवाले) नरः (ऋत्विज) हम तुम्हें बुलाते हें - इत् एवार्थे हि निश्चये। किस निमित्त कि अन्न के लाभ निमित्त शत्रुघातनिमित्त दिग्विजयनिमित्त। कैसे तुम्हें कि सातों

(श्रुतिस्मृत्युक्ताचाररतों निषिद्धत्यागियों) के पालक को। तथा अश्वप्राप्ति निमित्त।त्वां शब्दावृत्तिरादरार्था॥३७॥

स त्वं नश्चित्र वज्रहस्त धृष्णुया मह स्तवानो अद्रिवः।
गामश्वꣳ रथ्यमिन्द्र संकिर सत्रा वाजं न जिग्युषे॥३८॥

हे चित्र (आश्चर्यकारिन्) हे वज्रहस्त हे अद्रिवान् हे इन्द्र सो तू हमारें गौ और अश्व दे। कैसे अश्व कि रथवहनसमर्थ। कैसा है तू कि प्रागल्भ्य और तेजकरि स्तूयमानः। कैसे कि जैसे जिग्युषे (जीतनै) अश्व वा हस्ती के अर्थ) अन्न देते हैं तैसे हमारे अर्थ दे॥३८॥

कया नश्चित्र आभुवदूती सदावृधः सखा। कया शचिष्ठया वृता॥३९॥

तिस्रो गायत्र्य इन्द्रदेवत्या वामदेवदृष्टाः वामदेव्यसाम्नो योनिः वामदेव्यमात्मन्निति श्रुतेः अन्त्या पादनिचृत् सप्ताक्षरत्रिपदा। पूर्वर्चः इन्द्रपदमनुषञ्जनीयम्। इन्द्रः किस ऊती (अवन तर्पण वा प्रीणन) करिके हमारा सहाय आभिमुख्येन होताहै। तथा तिस अतिशयवती यागक्रिया करि हमारा सखा होताहै। कैसा इन्द्र कि चित्रः विचित्र वा पूज्य। सदा वर्धमानः॥३९॥

कस्त्वा सत्यो मदानां मꣳहिष्ठो मत्सदन्धसः। दृढा चिदारुजे वसु॥४०॥

हे इन्द्र अन्ध (सोमरूपअन्न) का कः (अंश) मत्त करताहै। कैसा कि मदजनक हवियों के मध्य मंहिष्ठ-श्रेष्ठ (अत्यन्तमदजनक वा अत्यन्त प्रकाशता वा बढाता। जिस अंशकरि मत्त हो दृढों कन कारि धनोंको

तू चूर्ण करता अर्थात् देने को तोडि-तोडिकर देता है ॥४०॥

अभी षु णः सखीनामविता जरितॄणाम् । शतं भवास्यूतये ॥४१॥

हे इन्द्र तू पालन के अर्थ भले प्रकार शत(बहुतरूप रखता)है। कैसा है तू कि मित्रों स्तुति करने वालों हम ऋत्विजों का पालयिता ॥४१॥

यज्ञा-यज्ञा वो ऽअग्नये गिरा-गिरा च दक्षसे । प्र-प्र वयममृतं जातवेदसं प्रियं मित्रं न शꣳसिषम् ॥४२॥

तृचः प्रगाथः आग्नेयः प्रथमा शम्युदृष्टा यज्ञायज्ञियस्य साम्नो योनिः । यज्ञायज्ञियं पुच्छमिति श्रुतेः । द्वे बृहत्यौ तृतीया सतोबृहती । अनेक यज्ञों में अन्या-अन्या स्तुति करि के तुम्हें वा तुम्हारे अर्थ अग्नि को स्तुति करता हूं । कैसे अग्नि कि उत्साहिन वा बलवन्त को । अमरणधर्म को । जात है ज्ञान वा धन जिस से तिसे प्रीतिजनक को । जैसे कोई मित्र को स्तुति करता है तद्वत् अग्नि को स्तुति करता हूं । अत्र विकरणव्यत्यः ॥४२॥

पाहि नो ऽअग्न ऽएकया पाह्युत द्वितीयया । पाहि गीर्भिस्तिसृभिरूर्जां पते पाहि चतसृभिर्वसो ॥ ॥४३॥

भर्गदृष्टा । हे अग्ने हे अन्नों के पालक हे वसो(वासयित वा वसुमन्) एक गिरा ऋग्लक्षण करिके स्तुतः सन् हमें रक्षा करि । और दूसरी यजुर्लक्षण से स्तुतः सन् हमें रक्षा करि । तीनों ऋग्यजुःसामल

क्षणओं) से स्तु॰ चारों (ऋग्यजुः सामनि गद्यलक्षणओं) से स्तु॰ गद्य पद्य काव्यादि रूपा चतुर्थी गीः॥४३॥

ऊर्जो नपात्ꣳ स हिनायमस्मयुर्दाशेम हव्यदातये।
भुवद्वाजेष्ववितो भुवद्वृध उत त्राता तनूनाम्॥४४॥

शम्युदृष्टा यजमानोऽग्निं प्रार्थयते। हे अध्वर्यो जल के पौत्र अग्नि को सो तू तर्पण करि। क्योंकि यह अग्नि हमें इच्छा करता है अतः हवियों के दानार्थ संकल्प करते हैं। यतः यह अन्नों में रक्षिता होता है और शरीरों (भार्या पुत्रादिकों के शरीरों) का रक्षिता होता है। अग्नि अन्न शरीर रक्षिता वर्धयिता हमें चाहता है अतः हविर्दान के अर्थ तिसे संकल्प करते हैं॥४४॥

संवत्सरोऽसि परिवत्सरोऽसीदावत्सरोऽसीद्वत्सरोऽसि वत्सरोऽसि। उषसस्ते कल्पन्तामहोरात्रास्ते कल्पन्तामर्धमासास्ते कल्पन्तां मासास्ते कल्पन्तामृतवस्ते कल्पन्ताꣳ संवत्सरस्ते कल्पताम्। प्रेत्या एत्यै सं चाञ्च प्र च सारय। सुपर्णचिदसि तया देवतयाङ्गिरस्वद् ध्रुवः सीद॥४५॥

इति सꣳहितायां चतुर्थोऽनुवाकः ४

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनीयायां वाजसनेयसꣳहितायां दीर्घपाठे सप्तविꣳशोऽध्यायः॥२७॥

अग्नि देवत्यं यजुः चित्याग्निमर्शने विनियोगः। पञ्च संवत्सरमयं युगाध्यक्षं प्राजापतिमिति ज्यो॰ १॰ १॰ ज्योतिः शास्त्रोक्तमिहोच्यते। हे अग्नि तू संवत्सर है परिवत्सर है इदावत्सर है इद्वत्सर है वत्सर है

अर्थात् निर्विशेषेण पांच संवत्सरात्मक युग रूपहै +। तिस तेरे उषसः (प्रातः कालादयः कालविशेषाःसंगवमध्यान्हादयः) अहोरात्राः (दिवस निशाः) अर्धमासाः (पक्षाः) मासाः (चैत्रादयः) ऋतवः (वसन्तादयः) कल्पन्ताम्, अवयवत्व करि क्लृप्ता होंवें। संवत्सरश्च उपलक्षणमेतत् और पांचो संवत्सरादिक भी कल्पन्ताम्। किं च प्रयमन के अर्थ समञ्च और प्रसारय, भाव यह है कि संकोच विकास करि। किं च सुपर्णाकारकरि चितत्व से सुपर्णचित् है। तिस देवतया वाचा सहितः सन् अङ्गिरस इव (प्राण इव) ध्रुवः (स्थिर) सीद (तिष्ठ)॥४५॥

इति भाष्ये चतुर्थोऽनुवाकः४

श्री वेदार्थप्रदीपेन तमोहार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयाद्गिरिदेवः सनातनः २७

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीशाखाध्येतृव्याघ्रपादान्वयविश्वामित्रपुराधिप श्रीमज्जयकिशोरदेववर्म्मात्मज गोकुलेशस्तु नतिगिरिप्रसादेन रचिते श्री वेदार्थप्रदीपे गिरिधरभाष्ये खिलप्रकरणेऽग्निवर्णनो नाम सप्तविंशोऽध्यायः॥२७॥

हरिः ओम्

ओं नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्
स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपपरं स्तुमः २८

इन्द्रमिडः सौत्रामणिकोऽध्यायः (प्रजापत्यश्विसरस्वत्य दृष्टः)

अ॰१॰ होता यक्षत्समिधेन्द्रमिडस्पदे नाभा पृथिव्या अधि। दिवो वर्ष्मन्त्समिध्यत ओजिष्ठश्चर्षणीसहां वेत्वाज्यस्य होतर्यज ॥१॥

ॐ नमो याज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके

वसुनेत्र मितेऽध्याये सौ॰ शिष्टः समीप्यते २८

अयमध्यायः सौत्रामणीसम्बन्धी सौत्रामण्यङ्गभूतयोरैन्द्रवायोध्वमयो राद्यन्तपश्वोः प्रयाजानुयाजप्रैषरूपः ततश्च प्रजापत्यश्विसरस्वत्योऽध्यायस्य ऋषयः। आद्येऽनुवाके एकादशैन्द्रपशोः सम्बन्धिन आप्रीदेवता समित्तनूनपादित्यादिदेवताकाः प्रयाजानां प्रैषाः होता यक्षत्समिधेन्द्रमित्यादयो होता यक्षदिन्द्रमित्यन्ताः क॰११। हलायुधमते सर्वाणि यजूंषि १-४६ महीधरमते आर्षीत्रि॰१·४·६·२१·२२·३५·३६· अतिजगती ३·५·७·८·१२·१५·१७·१८·२४·४०·४२·४३·ब्रा-अ॰८·४१·४६· इ॰ शाक्करी १०·११·१३·२६·२७·३०-३२·३९·विकृति १६·२३·उ·४६·उ॰ कृति १९· अतिशाक्करी २०·२८·२९·३४·प्रा- ज॰२३·अ॰ जगती २५· अत्यष्टि ३३·ब्रा-इ॰ ३७·३८·४४·४५·ब्रा-गा॰४६·अ॰+ ॥ अथ मन्त्रार्थः। देव्यो होता समिधा (हविर्भूत समित्काष्ठ करि वा समिधाप्रीदेवता) सहित इन्द्र को यजे। जो इन्द्र तीनों स्थानों में दीपे है पहिले इडा (पृथिवी) के पद यजनीयप्रदेशमें अग्न्यात्मा करि दीपै है। दूसरे पृथिवी (अन्तरिक्ष+) के नाभि (मध्य) विद्युदात्मा करि अधि (ऊपर) में। तीसरे दिव (स्वर्ग) के वर्षिष्ठ प्रदेश में आदित्यात्मा करि दीपे है। कैसा कि चर्षणिसहामोजि

+ आर्षीत्रि॰१ अतिज॰२ ब्रा-उ॰१ ब्रा-अ॰१ ब्रा-इ॰१ शाक्करी २ विकृति २ कृति १ अतिशाक्करी २ प्रा-ज॰१ जगती १ अत्यष्टि १ ब्रा-इ॰४ ब्रा-गा॰१ ॥ ४६

+पृथिवीशब्दे नान्तरिक्षम्

त्रिष्टुभोऽन्याः। वोह सविता देव आवे। क्या करने कि हविर्देनेवाले य-
जमान के अर्थ वरणीय रत्नों को देने वा स्थापन करने। कैसा कि हिर-
ण्याक्षः (हिरण्यकीसी कान्तियुक्त नेत्र जिस के वा अमृतदृष्टि। वो-
ह कौन कि जो सविता पृथिवी सम्बन्धिनी आठों ककुभः (दिशाएं)
प्रकाश करता हुआ। और जो तीनि धन्व (लोकों) को प्रका०। और जो
योजन गव्यूति क्रोशादि † अध्व (मार्ग) परिमाणविशेषों को प्रका०।
और जो सप्तसिन्धुओं गङ्गादि सप्तनदीओं) को प्रका०। उपलक्षण-
मेतत् सर्वजगत्प्रकाशकः सविता रत्नों को देने आवे॥२४॥

हिरण्यपाणिः सविता विचर्षणिरुभे द्यावापृथिवी-
अन्तरीयते। अपामीवां बाधते वेति सूर्यमभि कृष्णे-
न रजसा द्यामृणोति॥२५॥

सविता (प्रसविता) सूर्यः दोनो द्यावापृथिवीओं के मध्य में जब कि
आता है तब अन्धकारलक्षणरोग को निवर्त करता है। अथ ज-
ब कि अस्तमय समय में जाता है तब अन्धकारलक्षण करि द्युलो-
क को अभिव्याप्त करता है। कैसा सूर्य कि हिरण्यपाणि। कृताकृ-
त प्रत्यवेक्षक॥२५॥

हिरण्यहस्तो असुरः सुनीथः सुमृडीकः स्ववाँ या-
त्वर्वाङ्। अपसेधन्रक्षसो यातुधानानस्थाद्देवः प्र-
तिदोषं गृणानः॥२६॥

जो देव (रवि) राक्षसों और यातुधानों (असुखकारों) को अपगमन
कराते सन् उदय होता है वोह देव हमारे अभिमुख आवे। कैसादेव

† क्रोशः प्रसिद्धः तद्द्विगुणो गव्यूति तद्द्विगुणितो योजनम्:

कि हिरण्य हस्तः (हिरण्य दानार्थ हाथ में जिस के वा रूपेण। असुरः (प्राणों को देता। सुनीथः (कल्याणस्तुति। साधु सुखयिता। धनवान्। अप्रतिदोष (प्रतिजन दोष श्रुति स्मृति विहितधर्म पराङ्मुखों के जितने दोष तिन) को उच्चारण करता उप भोगार्थ को इत्यभिप्रायः॥ २६॥

ये ते पन्थाः सवितः पूर्व्यासोऽरेणवः सुकृता अन्तरिक्षे। तेभिर्नो अद्य पथिभिः सुगेभी रक्षा च नो अधि च ब्रूहि देव॥ २७॥

हे देव हे सवितः पन्थाः (मार्गाः) अन्तरिक्ष में साधुकृताः (धात्रा) वर्ते हैं कैसे हैं ते कि पूर्वकालों में हुए। रेणुरहित। तिन मार्गों करि हमें अब प्राप्त करि इति शेषः। पुनः चलता हमें रक्षा करि। और अधिब्रूहि अङ्गीकारि के कहि कि ये मेरे वा हमारा जो हित वोह उपदेश करि यद्वा अधिक कहि कि ये महा याज्ञिक दातार हैं। कैसे मार्गों कि सुगमनों अर्थात् अन्न पान प्रभृतों करि॥ २७॥

उभा पिबतमश्विनोभा नः शर्म यच्छतम्। अविद्रियाभिरूतिभिः॥ २८॥

आश्विन्यस्तिस्रः एका गायत्री प्रस्कण्व दृष्टा। हे अश्विनौ तुम दोनों हमारे अर्थ अविदीर्ण (अखण्डित) पालनों सहित शर्म (सुख वा शरण) को देओ। और दिये सुख को पालन करो इत्यर्थः॥ २८॥

अप्नस्वतीमश्विना वाचमस्मे कृतं नो दस्रा वृषणा मनीषाम्। अद्यूत्येऽवसे निह्वये वां वृधे च नो भवतं वाजसातौ॥ २९॥

हे विष्णुभौ कुत्सदृष्टे। हे अश्विनौ हे रक्षणीयौ हे सेक्तारौ तुम हमारी वाणी को कर्मवती करो तथा हमारे मन की इच्छा को कर्मवती करो। अर्थात् मन वाणी से यज्ञ करें तैसे करो। क्यों कि हम तुम्हें बुलाते हैं किस निमित्त कि अघृत्य(सन्मार्गागत †) अन्न के दानार्थ। किं च वाजसानि(यज्ञ में) हमारी वृद्धि के अर्थ होओ॥२९॥

द्युभिर॒क्तुभि॒: परि॑पातम॒स्मानरि॑ष्टेभिरश्विना॒ सौभ॑गेभिः। तन्नो॑ मि॒त्रो वरु॑णो मामहन्ता॒मदि॑ति॒: सिन्धु॑: पृथि॒वी उ॒त द्यौः॥३०॥

हे अश्विनौ दिवसों और रात्रियों करि हमलोगों को सर्वतः रक्षा करो। किन्हों से कि सौभगों (शोभनधनों) अनुपहिंसितों से अर्थात् अखण्डितधनों से हमें रक्षाकरो। किं च मित्र· वरुण· अदिति· सिन्धु· और द्यौ· ये हमारे उस तुम से किये पालन को पूजन करें अर्थात् मानें॥३०॥

अ० ४० आ कृष्णेन॒ रज॑सा॒ वर्त॑मानो निवे॒शय॑न्न॒मृतं॒ मर्त्यं॑ च। हि॒र॒ण्यये॑न सवि॒ता रथे॒ना दे॒वो या॑ति॒ भुव॑नानि प॒श्यन्॥३१॥

व्याख्याता ३३-४३॥३१॥

आ रा॑त्रि॒ पार्थि॑व॒ꣳ रज॑: पि॒तुर॑प्रायि॒ धाम॑भिः। दि॒व: सदा॑ꣳसि बृह॒ती वि ति॑ष्ठस॒ आ त्वे॒षं व॑र्तते॒ तम॑:॥३२॥

भरद्वाजपुत्री कश्यपादृष्टा रात्रिदेवत्या पथ्याबृहती। हे रात्रि जिस

† घृताचीनां घृतं अन्नं वा [illegible]

तुम करि पार्थिवं रजः (पृथिवीसम्बन्धिलोकः) पितुः (मध्यमलोक) के स्थानों सहित समन्तात् पूरती है। और जो तू द्युलोक के स्थानों को महती सती व्याप्त होती है। तिस तेरा तम आवर्ते तथापि प्रवर्ते है कैसा तम कि त्वेष (महाप्राग्भार) ॥ ३२॥

उषस्तच्चित्रमाभरास्मभ्यं वाजिनीवति। येन तोकं च तनयं च धामहे ॥ ३३॥

उषो देवत्या गोतमदृष्टा पुरोष्णिक्। हे उषः हे वाजिनीवति (अन्नवति) हमारे अर्थ वोह (प्रसिद्ध) आश्चर्यकारि महनीयधन दे कि जिस धन करि हम पुत्र और पौत्र (सब संतानवर्ग) को पुष्ट करें ॥ ३३॥

प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रꣳ हवामहे प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना। प्रातर्भगं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं प्रातः सोममुत रुद्रꣳ हुवेम ॥ ३४॥

सप्तर्चं वसिष्ठदृष्टं आद्या जगती बहुदेवत्या। हम प्रातः (पुनः पुनः) इन देवताओं को बुलाते हैं इति प्रत्येकं सम्बध्यते। किन्हें कि अग्नि को इन्द्र मित्रावरुणौ अश्विनौ भग पूषा बृहस्पति सोम और रुद्र को ॥ ३४॥

प्रातर्जितं भगमुग्रꣳ हुवेम वयं पुत्रमदितेर्यो विधर्ता। आध्रश्चिद्यं मन्यमानस्तुरश्चिद्राजा चिद्यं भगं भक्षीत्याह ॥ ३५॥

पञ्च भगदेवत्यास्त्रिष्टुभः। हम तिस भग (आदित्य) को बुलाते हैं। कैसे को कि प्रातः जयनशील। उग्र (उत्कृष्ट वा उद्गूर्णदान। अदिति के

+ प्रातः प्रातर्जितासकलम्।

पुत्र। तिस किसे कि जो जगत का धारयिता। और जो आध्रश्चित् (नही तृप्त होता वा समन्तात् तृप्त होता वा अतृप्त बुभुक्षित दरिद्री वापि) जिस भग को भजता है अर्थात् उदय को इत्याह क्या करने कि स्वार्थ सिद्धि के अर्थ पूजने वोह ही सूर्योदय में भिक्षादि करि किंचित् पाता है ततः उदय को वाञ्छा करता है। तुर (आतुर) भी जिस भग को भजता है उदय को दिवस में तिस के सुखोदय से रोगी की रात्रि कष्ट से जाती है यद्वा तुरो यमः वोह भी मारण के अर्थ दिनों को गिनता है। राजा भी जिस भग को भजता है इत्याह तिस के उदय में ही राजों की व्यवहारदर्शन करि सर्वेष्टसिद्धि है॥३५॥

भग॒ प्रणे॑त॒र्भग॒ सत्य॑राधो॒ भगे॒मां धिय॒मुद॑वा॒ दद॑न्नः।
भग॒ प्र नो॑ जनय॒ गोभि॒रश्वै॒र्भग॒ प्र नृभि॑र्नृ॒वन्तः॑ स्याम॥३६॥

हे भगः हे प्रणेतः (प्रकर्षेण धन को प्राप्त करता है) हे भगः + हे सत्यराधः (अविनश्वर धन जिस का वोह) हे भग तू धन को देते सन् हमारी (रे) इस धी (प्रज्ञा वा कर्म) को ऊंची (वा) चला जैसे सूक्ष्मार्थों को देखें तैसे करि इति भावः। किं च हे भग हमें गौ और अश्वों करि बढा। हे भग हम मनुष्यों (पुत्रादिकों) करि मनुष्यवन्त प्रकर्षेण हों॥३६॥

+ अस्माकम् इमां धियम्

उ॒तेदानीं॒ भग॑वन्तः स्यामो॒त प्र॑पि॒त्व उ॒त मध्ये॒ अह्ना॑म्। उ॒तोदि॑ता मघव॒न्त्सूर्य॑स्य व॒यं दे॒वाना॑ꣳ सुम॒तौ स्या॑म॥३७॥

हे मघवन् (धनवन् रवे) और भी हम ऐसे भगवन्त (धनवन्त वा ज्ञान

वन्त) हों और सूर्य के अस्तमय में भग०। और मध्यंदिन में भग०। और सूर्य के उदय में भग०। किं बहुना सर्वदा हमारी धनवत्ता हो इत्यर्थः। किं च देवताओं की कल्याण बुद्धि में हम हों अर्थात् देवता हमारे में शोभना अनुग्रह विषया बुद्धि धारण करें ॥३७॥

भग एव भगवाँ२॥ ३ अस्तु देवास्तेन वयं भगवन्तः स्याम। तं त्वा भग सर्व इज्जोहवीति स नो भग पुरएता भवेह ॥३८॥

हे देवताओ भग ही भगवान् (धनवान्) हो (फिरि क्या अदाता धनी देवताओं करि इतिभावः। तिस भगदत्त धन करि हम भगवन्त हों। एवं देवानुक्त्वाथ भगमाह हे भग सब ही मनुष्य तिस (प्रसिद्ध) तुझे इष्टसिद्धि के अर्थ अत्यन्त आह्वान करता है हे भग सो तू इस हमारे कर्म में अग्रयायी हो अर्थात् अग्रेसर होके सब कार्यों को साधि ॥३८॥

समध्वरायोषसो नमन्त दधिक्रावेव शुचये पदाय। अर्वाचीनं वसुविदं भगं नो रथमिवाश्वा वाजिन आवहन्तु ॥३९॥

प्रातः काल के अधिष्ठातार देवता अध्वर के अर्थ प्रह्वी होते हैं कैसे कि दधिक्रावा (अश्व) जैसे अग्न्याधान के अर्थ शुचि पद को। ते देवाः भग (आदित्य) को हमारे अभिमुख आगमन करावें कैसे भग कि वसु (धन) लाभ होता है जिस से तिसे। पुनः कैसे कि जैसे वाजिनः (वेगवन्त वा अन्नवन्त) घोडे रथ को चलाते हैं ॥३९॥

अश्वावतीर्गोमतीर्न उषासो वीरवतीः सदमुच्छन्तु भ-

द्याः। घृतं दुहाना विश्वतः प्रपीता यूयं पात स्वस्ति-
भिः सदा नः॥४०॥

उषोदेवत्यात्रिष्टुप्। उषाएँ सदाकाल हमारे अज्ञानलक्षणपाप को छुडावें। कैसी उषाएँ कि अश्ववतीएँ गोमतीएँ वीरवतीएँ कल्याणरूपाः जल को क्षरतीएँ सर्वतः धर्मार्थकामों को बढातीएँ। एवं परोक्षं प्राथ्यं प्रत्यक्षमाह हे उषाओ तुम स्वस्तिओं (अविनाशों) करि हमें रक्षा करो॥४०॥

ऋ० ५। पूषन्तव व्रते वयं न रिष्येम कदा चन। स्तोतारस्त
ऽइह स्मसि॥४१॥

हे पौष्ण्यो गायत्रीत्रिष्टुभौ आद्या सुहोत्रदृष्टा द्वितीयाऋजिश्वदृष्टा। हे पूषन् तेरे कर्म में वर्तमाना हम कदापि विनाश न हों। किंच इस कर्म में तेरे स्तुतिकर्तारः हों॥४१॥

पथस्पथः परिपतिं वचस्या कामेन कृतोऽअभ्यान-
डर्कम्। स नो रासच्छुरुधश्चन्द्राग्रा धियं-धियंसीषधाति प्र पूषा॥४२॥

जो पूषा अर्कदेव को सर्वतः व्याप्त होता है कैसा कि वाञ्छितवेदोक्त वचन करि अभिमुखीकिया। कैसा अर्क कि सबमार्गों कास्वामी। वोह पूषा हमारे अर्थ शोकनाश करने हारे साधनों को देवे कैसे शोकनाश करने हारे साधन कि चन्द्राग्राः आल्हादक है अग्र जिन्हों का तिन साधनों के करने में आल्हाद होता है पुनः पूषा सब कर्मों को प्रकर्षेण सिद्धि करावे॥४२॥

त्रीणि पदा विचक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः। अतो धर्माणि धारयन्॥४३॥

वैष्णव्यौ गायत्र्यौ मेधातिथिदृष्टे द्वयोर्ऋचोरेकवाक्यम्। जो विष्णु (यज्ञ) तीनि पदों (अग्निवाय्वादित्याख्यों) को व्याप्त हुआ। कैसा विष्णु कि जगत का रक्षक अहिंस्य। क्या करने कि इन तीनि पदों धर्मों (पुण्यों॰ कर्मों) को धारण कराने॥४३॥

तद्विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते। विष्णोर्यत्परमं पदम्॥४४॥

तिस विष्णु (यज्ञ) का जो परमपद (ब्रह्मलक्षण) वोह ब्राह्मण लोग प्रकाशते (उपासते) हैं। कैसे ब्रा॰ कि विगत है संसार व्यवहार जिन्हों से (निष्कामाः) जागरणशीलाः (अप्रमत्ताः) ज्ञान कर्म में समुच्चय करने हारे॥४४॥

घृतवती भुवनानामभिश्रियोर्वी पृथ्वी मधुदुघे सुपेशसा। द्यावापृथिवी वरुणस्य धर्मणा विष्कभिते अजरे भूरिरेतसा॥४५॥

भरद्वाजदृष्टा जगती द्यावापृथिवी देवत्या। द्यावापृथिव्यौ वरुण (आदित्य) की धारणशक्ति करि दृढी हैं अर्थात् वरुण ने अपनी शक्ति से दृढी करीं। कैसी हैं ते कि घृतवतीएं (उदकवतीएँ) भूतजातों की आश्रयणीयें। उर्व्यौ (वस्तीर्णें) पृथिव्यौ (पृथुलं+) उदक की दुहने हारीएँ। सुरूपाएं। जरारहिते। भूरिरेतसौ (बहुत रेतवालिएँ) सब भूतों के रेत तिन्हों से ही उत्पन्न होते हैं॥४५॥

+ आया मध्यिविस्तारभ्यां महत्वं विशेषणं द्वयोर्निर्गमम्।

ये नः सपत्ना अप ते भवन्त्विन्द्राग्निभ्यामवबाधामहे तान्। वसवो रुद्रा आदित्या उपरिस्पृशं मोग्रं चेत्तारमधिराजमक्रन्॥४६॥

त्रिष्टुप् विहव्यदृष्टा लिङ्गोक्तदेवता। जे हमारे शत्रु ते अप (अपगतवीर्या निरुद्यमा पराभव) हों। यतः हम तिन शत्रुओं को इन्द्राग्निबल करि नाश करें। किंच आठो वसु एकादश रुद्र द्वादश आदित्य ये मुझे ऐसा करें। कैसा कि उच्चस्थानस्थित। उत्कृष्ट। ज्ञातार। अधिपति। ईश्वर॥४६॥

आ नासत्या त्रिभिरेकादशैरिह देवेभिर्यातं मधुपेयमश्विना। प्रायुस्तारिष्टं नी रपांसि मृक्षतं सेधतं द्वेषो भवतं सचाभुवा॥४७॥

हिरण्यस्तूपदृष्टा जगती अश्विदेवत्या। हे नासत्यौ हे अश्विनौ त्रिगुण एकादशों (त्रयस्त्रिंशत्संख्याक) देवों सहित मधुपेय (सोमपान) प्रति आओ। किंच आयु बढाओ। पापों को नाश करो। द्वेषभाग्य को नाश करो। संयुक्त होओ। अष्टौ वसव इत्यादिना त्रयस्त्रिंशद्देवा गणिताः॥४७॥

एष व स्तोमो मरुत इयं गीर्मान्दार्यस्य मान्यस्य कारोः। एषा यासीष्ट तन्वे वयां विद्यामेषं वृजनं जीरदानुम्॥४८॥

अगस्त्यदृष्टा मारुती त्रिष्टुप्। हे मरुतः कारोः (यजमान का) यह स्तोम और यह गीः सत्या और प्रिया वाणी) तुम्हारे अर्थ वर्ते है इति शेषः। कैसे यजमान कि मान्दार्य (में मेरा इस स्वस्वामि सम्बन्ध-

को धारण करता है तिस वीतराग) की यद्वा मुरु धारण करता इत्येवं शत्रुओं के प्रत्यय को स्थापन कराता तिसकी। वा मन्दार (कल्पवृक्ष तिस) तुल्य अर्थात् कामपूरक की। मान्य (मानार्ह) की। किंच हे मरुतः तुम अन्ननिमित्त करि आओ किस लिये कि हमारे बाल्य यौवन स्थाविर अवस्था सम्बन्धिनी देही की स्थित्यर्थे (हमारे शरीर दृढी करने के लिये इतिभावः। किंच अन्न और बल को हम प्राप्त हों कैसे अन्न बल कि जीवितदातृ (अन्न और बल को प्राप्त हों इति प्रार्थना॥४८॥

सहस्तोमाः सहछन्दस आवृतः सहप्रमा ऋषयः सप्त दैव्याः। पूर्वेषां पन्थामनुदृश्य धीरा अन्वालेभिरे रथ्यो न रश्मीन्॥४९॥

ऋषिसृष्टिप्रतिपादिका त्रिष्टुप् प्राजापत्यो यज्ञदृष्टा। दैव्याः सप्त ऋषयः - देव (प्रजापति) के ये (प्रजापतिप्राणाभिमानिनः सप्त ऋषयः भरद्वाज· कश्यप· गोतम· अत्रि· वसिष्ठ· विश्वामित्र· जमदग्नि· संज्ञाः †। अन्वालेभिरे (सृष्टवन्तः सृष्टियज्ञ को इतिशेषः। क्या करिके कि अधस्तनकल्पोत्पन्नों अवसिताधिकारों के मार्गों को देखि अर्थात् पूर्वकल्पोत्पन्न ऋषियों करि जैसे सृजा गया तैसे सृजते हुए (सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयदित्युक्तेः। कैसे कि कि जैसे रथ्यः (रथमें साधु) इष्टदेशप्राप्त्यर्थ पहिले रश्मियों (प्रग्रहों) को आलभते (स्पर्श करता वा सृजता है) तैसे ते भी सृष्टि यज्ञ को सृजते हुए। कैसे ऋषयः कि स्तोमसहिताः। गायत्र्यादि छन्दों करि सहिताः। आवृत् (कर्म) सहिताः (श्रद्धासत्यप्रधान कर्मों के

† इमावेव गोतमभरद्वाजावित्यादि शत०१४·५·२·६ श्रुतेः।

अनु ख्यातारः । प्रभा सहिताः (शब्दप्रमाणपरीक्षणतत्पराः) धीराः (धीमन्तः) ॥४९॥

आयुष्यं वर्चस्यꣳ रायस्पोषमौद्भिदम् । इदꣳ हिरण्यं वर्चस्वज्जैत्रायाविशतादु माम् ॥५०॥

तिस्रः उष्णिक् शक्करी त्रिष्टुभः दक्षदृष्टाः । हिरण्यस्तुतिः यह हिरण्य जय के अर्थ मुझ विषे तिष्ठै । कैसा कि आयु के अर्थ हित तेज के अर्थ हित धन का वर्धक उद्भित् (धन वा स्वर्ग का प्रकाशक) वर्चस्वत् (अन्नसंयुक्त) ॥५०॥

अ० ६ न तद्रक्षाꣳसि न पिशाचास्तरन्ति देवानामोजः प्रथमजꣳ ह्येतत् । यो बिभर्ति दाक्षायणꣳ हिरण्यꣳ स देवेषु कृणुते दीर्घमायुः स मनुष्येषु कृणुते दीर्घमायुः ॥५१॥

राक्षसलोग और पिशाचलोग तिस हिरण्य को नहीं हिंसा करसकते क्योंकि यह हिरण्य प्रथमोत्पन्न देवताओं का तेज ही है। अतएव जो हिरण्य को दाक्षायण (अलंकारत्व) करि धारण करता है वोह देवलोकमें बहुत कालतक वसता है और वोह मनुष्य लोकमें अपनी आयु को दीर्घ करता है (मनुष्यायु को अतिक्रम्य जीवता है) ॥५१॥

यदाबध्नन्दाक्षायणा हिरण्यꣳ शतानीकाय सुमनस्यमानाः । तन्म आबध्नामि शतशारदायायुष्माञ्जरदष्टिर्यथासम् ॥५२॥

दाक्षायणाः (दक्षवंशोत्पन्ना ब्राह्मणाः) जिस हिरण्य को शतानी-

क (बहुत सैन्यों वाले) राजा के अर्थ बाँधते हुए। कैसे दाक्षायणाः कि सुमनस्यमानाः (मन में शोभन ध्यान करते शोभन मन करते) सोऽहं हिरण्य अपने में बाँधता हूँ किस लिये कि शत शारदजीवने के अर्थ। जिस प्रकार हिरण्य बन्धनारव्य करि मैं दीर्घजीवी और जरदष्टि (जरा को व्याप्त वा जरा प्राप्त शरीर) होंऊं तैसें बाँधता हूं ॥५२॥

उत नोऽहिर्बुध्न्यः शृणोत्वज एकपात्पृथिवी समुद्रः। विश्वे देवा ऋतावृधो हुवाना स्तुता मन्त्राः कविशस्ता अवन्तु ॥५३॥

ऋजिश्वदृष्टा त्रिष्टुप्। और अहिर्बुध्न्यः (रुद्रविशेषः) सुनें हमारे वचनों को इतिशेषः अज एकपात् (रुद्र वा प्राण) सुनें और पृथिवी सुनें और समुद्र सुनें और विश्वे देवा सुनें। और सुनि के ते अहिर्बुध्न्यादयः हम को पालन करें कैसे हैं ते कि ऋत (सत्य वा यज्ञ) के बढाने हारे। मन्त्रों करि स्तुताः। कविशस्ताः (मेधावियों करि पूजिताः) ॥५३॥

इमा गिर आदित्येभ्यो घृतस्नूः सनाद्राजभ्यो जुह्वा जुहोमि। शृणोतु मित्रो अर्यमा भगो नस्तुविजातो वरुणो दक्षो अंशः ॥५४॥

गार्तमदो कूर्मदृष्टा आदित्यदेवत्या त्रिष्टुप्। इस वाणी जुहू (स्रुच) करि आदित्यों के अर्थ होमता हूं (स्तुतिलक्षणवाणी बुद्धिरूपा स्रुचा करि आदित्यों के अर्थ समर्पण करता हूं। कैसी वाणी कि घृतस्नूः (घृत प्रसारिणी वा घृतहोमसहचरिता। कैसे आदित्यों कि चिर-

काल दीप्यमानों के अर्थ। वोह स्तुचाहूयमाना हमारी वाणी सुनें। कौंन कि मित्र॰ अर्यमा और भग। तुविजातः (त्वष्टा वा वान+। वरुण॰ दक्ष॰ और अंश। एते सूर्यविशेषाः॥५४॥

सप्त ऋषयः प्रतिहिताः शरीरे सप्त रक्षन्ति सदमप्रमादम्। सप्तापः स्वपतो लोकमीयुस्तत्र जागृतो अस्वप्नजौ सत्रसदौ च देवौ॥५५॥

अध्यात्मवादिनी जगती। सप्त ऋषयः (प्राणः॰ त्वक् चक्षुः श्रवण रसना घ्राण मनो बुद्धिलक्षणाः) शरीर में व्यवस्थित हैं ते ही सातों॰ सदाकाल सावधान जैसे तैसे शरीर को रक्षा करते हैं। ते सातों सोते हुए मनुष्य के लोक (आत्मा+) को प्राप्त होते हैं। कैसे हैं सातों कि आपः (व्याप्त होते हैं देह को। तहां तिन ऋषीओंकी लोकगमनावस्था में देवौ (दीप्यमानौ॰ प्राणापानौ) जागरण करते हैं। कैसे कि अस्वप्नजौ (नही निद्रा जाती है जिन्हों में। तथा सत्रसदौ (जीवितदातारौ॥५५॥

उत्तिष्ठ ब्रह्मणस्पते देवयन्तस्त्वेमहे। उप प्रयन्तु मरुतः सुदानव इन्द्र प्राशूर्भवा सचा॥५६॥

तृचो ब्रह्मणस्पतिदेवतः द्वे बृहत्यौ अघोरोकण्वदृष्टे तृतीया त्रिष्टुप् गृत्समददृष्टा। हे ब्रह्मणस्पते (ब्रह्मणः देवस्य पते) उत्तिष्ठ (ऊंचा॰ आरब्धकार्य हो। क्यों कि हम देवताओं को चाहने हारे तुझे याचना करते हैं अतः आगमन करि। तेरे आने के समीप में मरुतः आवें। कैसे मरुतः कि सुदानवः (शोभन दातारः। हे इन्द्र

तू भी सहगमन के अर्थ प्रकर्षेण शीघ्र हो॥५६॥

प्र नूनं ब्रह्मणस्पतिर्मन्त्रं वदत्युक्थ्यम्। यस्मिन्निन्द्रो वरुणो मित्रोऽअर्यमा देवा ओकांसि चक्रिरे॥५७॥

बृह्मणस्पति निश्चय उक्थ्य(शस्त्रयोग्य मन्त्र)को प्रकर्षेण उच्चारता है कि जिस मन्त्र में इन्द्र॰ वरुण॰ मित्र॰ अर्यमा॰ और अन्यदेवाः निवासों को करते हुए। अर्थात् सर्वदेवाधारभूत शस्त्रपठनीय मन्त्र को काहता है॥५७॥

ब्रह्मणस्पते त्वमस्य यन्ता सूक्तस्य बोधि तनयं च जिन्व। विश्वं तद्भद्रं यदवन्ति देवा बृहद्वदेम विदथे सुवीराः। य इमा विश्वा विश्वकर्मा यो नः पिता न्नपतेऽन्नस्य नो देहि॥५८॥

इति संहितापाठे षष्ठोऽनुवाकः ६

इति श्री शुक्लयजुषि माध्यन्दिनशाखीयायां वाजसनेय संहितायां दीर्घपाठे चतुस्त्रिंशोऽध्यायः॥३४॥

हे ब्रह्मणस्पते यतः तू इस जगत का नियन्ता है अतः प्रार्थना है कि मेरी कही स्तुति को बोधन करि। और मेरे तनयों(अपत्यों) को प्रीति करि। देवाः जिस भद्र (कल्याण) को पालन करते हैं वोह सब भद्र हमारे को हो इति शेषः। किं च सुवीराः(कल्याणपुत्राः) हो कर हम यज्ञ में बृहत् (महत्) बोलें(देवो भोगो इत्यादि उच्चारण करें॥ अथ चतस्रः कण्डिकाः प्रतीकोक्ताः य इमा विश्वा भुवनानि जुह्वत् १७॰ १७॰ विश्वकर्मा विमना। १७॰ २६॰ यो

नः पिता १७-२७ अन्नपतेऽन्नस्य नो देहि ११-८३ इति। ता ब्रह्मयज्ञेऽध्येयाः ॥५८॥

इति भाष्ये षष्ठोऽनुवाकः ६

श्रीवेदार्थप्रदीपेन तमोहार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयात्स्वयं ब्रह्म सनातनः ३४

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीयशाखाध्येतृव्यासपादान्वय विश्वामित्र पुराधिप श्रीमज्जयकिशोर देववर्म्मात्मजरोहिणेय नृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्री वेदार्थ प्रदीपे गिरिधर भाष्ये खिलप्रकरणे ब्रह्मयज्ञवर्णनो नाम चतुस्त्रिꣳशोऽध्यायः ॥३४॥ ॥समाप्तोऽयं ब्रह्मयागः॥ ॥ ॥

हरिः ओम्

ॐ नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्
स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः ३५

अध्यायस्य पितरो देवता आदित्या ऋषयो देवाश्च।

अ० १ अपेतो यन्तु पणयोऽसुम्ना देवपीयवः। अस्य लोकः सुतावतः॥ द्युभिरहोभिरक्तुभिर्व्यक्तं यमो ददात्ववसानमस्मै ॥१॥ + अ-तः। अ०। द्यु-स्मै। इ०॥१॥

ॐ नमो याज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्री वेदार्थप्रदीपके
पञ्चत्रिंशोऽयमध्यायः पितृमेधार्थ ईर्यते ३५

त्रयस्त्रिंशेऽध्याये सर्वमेधसम्बन्धिनः कियतो मन्त्रानुक्त्वा प्र वावृतु-
मच्छेत्यारभ्य ३३।५५ अनारभ्याधीतान्मन्त्रानुक्त्वा चतुस्त्रिंशे-
ऽध्याये तानेव समाप्येदानीं पञ्चत्रिंशेऽध्याये पितृमेधसम्बन्धि-
नो मन्त्रा उच्यन्ते स च पितृमेधो मृतस्य वर्षोऽस्मरणे भवति वर्ष-
स्मृतौ तु विषमवर्षेषु भवति एकतारकनक्षत्रे चित्रादौ दर्शे वा ग्री-
ष्मे शरदि माघे भवति॥ पितृमेध करनेहारे द्विज करि कुम्भ में
अस्थिसंचय करिये है। और मृतक के जितने अमात्य पुत्र पौ-
त्र हैं तितने कुम्भ कर्मदिन में लाइयें हैं और कुम्भों से अधि-
क छत्र हैं। ततः अरण्य में कुम्भ विषे किये अस्थिसंचयन को ग्रा-
मसमीप में लाकर शय्या में कुम्भ को स्थापन करि वस्त्र के एक
देश से वेष्टन करि लोहमय बाजों के बाजते और वीणा के बाजते
में मृतक के पुत्र पौत्र उत्तरीयों और वीजनाओं से अस्थि कुम्भ को
बीजते हुए तीनि-तीनि प्रदक्षिणा फिरें। कोई क आचार्य स्त्रियों
को भी फिरना कहिते हैं। रात्रि के पूर्व मध्य अपर भागों में तिस दि-
न विषे बहुत अन्नदान करते और नाचते गाते बजाते और अस्थि-
कुम्भ के अर्थ अन्न को उपहरते हैं। फिरि उपप्रात अस्थिकुम्भस-
हिताः पूर्वोक्त कुम्भों और छत्रों को लेकर ग्राम से दक्षिण दिशा को बा-
हिर चलते हैं अध्वर्युयजमानामात्याः श्मशानान्त कर्म करते जैसे
रवि उदय हो तैसे रात्रि में आरम्भ करना तहां वन में चलि के ग्राम
से मार्ग से और अश्वत्थ तिल्वक हरिद्रु स्फूर्जक विभीतक श्लेष्मान्त-
क कोविदारादिकों से दूर में अन्यवृक्षगुल्मादि वृत वा ऊषर वा उ-

दक्प्रवण दक्षिणप्रवण वा सम में वा सुखकारि रम्य में वन वा उदक से पूर्वभाग वा उत्तरभाग में वर्तमान गर्तवान् वीरणतृणवान् प्रदेश में श्मशानार्थ द्विकोण पुरुषप्रमाणक्षेत्र को मान करते हैं। पैतृक्यां द्वि पुरुषं समचतुरस्रं कृत्वा करणीमध्येषु शङ्कवः स समाधिरिति यजुःपरिशिष्ट॰ ७॰ २॰ शुल्वोक्तविधि करि वोह चतुरस्र उत्तर और पश्चिम से पृथु (विशाल) होता है। तत्र साधन प्रकारः। पूर्वदक्षिणपार्श्वों से नौ९ अङ्गुल अपने त्रयोदशांश करि अङ्गुलचतुर्थ भाग सहित पुरुषप्रमाणमध्य में न्यून करियें हैं पश्चिमोत्तरपार्श्वों से तितने पुरुषप्रमाण से अधिक तथा हि॰ पुरुषमात्रक्षेत्र की अक्ष्णया प्राची करिके तिस के प्रान्तों में शङ्कुएँ रखि सार्धाष्टादशाङ्गुलहीना पुरुषद्वयप्रमाणा उभयतः पाशा रज्जु को मध्यम देशमें सलक्षणाकरिके पूर्वा शङ्कुओं से तिस की पाश छोडि मध्यलक्षण करि दक्षिण से चलाय दक्षिण कोण साधियेंहै ततः सार्धाष्टादशाङ्गुलाधिका पुरुषद्वयप्रमाणा रज्जु उभयतः पाशा को मध्यलक्षणयुता करिके शङ्कुओं के पाश छोडि मध्यलक्षणा करि उत्तरतः चलाय उत्तरकोण साधिये है इति। ततः पूर्वादिकोणों में पालाश शमीवारण अश्मय चारि शङ्कुएँ रखियें हैं। इस कर्म करनेहारों के निकट में कोई यजमानपुरुष तृणपूलक ऊंचा करिके धारण करे। कर्मसमाप्ति में घर को आकर तिसे घर में ऊँची करे प्रजावृद्धि के अर्थ। इत्यादि बोध्यम्॥ कात्यायनः २१॰ ३॰ ३२॰ अप्रादक्षिण्येन निर्यादिन कोई हुई रज्जु से तिस क्षेत्र को समन्तात् अप्रदक्षिण

वेष्टित करि अपेतो यन्त्विति मन्त्रेण क्षेत्रमध्य पतित तृणपर्णा-
दिकों को पलाशशाखा करि क्षेत्र से बाहिर निकालै इतिसूत्रार्थः॥
अस्याध्यायस्य पितरो देवता आदित्या ऋषयो देवा वा। आद्या
गायत्री। पणयः (पराये द्रव्य को व्यवहार करने हारे असुरलोग)
निकलजावें। कैसे पणयः कि असुम्नाः (असुखकराः। तथा देव
पीयवः (देवताओं के द्वेष करने हारे। किमिति असुराणं अपग
मोऽर्थ्यते तत्राह इस अस्थिभूत यजमान का यह लोक (स्थान)
है। कैसे यजमान कि सोमाभिषव करने हारेका॥ द्युभिरहोभिरि
ति यजुः। यम इस यजमान के अर्थ अवसान (स्थान) दे। कैसा
स्थान कि द्युओं (ऋतुओं।) दिवसों और रात्रियों करि स्पष्टी कि
या (अर्थात् ऋत्वाद्यधिष्ठातृ देवताओं से प्रकटित स्थान इ-
स के अर्थ यम देवै॥१॥

सविता ते शरीरेभ्यः पृथिव्यां लोकमिच्छतु। त
स्मै युज्यन्तामुस्त्रियाः॥२॥

का॰ २१॰ ३॰ ३४॰ फिरि अध्वर्यु तिस पलाशशाखा को दक्षिणमा-
हीं निकालि परिश्रितों से वेष्टन करि तिस क्षेत्र के दक्षिणतः
वा उत्तरतः छै ६ बैलों करि हल को जोडै तिस युज्यमान में युञ्जे-
ति सम्प्रेष्य सवितेति मन्त्र को जपै॥ गायत्री। हे यजमान सूर्य तेरे
शरीरों के अर्थ पृथिवी में स्थान को इच्छा करै (सविता की आज्ञा वि-
ना कोईभी ठैरने को समर्थ नहीं होता। द्वितीयं वाक्यमाह तिस स-
विता करि दिये क्षेत्र के संस्कारार्थ अनड्वाहः युक्ता होवैं॥२॥

वायुः पुनातु सविता पुनात्वग्नेर्भ्राजसा सूर्यस्य
वर्चसा। विमुच्यन्तामुस्रियाः॥३॥+

का॰२१·४·१·२· अध्वर्यु सर्वतः वेष्टित रज्जु को अनुलक्षी करिके वायुः पुनात्विति प्रतिमन्त्रं पादेन-पादेन सीताएँ (हलाईयें-हरैया) अप्रदक्षिण कृषे (जोतै) तहां पहिली सीता उत्तर पार्श्व में पश्चिम को कृषे दक्षिणतः सीरयोजनपक्षेऽपि तिस सीर (हल) को अप्रदक्षिण उत्तर से लाकर पहिले उत्तर से ही कृषे॥ चत्वारि यजूंषि १·३· दै-पं॰२·४·दै-त्रि॰ लिङ्गोक्तदेवतानि। हे पृथिवि तुझे वायु पुनातु (विदारै) सूर्य तुझे विदारै। अग्नि दीप्ति करि और सूर्य तेज करि तुझे विदारै॥ का॰२१·४·४· एवं पूर्वोक्त चारों मन्त्रों से चारों पार्श्वों में कर्षण करिके मध्य में भी सर्व क्षेत्र जैसे कृष्ट हो तैसे परिमिताः सीताः करिके बैलों को हल से छोडे विमुच्यन्तामिति। दै-ज॰ वृषदैवत्यम्। उस्रा (धेनु तिस) के अपत्य उस्रियाः (अनुड्वाहः) सीर से छूटें॥३॥

अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता। गोभाज इत्किलासथ यत्सनवथ पूरुषम्॥४॥

का॰२१·४·४· हल को दक्षिण दिशा में चुपके से फेंकि जुते क्षेत्र में सर्वौषधि बोवे॥ अनुष्टुप् व्याख्याता १२·७९·॥४॥

सविता ते शरीराणि मातुरुपस्थऽआवपतु। तस्मै पृथिवि शं भव॥५॥

का॰२१·४·५· तिस पुरुषमात्र क्षेत्र के मध्य में मृतक के अस्थियों

+ तदपसलवि पर्याहृत्योत्तरतः प्रतीचीं प्रथमाꣳसीतां कृषति वायुः पुनात्विति सविता पुनात्विति जघनार्धेन दक्षिणामग्नेर्भ्राजसेति दक्षिणार्धेन प्राचीꣳ सूर्यस्य वर्चसेत्यग्रेणोदीचीमिति १३·८·२·६· श्रुतेः॥

+ वा-तु। प्रण स-तु। दू॰। अ-सा। उ॰। सू-सा। व॰। वि-याः। ल॰॥३॥

की राशि करै और यह कर्म सूर्योदय काल में कर्तव्य है † ॥ सवितृदेवत्या गायत्री। हे यजमान सूर्य तेरे शरीरों (अस्थियों) को माता (पृथिवी) की उपस्थ (गोदी) में स्थापन करै। हे पृथिवि तिस सविता करि स्थापन किये यजमान के अर्थ सुखरूपा हो ॥ ५ ॥

प्रजापतौ त्वा देवतायामुपोदके लोके निदधाम्यसौ। अप नः शोशुचदघम् ॥ ६ ॥

उष्णिक् प्रजापतिर्देवत्या अस्थिनिवापे एव विनियुक्ता। असाविति नाम ग्रहणम् अनुदात्तत्वादामन्त्रितम्। हे देवदत्त उदक समीवर्तिस्थान में प्रजापति देवता विषै तुझे स्थापन करता हूं। वो ह प्रजापति हमारे पाप को अत्यर्थ दहै यद्वा हमारे से निकालि हमारे शत्रु को दहै ‡ ॥ ६ ॥

परं मृत्योऽअनु परेहि पन्थां यस्तेऽअन्य इतरो देवयानात्। चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि मा नः प्रजाᳬं रीरिषो मोत वीरान् ॥ ७ ॥

का॰ २१॰ ४॰ ७॰ दक्षिण को चलिकर चुपके से कुम्भ को डालिकर लौटि। यह कोई विप्र भेजा है तिस के कुम्भ को डालिकर लौटते में यजमान वा अध्वर्यु जपै ॥ मृत्युदेवत्या त्रिष्टुप् संकसुकदृष्टा। हे मृत्यो पराङ्मुख होके पर (अन्य) पन्था को अनुगमन करि। तमेव दर्शयति जो कि तेरा पन्था देवयान मार्ग से इतर (तुच्छ) अन्य (पितृयानाख्य) है। किं च चक्षुष्मान् (ज्ञानी) और सुनने हारा तेरा कुछ एक कहिता हूं (आदरार्थ क्व

† यथा कुर्वतीऽभ्युदपादिति १३॰ ८॰ ३॰ २॰ श्रुतेः॥

‡ सायणोक्तम् ऋ॰सं॰ भाष्ये वेदार्थप्रकाशे म॰ १ अ॰ १५ सू॰ ९९ मं॰ १ अप नः शोशुचदघम्

नम् नहि तस्याहृष्टमश्रुतं वास्तिषष्ठ्यर्थे चतुर्थ्यौ। क्या कि हे मृत्यो हमारी प्रजा (संतति॰वंशपरम्परा) को मत हिंसा करि और हमारे वीरों (पुत्रों) को मत हिंसि॥७॥

शं वातः शꣳ हि ते घृणिः शं ते भवन्त्विष्टकाः। शं ते भवन्त्वग्नयः पार्थिवासो मा त्वाभिशूशुचन्॥८॥

का॰२१॰४॰८॰ शंवात इति दो मन्त्रों करि तिन मध्य में न्युब्जअस्थिओं को यथाङ्ग (जो अस्थि जिस अङ्ग का तिस अस्थि से तिस अङ्ग) को कल्पना करि आक्शिार पुरुषाकृति करिके तिस के मध्य में पादमात्री इष्टका को चुपके से रखें॥ द्वे ऋचा वनुष्टुब्बृहत्यौ विश्वदेवदेवते। हे यजमान वायु तेरा सुखरूप हो। हि (पुनः) घृणिः (सूर्यकिरणाः) तेरा सु॰ इष्टका मध्य में और प्रतिदिशा तीनि-तीनि डाली हुई तेरी सु॰हों। और अग्निएँ तेरे सु॰हों। और पृथिवी में हुए अग्निएँ तुझे सर्वतः न तपावें॥८॥

कल्पन्तां ते दिशस्तुभ्यमापः शिवतमास्तुभ्यं भवन्तु सिन्धवः। अन्तरिक्षꣳ शिवं तुभ्यं कल्पन्तां ते दिशः सर्वाः॥९॥

दिशाएँ तेरे अर्थ क्लृप्ता होवें। जल तेरे अर्थ कल्याणकारिणीएँ होवें। और सिंधुएँ (समुद्र वा नदिएँ) कल्या॰। अन्तरिक्ष (आकाश) तेरे अर्थ कल्याणकारि हो। सब दिशाएँ तेरे अर्थ क्लृप्ता हों। आदरार्थं कात्स्न्यार्थं वा पुनर्वचनम्॥९॥

अश्मन्वती रीयते सꣳरभध्वमुत्तिष्ठत प्रतरता सखायः। अत्र जहीमोऽशिवा येऽअसञ्छिवान्वय मुत्तरेमाभि वाजान्॥१०॥

का॰२१.४.२२. गर्त वा पूर्वं वर्जित कृषी (जुती) हुई दिशा से मृदा लेकर तिस से विप्र का मुखमित क्षत्रिय का उरोमित वैश्य का ऊरूमित स्त्री का भगमित शूद्र का जानुमित वा सबों का जानुमित ऊंचा श्मशान को करि शैवल और कुशाओं से आच्छादि तिस के दक्षिणतः दो गर्त खोदि दूधजल से सम्पूरि श्मशान के उत्तर में सात ७ गर्तों को खोदि दक्षिणोत्तरों को जल करि पूरि उत्तर गर्तों में अध्वर्यु यजमान अमात्य तीनि पाषाणों को डालि कर अश्मन्वतीरिति मन्त्र करि तिस गर्त के ऊपर चलते हैं॥ विश्व देव देवत्या त्रिष्टुप् सुचीकदृष्टा। हे मित्रओ यह पाषाणवती नदी चलती है इस हेतु तुम उतरने के अर्थ प्रयत होओ। उठो (अभिमुख होओ।) प्रकर्षेण तिस नदी को तरो। किमिति क्यों कि इस प्रदेश में जे अशिवाः (अशान्ताः दुष्टा राक्षसादयः) हैं तिन्हें हम परित्याग करते हैं तिन्हों के त्यागने में सुख करों वाजों (अन्न विशेषों) को हम प्राप्त करावेंगे॥१०॥

अ॰ २. अपाघमप किल्बिषमप कृत्यामपो रपः। अपामार्ग त्वमस्मदप दुःष्वप्न्यꣳ सुव॥११॥

का॰२१.४.२३. ते अमात्या यज्ञोपवीतिनः होके जल का उपस्पर्श करि हाथ में लिये अपामार्ग करि अपने शरीर को शोधें केचित् अपामार्गबीजों से उद्वर्तन करें॥ लिङ्गोक्तानुष्टुप् शुनःशेप

दृष्टा दुःस्वप्ननाशनी। हे अपामार्ग तू हमारे सकाश से अघ(मानसपाप) को दूर चलाय। और किल्बिष (कीर्तिभेदककायकपाप) को दूर च॰। कृत्या (परकृत अभिचार) को दूर॰। और रपः (वाचिक पाप) को दू॰। और दुःस्वप्न से उठे असुरस्वरूप फल को हम से दूरि चलाय॥११॥

सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः॥१२॥

का॰ २१.४.२४. सुमित्रिया इति मन्त्रेण स्नान करि के नूतनवस्त्रों को धारण कियें अनड्वाहमिति मन्त्रेण वृषपुच्छ को स्पर्श करि उद्वयमिति मन्त्रेण यजमानामात्या ग्राम को आते हैं यद्यपि यहां सुमित्रिया इस मन्त्र से स्नान कहा तथापि सुमित्रिया इतिजल अञ्जिलि करि लेके दुर्मित्रिया इति शत्रु को सींचे का॰ १९.५.५५. द्वयं विधेयम्। दुर्मित्रिया— द्विष्म इति यामस्य द्वेष्यः स्यात्तां दिशं परासिञ्चत्तेनैव तं पराभावयतीति १३.८.४.५. श्रुतेः॥ व्याख्याता ६.२२॥१२॥

अनड्वाहमन्वारभामहे सौरभेयꣳ स्वस्तये। स न इन्द्र इव देवेभ्यो वह्निः संतारणो भव॥१३॥

अनुष्टुप् अनुड्डुद्देवत्या उत्तरोऽर्धर्चः प्रत्यक्षकृतः ततः सर्वनाम्नोऽध्याहारेण सामर्थ्यम्। हम स्वस्ति (अविनाश) के अर्थ अनड्वाह को स्पर्श करते हैं कैसे कि सुरभी के अपत्य को। हे अनड्वान् सो तू हमारा दुःखनाशक हो। किं च तू वह्नि (देवताओं का

वोढा। तत्र दृष्टान्तः जैसे इन्द्र देवताओं के अर्थ तारक हैं॥१३॥

उद्वयं तमसस्परि स्वः पश्यन्त उत्तरम्। देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम्॥१४॥

उद्वयं तमिति ग्राम को आते हैं। व्याख्याता २०।२१॥१४॥

इमं जीवेभ्यः परिधिं दधामि मैषां नु गादपरो अर्थमेतम्। शतं जीवन्तु शरदः पुरूचीरन्तर्मृत्युं दधतां पर्वतेन॥१५॥

का॰ २१॰४॰२५॰ स्वनिवासग्राम और श्मशान के मध्य में बडाभारी मृदा का ढेला अध्वर्यु ही रखे॥ मृत्युदेवत्या मनुष्यदेवत्या त्रिष्टुप् संकसुकदृष्टा। जीवों (विद्यमान जन्तुओं) के अर्थ परिधि (मर्यादा) को स्थापन करता हूं कथमिति चेत् कि इन जीवों के मध्य में अपर (कोई) क्षिप्र (वेदोक्त आयु से वरें) इस अर्थ (पितृलोक गमनकार्य को उद्देश करि) न जावे। ये जीवाः शतवर्षायुषः हों कैसे शतवर्षायुषः कि पुरूचीः (दानाध्ययनयागानुकूलाः) किंच पर्वत (लोष्ट ढेले) करि ही मृत्यु को अन्तर्हित करें ये जीवाः॥१५॥

अग्न आयूꣳषि पवस आ सुवोर्जमिषं च नः। आरे बाधस्व दुच्छुनाम्॥१६॥

का॰ २१॰४॰२६॰ कज्जलादि करि नेत्रों को आंजि तैल से पैरों को चुपरि औपासन करने आवसथ्याग्नि को दर्भों से परिस्तरण करि वारण वृक्ष के अवयवों से चारि ४ परिधिओं को चारों दिशा में चुप के से राखि वारणस्रुवा करि एका आहुति दो २ ऋचा

+ अयात आयुर्हवि आयुष्मानग्ने इति

ओं + सै होमें। औपासनः प्रेतस्यैव तस्यैवाद्वारेण निरसनीयस्त्वा
दिति हरिस्वामिनः कर्तुरेवौपासने होमस्तस्यैकदेश निरसनमि-
ति कर्कादयः॥ व्याख्याता १९॰३८॰॥१६॥

आयुष्मानग्ने हविषा वृधानो घृतप्रतीको घृत-
योनिरेधि। घृतं पीत्वा मधु चारु गव्यं पितेव पु-
त्रमभिरक्षतादिमान्त्स्वाहा॥१७॥

अग्निर्देवत्या त्रिष्टुब् वैखानसदृष्टा। हे अग्ने तू ऐसा हो कैसा
कि आयुष्मान् (चिरंजीवी। तथा हवियों करि वृद्ध। तथा घृत
मुख जिस का। घृत उत्पत्तिस्थान जिस का (उत्तरवेद्याधारगा-
भिप्रायमेतत्। सो तू गो सम्बन्धि घृत को पीकर इन जीवों को
समन्तात् रक्षा करि। तत्र दृष्टान्तः जैसे पिता पुत्र को रक्षा क-
रता है। कैसा घृत कि मधुर चारु (सुगन्धि) स्वाहा (सुहुतम-
स्तु॥१७॥

परीमे गामनेषत पर्यग्निमहृषत। देवेष्वक्रत
श्रवः क इमाँ २॥ऽ आदधर्षति॥१८॥

का॰२१॰४॰२७॰ अध्वर्यु यजमानामात्यों का परिदा (रक्षण)
संज्ञक मन्त्र परीमे गामिति कहै॥ इन्द्रदेवत्यानुष्टुप् भरद्वा-
जात्मज शिरिम्बिठदृष्टा। ये जीवलोग गो (अनड्वाह) को प-
रिणीतवन्तः (अनुडुत्पुच्छालम्भनाभिप्रायम्। और ये जीवलो-
ग अग्नि को परिहृतवन्तः (यस्मिन्नग्नावेतत्कर्म कृतं तं परि
जहुः (अहारेणौपासनं निरस्यतीत्येतदभिप्रायम्। ये देवाः

(कर्म में प्रकाश करते॰ ऋत्विजः) तिन्हों में अवः (दक्षिणाल-
क्षण॰धन) करते हुए। अतः इन कर्मों से कृतकृत्य हुए इन जी-
वों को कौन तिरस्कार करने को समर्थ होगा (अशक्यप्रतिक्रि-
या ये हुए इति भावः ॥ १८॥

क्रव्यादमग्निं प्रहिणोमि दूरं यमराज्यं गच्छतु
रिप्रवाहः। इहैवायमितरो जातवेदा देवेभ्यो हव्यं
वहतु प्रजानन् ॥ १९॥

का॰ २१॰४॰२८॰ आहुतिहोम के अनन्तर जहां हुता तिस औ-
पासन के एकदेश को निरसै॰ प्रेत का ही उपासन इस पक्ष में
सब को निरसै क्रव्यादमित्यर्धेन ॥ अग्निदेवत्या त्रिष्टुप्। जि-
स करि पुरुष जलता है तिस क्रव्याद अग्नि को अपुनरागम-
न के अर्थ दूर पहुंचाता हूं वोह गया हुआ क्रव्यादाग्नि य-
म के राज्य प्रति जावै कैसा कि रिप्रवाहः (पाप का नाश कर-
ने हारा ॥ का॰ २१॰४॰२९॰ इहैवायमिति यजमान जपै ॥ यह
क्रव्यादाग्नि से इतर (अन्य) जातवेदाः (जातः प्रज्ञानोऽग्निः)
इस घर में देवताओं के अर्थ हवि को प्राप्त करै क्या करिके
कि अपने अधिकार को जानिकर ॥ ॥ इति पितृमेधः समाप्तः ॥
उपधानासन्दी वृषभ अजीर्णयवों को तिस के दक्षिणात्व क-
रि देवै जो इच्छा होतो सुवर्णादि भी देवै ॥ १९॥

वह वपां जातवेदः पितृभ्यो यत्रैनान्वेत्थ निहिता-
न्पराके। मेदसः कुल्या उप तान्त्स्रवन्तु सत्या ए-

षामाशिषः संनमन्तार्थं स्वाहा ॥२०॥

जातवेदोदेवत्या त्रिष्टुप्। अस्या विनियोगः श्रौतसूत्रे नास्ति गृह्यसूत्रेऽस्ति तथा हि पारस्कर०३-३ मध्यमाष्टका गोपशु करि करियै है तिस धेनु की वपा को होमै वहवपामिति मन्त्रेण॥ हे जातवेदः (जात है धन जिस से) पितरों के अर्थ तू वपा (धेनुसम्बन्धिनी चर्मविशेष) को प्राप्त करि। पराक्रान्त (दूरभी) जिस देश में स्थापितों इन पितरों को तू जानता है तहां प्राप्त करि इत्यर्थः। तिस वपा से निकले मेद(धातुविशेष) की कुल्याः(नदियें) तिन पितरों प्रति उपस्रवें(प्रसरें। किं च इन देनेहारों के आशिषः(मनोरथाः) सत्याः अवितथाः) प्रहीहो। स्वाहा(सुहुतमस्तु। स्वाहेतिऋग्भिन्नं यजुः॥२०॥

स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छा नः शर्म सप्रथाः॥ अप नः शोशुचदघम्॥२१॥

पृथिविदेवत्या गायत्री मेधातिथिदृष्टा। अस्या अपि श्रौते विनियोगो नास्ति स्मार्ते प्रस्तरारोहणे शयने विनियोगः। तथा हि पारस्कर०३-२ स्योना पृथिविनो भवेति दक्षिण करवट करि पूर्व में शिर करिके शयन करै॥ हे पृथिवि तू हमारी सुखरूपा हो। कैसी है तू कि अनृक्षरा(नहीं हैं चोर काँटे दुखदायि जिस में। तथा निवेशनी(साधु प्रतिष्ठाना। तथा सप्रथाः(सर्वतः विस्तारसहिता। किं च हमारे अर्थ शर्म(शरण) दे॥ अतः परं यजुः तद्विनियोगो गृह्यसूत्रे सम्बन्धिमरणनिमित्ते स्नाने जलापनोदने तथा हि पारस्कर०३-१० सव्यस्यानामिकया अपनोद्याप नः शोशुचदे-

यमिति। यह जल हमारे पाप को अत्यन्त दहे॥२१॥

अस्मात्त्वमधि जातोऽसि त्वदयं जायतां पुनः।
असौ स्वर्गाय लोकाय स्वाहा॥२२॥

इति संहितायां द्वितीयोऽनुवाकः२

इतिश्री शुक्लयजुषिमाध्यन्दिनशाखीयायां वाजसने
यसंहितायां दीर्घपाठे पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ३५

का॰२५·७·३७· साग्निक की पात्र प्रतिपत्ति के अन्त में दाह से पूर्व पुत्र वा भ्राता वा अन्य ब्राह्मण आज्याहुति को होमें॥ अग्नि देवत्या गायत्री अनिरुक्ता। हे अग्ने तू इस यजमान से आधान काल में अधि उत्पन्न है। इस हेतु यह यजमान तुझ से उत्पन्न हो। असाविति विशेषनाम वचनः तथा हि देवदत्त स्वर्गलोक की प्राप्त्यर्थ तुझ से उत्पन्न हो। तेरा वंश ही हो इतिभावः। स्वाहा सुहुत मस्तु॥२२॥

इति श्री गिरिधर भाष्ये द्वितीयोऽनुवाकः२

श्रीवेदार्थप्रदीपेन नमोहार्दं निवारयन् पुमार्थांश्चतुरोदेयात्कृपाधीशोगदाधरः ३५

श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीय शाखाध्येतृव्याघ्रपादान्वय विश्वामित्र पुराधिप श्रीमज्जयकिशोर देववर्म्मात्मज रौक्मिणेयनृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्री वेदार्थ प्रदीपे गिरिधरभाष्येपितृमेध वर्णनो नाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः॥३५॥ ॥आदितोऽनुवाकसंख्या॥३५॥

इतिसर्वानुक्रमणिभाष्येगिरिप्रसादरचितेचतुर्थाध्यायस्यचतुर्थोध्यायः॥ आश्विनस्यासितेपक्षेऽमावास्यायांबुधवासरे॥ ग्रहनेत्राङ्कभूवर्षे रिवल्यमन्त्राः समागमन् ॥ अतःपरं पञ्चभिरध्यायैः शुक्रमन्त्राभविष्यन्ति॥

# अथ संक्षेपतः खिल्यमन्त्राणां सूचीपत्रम्




विश्वामित्रपुरीयनवलदुर्गस्थव्याघ्रपादप्रकाशप्रकाशमयन्त्रालये मुद्रितम्
विक्रमाब्दाः १९२९ शकाब्दाः १७९४ चैत्रकृष्ण७भृगुवार ओम् शान्तिः३

हरि ओम्

ओं नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्
स्वानन्ददायकं कर्णा ब्रह्मरूपं परं स्तुमः ३६

ऋचं वाचं पञ्चाध्यायी दध्यङ्ङाथर्वणो ददर्श
आद्योऽध्यायः शान्त्यर्थो वैश्वदेवः

अ० १· ऋचं वाचं प्रपद्ये मनो यजुः प्रपद्ये साम प्राणं प्रपद्ये
चक्षुः श्रोत्रं प्रपद्ये। वागोजः सहौजो मयि प्राणापानौ ॥१॥

दध्यङ्ङाथर्वणं नत्वा नासत्यौ च पुरंदरम्
वेदे पञ्चभिरध्यायैः शुक्रभाष्यं तनोम्यहम्

पञ्चाध्यायी अथर्वण के पुत्र दधीच ने देखी (दध्यङ् ह वा आथर्वेण एतं शुक्रमेतं यज्ञविदां चकारेति १४·१·१·२०·श्रुतेः) उग्रश्चेत्याग्नि को मन्त्रः ३९·७· अग्निं हृदयेनेत्यादि अध्याय समाप्ति पर्यन्त आश्वमेधिक हैं ३९·८–१३·तिन दोनों को छोडि कै ॥ का· २६·७·५०·प्रवर्ग्याचरण की आदि और अन्तमें ऋचं वाचमिति अध्याय करि शान्ति करण करना स्वाध्याय मन्त्र पाठ प्रवर्ग्य मन्त्रों की आदि में इस अध्याय के दर्शन से। अत एवोक्तम् का० अनुक्रम०४·५॥

ॐ नमो याज्ञवल्क्याय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके

अध्यायः शान्तिपाठार्थः षट्त्रिंशोऽयं समीर्यते ३६॰

अध्यायो विश्वदेवदेवत्यः। पञ्च यजूंषि लिङ्गोक्तदेवत्यानि। ऋग्रूपावाचा को मैं प्रपद्ये (प्रवेश करता॰ शरण जाता हूं। यजुरूप मन को प्र॰। प्राणरूप साम को प्र॰। चक्षु इन्द्रिय और श्रोत्रेन्द्रिय को प्र॰ (वागादिकों का ग्रहण सप्तदशावयवोपलक्षण है अर्थात् सप्तदशावयव प्रजापति के लिङ्ग को प्र॰ भाव यह है कि त्रयीविद्या और लिङ्गशरीर को प्रवेश हुए प्रवर्ग्य नही नाश करे। तथा वागिन्द्रिय ओज (मानसबल धार्ष्ट्य) और पुनः ओजोग्रहण से शरीर बल है और प्राणापानौ (उछ्वासनिश्वासवायू) एते एकीभूताः सन्तः मुझ विषें वर्ते हैं। अतोऽपि प्रवर्ग्य हम लोगों को न मारे इतिभावः॥१॥

यन्मे छिद्रं चक्षुषो हृदयस्य मनसो वातितृण्णं बृहस्पतिर्मे तद्दधातु। शं नो भवतु भुवनस्य यस्पतिः॥२॥

बृहस्पतिदेवत्या पङ्क्तिः। प्रवर्ग्याचरण करि इति शेषः। मेरी चक्षुरिन्द्रिय का जो छिद्र (अवखण्डन) हुआ। हृदय वा बुद्धि का जो छिद्र हुआ। मन का वा जो अतितृण्ण (अतिहिंसन। प्रवर्ग्याचरण करि जो चक्षु बुद्धि मन का व्याकुलत्व हुआ बृहस्पति (देवगुरु) मेरे तिस छिद्र और अतितृण्ण को दधातु (संदधातु॰ छिद्र को निवर्त करे। भूतजात का जो अधिपति प्रवर्ग्यरूपो यज्ञः सो

हमारे को सुख रूप हो। अर्थात् बृहस्पति करि छिद्रापाकरण से प्रवर्ग्य कल्याण रूप हो॥२॥

भूर्भुवः स्वः॥तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्॥३॥ + भू-स्वः॥ अ॰ त-तस्य॥

कया नश्चित्र आभुवदूती सदावृधः सखा। कया शचिष्ठया वृता॥४॥

कस्त्वा सत्यो मदानां मंहिष्ठो मत्सदन्धसः। दृढा चिदारुजे वसु॥५॥

अभी षु णः सखीनामविता जरितॄणाम्। शतं भवास्यूतिभिः॥६॥

भूर्भुवः स्वः त्रीणि यजूंषि· तत्सवितुः· कया नः· कस्त्वा· अभीषु णः· एताश्चतस्र ऋचो व्याख्याताः ३· ३५· २७·३९–४१· अभी षु ण इति इस ऋचा में शतं भवास्यूतिभिः यह बहुवचन है पहिले ऊतये यह पाठ था। ऊतिभिः (अवनों के हेतुओं से) श (असंख्य) रूप है॥३॥४॥५॥६॥

कया त्वं न ऊत्याभि प्रमन्दसे वृषन्। कया स्तोतृभ्य आभर॥७॥

इन्द्र देवत्या गायत्री अनिरुक्तेन्द्रपदहीना। हे वृषन् (सेक्तः-इन्द्र) किस ऊति (तर्पण-हविर्दान) करि हमलोगों को सर्वतः तृप्तः+ करता है। और किस ऊति करि स्तुति करनेवाले यजमानों के अर्थ आहरण करता है धन देने को इति शेषः तिन दोनों करि तैसे

+ मोद-हर्ष जोड़ा गई और स्तुति गति

हम करते हैं इति भावः ॥७॥

इन्द्रो विश्वस्य राजति । शं नोऽअस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे ॥८॥

द्विपदा विराट् । जगत का इन्द्र (परमेश्वर महावीर वा आदित्य) राजति (प्रकाशे वा ईश्वर है । सो हमारे द्विपदों (पुत्रादिकों) का सुख रूप हो और चतुष्पदों (गवादिकों) का सुखरूप हो ॥८॥

शं नो मित्रः शं वरुणः शं नो भवत्वर्यमा । शं न इन्द्रो बृहस्पतिः शं नो विष्णुरुरुक्रमः ॥९॥

हे अनुष्टुभौ । महावीर के प्रसाद से मित्र (भक्तों में स्नेह रखता है) देव हमारा सुखरूप हो । वरुण (अङ्गी करता है भक्त को) सुख॰ । अर्यमा (चलता है भक्त प्रति) हमा॰ । इन्द्र (देवेश) हमा॰ । बृहस्पति (देवगुरु वेदों का पालक) सुख॰ । विस्तीर्ण है पादन्यास जिस का वोह विष्णु (व्याप्त) हमारा॰ ॥९॥

शं नो वातः पवताथं शं नस्तपतु सूर्यः । शं नः कनिक्रदद्देवः पर्जन्योऽअभिवर्षतु ॥१०॥

वायु हमारा सुखकारी (अपरुष और अव्याधिजनक) वहे । सूर्य (प्रेरणा करता है जनों को अपने-अपने व्यापार में) सुखरूप (अदहन और भेषजरूप) हमारे को किरिणें प्रसारे । पर्जन्य (पूरता है जल को वा पहिले उत्पन्न होता है जल इस करि-पर्जन्य) देवः) हमारा सुखकर (काशनिक्षार रहित जैसे तैसे) सर्वतः सींचे । कैसा कि कनिक्रदत् (अत्यन्त शब्द करता ॥१०॥

अहानि शं भवन्तु नः शꣳ रात्रीः प्रतिधीयताम्
शं न इन्द्राग्नी भवतामवोभिः शं न इन्द्रावरु-
णा रातहव्या। शं न इन्द्रापूषणा वाजसातौ श
मिन्द्रासोमा सुविताय शं योः॥११॥†

द्विपदागायत्री। दिन हमारे सुखरूप हों रात्रीः सुखरूपाः हमारे वि-
षें प्रति स्थापन करें महावीर इति शेषः॥शं न इन्द्राग्नी त्रिष्टुप्।
इन्द्राग्नी पालनों करिके हमारे सुखरूप होवें। हविस्त्यंतौ इन्द्रा
वरुणौ हमा॰। अन्न के दान निमित्तभूत में इन्द्रपूष संज्ञो देवो
हमा॰। इन्द्रसोमौ देवो सुख॰।किमर्थम् कि सुविताय (साधुग-
मन वा साधु प्रसव के अर्थ। तथा शं (रोगों के शमन के अर्थ। योः
भयों के प्रथक्करण के अर्थ। अर्थात् रोग और भय को निवर्त
करि सुखरूपो हों॥११॥

शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये। शं यो-
रभिस्रवन्तु नः॥१२॥

गायत्री। दीप्यमाना जल हमारे अभिषेक वा अभीष्ट और पा-
न के अर्थ सुखरूपा हों (हमारे स्नान और पान में जल सुखवि-
त्र्यो होवें। जल रोगों का शमन और भयों का पृथक्करण अ-
भिस्रवें अर्थात् भय रोगनाश करें॥१२॥

स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छा
नः शर्म सप्रथाः॥१३॥

आपो हि ष्ठा मयोभुवस्ता न ऊर्जे दधातन। महे-

† अ-मू।अ।शं-यो।दू॰॥११॥

रणाय चक्षसे॥१४॥

यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः। उशतीरिव मातरः॥१५॥

तस्मा अरं गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जनयथा च नः॥१६॥

स्योना पृथिवि। व्याख्याता ३५-२१॥ आपो हिष्ठा। तृचो व्याख्यातः ११-५०—५२॥१३॥१४॥१५॥१६॥

अ० २. द्यौः शान्तिरन्तरिक्षᳪं शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्तिर्विश्वे देवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः सर्वᳪं शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि॥ १७॥

यजूᳪंषि संदृशि जीव्यासमित्यन्तानि क० १८। द्युलोकरूपा जो शान्ति और अन्तरिक्षरूपा जो शान्ति भूलोकरूपा जो शान्ति जलरूपा जो शान्ति ओषधिरूपा जो शान्ति वृक्षरूपा जो शान्ति सर्वदेवरूपा जो शान्ति ब्रह्म (त्रयीलक्षण वा परं तिस) रूपा जो शान्ति सर्वजगद्रूपा जो शान्ति स्वरूप से ही जो शान्ति वोह शान्ति मुरु प्रति हो। अर्थात् महावीर प्रसाद से सब शान्तिरूप मुरुप्रति हो। यद्वा दिवि अन्तरिक्ष पृथिवि इत्यादिकों में जो शान्ति वोह मुरु प्रति हो † ॥१७॥

दृते दृᳪंह मा मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्। मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि

† सप्तम्यर्थ प्रथमा विभक्तिव्यत्ययः।

भूतानि समीक्षे। मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे॥१८॥

हृते (हृ विदारे विदीर्णे जराजर्जरितेऽपि शरीरे) हे महावीर मुझे तू दृढी करि यद्वा हृते (विदीर्ण कर्म विषें) मुझे दृढी (अछिद्र कर्म) करि यद्वा ससुषिरत्व और सेक्तृत्व से दृति शब्द करि महावीर है। हे हृते (महावीर) मुझे दृढी करि। कथं दार्ढ्यं तदाह, सब प्राणी मुझे मित्र की आंख से देखें न बैरी की दृष्टि से अर्थात् सबों का प्यारा होंऊं। किंच मैं भी सब भूतों को मित्र की आंख से देखूं (सब मेरे प्यारे हों। मित्रचक्षुः शान्त होती है मित्र किसी को नही मारता और मित्र को कोई नही मारता एवं परस्पर अद्रोह करि सबों को न मारते मित्र की आंख से हम देखते हैं॥१८॥

हृते दृꣳह मा। ज्योक्ते संदृशि जीव्यासं ज्योक्ते संदृशि जीव्यासम्॥१९॥

हे हृते (वीर) मुझे दृढी करि + । हे महावीर तेरे संदर्शन विषें मैं ज्योक् (चिर) जीऊं। पुनरुक्तिरादरार्था॥१९॥

+ आदरार्थं पुनर्वचनम्।

नमस्ते हरसे शोचिषे नमस्तेऽअस्त्वर्चिषे। अन्याँस्तेऽअस्मत्तपन्तु हेतयः पावकोऽअस्मभ्यꣳ शिवो भव॥२०॥

व्याख्याता १७।११॥२०॥

नमस्तेऽअस्तु विद्युते नमस्ते स्तनयित्नवे। नमस्ते भगवन्नस्तु यतः स्वः समीहसे॥२१॥

हे अनुष्टुभौ। हे भगवन् (महावीर) तुझ विद्युद्रूप के अर्थ नम-

स्कार हो तेरे तिस गर्जित रूप के अर्थ नम॰। जिस कारण से स्वर्ग जाने के लिये तू चेष्टा करता है इस हेतु तेरे अर्थ नमस्कार हो॥२१॥

यतो-यतः समीहसे ततो नोऽअभयं कुरु। शन्नः कुरु प्रजाभ्योऽभयं नः पशुभ्यः॥२२॥

हे महावीर जिस कारण-जिसकारण दुश्चरित से तू हमारे विषे अ-प करने के लिये चेष्टा करता है तिसकारण-तिसकारण से हमें अभय करि। किं च हमारी प्रजा के अर्थ सुख करि और हमारे पशुओं के अर्थ अभय करि॥२२॥

सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः॥२३॥

यजुः। व्याख्यानम् ६-२२॥२३॥

तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतᳫं शृणुयाम शरदः शतं प्रब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्॥२४॥

इति सᳫंहितायां द्वितीयोऽनुवाकः २

इति श्री शुक्लयजुषिमाध्यन्दिन शाखीयायां वाजसनेयसᳫंहितायां दीर्घपाठे षट्त्रिᳫंशोऽध्यायः। ३६॥

सूर्यदेवत्या (अक्षरातीत) पुर उष्णिक् छन्दस्का। इन मन्त्रों करि जो महावीर हमलोगों ने स्तुति किया वोह चक्षुः (जगत के नेत्रभूत आदित्य रूप को) पूर्व की दिशा में उदय करता है। कैसा वोह कि

देवहित (देवताओं करि स्थापित वा देवताओं का प्यारा) शुक्र (पापासंस्पृष्ट वा शोचिष्मत्) तिस के प्रसाद से शत १०० शरद + (वर्ष) हम देखें शतवर्षपर्यन्त हम अव्याहत चक्षुरिन्द्रिया होंवें। शत शरद अपराधीनजीवना होंवें। शत शरद स्पष्ट श्रोत्रेन्द्रिया होंवें। शत शरद अस्खलितवागिन्द्रिया होंवें। शत शरद किसी के भी अगाडी दैन्य न करें। और शत शरद के ऊपर भी बहुत काल तक पश्येमेत्यादि योज्यम्॥२४॥

+ शत वर्ष में शत शरद होती हैं

इति भाष्ये द्वितीयोऽनुवाकः२

श्री वेदार्थ प्रदीपेन तमो हार्दं निवारयन्
पुमार्थांश्चतुरो देयाद्विश्वदेवाऽधिपः स्वयम् ३६

...च्छुक्ल यजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीय शाखाध्येतृ व्याघ्रपादा... विश्वामित्र पुराधिपति श्रीमज्जयकिशोर देव वर्म्मात्मज रै... मणेय नृपति गिरिप्रसादेन रचिते श्री वेदार्थ प्रदीपे गिरिधरभाष्ये ...क्रियायां शान्तिपाठ वर्णनो नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः॥३६॥

हरिः ओम्

ॐ नमो यज्ञपुरुषाय

पञ्चात्मकं द्विरूपं च साधनैर्बहुरूपकम्
स्वानंददायकं कृष्णं ब्रह्मरूपं परं स्तुमः॥१॥

अ० १ देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। आददे नारिरसि॥१॥ +

+ दे-म। अ०। आ-सि। ई०॥१॥

युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः। वि होत्रा दधे वयुनाविदेक इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः स्वाहा॥२॥

ॐ नमो याज्ञवल्काय

गिरिप्रसादसंज्ञेन श्रीवेदार्थप्रदीपके ॥

अभ्र्यादिरौहिणान्तोऽयं सप्तत्रिंशो निरूप्यते ३७

का॰ २६·१·३· उदुम्बरतरूत्था वा विकङ्कतलरूत्था हस्त प्रमाण अभ्रि को देवस्य त्वा नारिरसीति मन्त्र से ले वाम हस्त में तिसे करिके दक्षिणहस्त से स्पर्श करि युञ्जते मन इति मन्त्र को जपै॥ देवस्य त्वा आ–बृ॰ सावित्रम्। आददे॰ अभ्रिदेवत्यं दे–ज॰। हे अभ्रे सविता देवता की आज्ञा में स्थित अश्विनी कुमारोंको बाहुओं पूषा के हाथों से तुझे ग्रहण करता हूं और तू नारि (स्त्री नाम्नी) है॥ युञ्जते मनः। व्याख्याता ५·१४·॥१॥२॥

देवी द्यावापृथिवी मखस्य वामद्य शिरो राध्यासं देवयजने पृथिव्याः। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥३॥ दे–व्या॥अ॰। म–र्ष्णो। ई॰॥३॥

का॰ २६·१·४· अध्वर्युः देवीति मन्त्रकरि विघण मृत्पिण्ड को लेवे पिण्डवदिति पाणिओं से ग्रहण करे दक्षिणः सभ्रिरिति लभ्यते॰ इति सूत्रार्थः॥ देवीति यजुः। मखायेति या–पं॰ देवी–शीर्ष्णे ब्रा–गा॰ द्यावापृथिवी देवतम्। हे देवी (दीप्यमाने) द्यावापृथिव्यो इस दिन में पृथिवी के देवयजनस्थान में मख (यज्ञ) का

शिर राध्यासम् + (साधन:सिद्ध करता हूं। महावीरो यज्ञशिर:।
क्या करिके कि तुम द्यावा पृथिवीओं (दिवं:श जल पृथिव्यं शमृ-
द) को लेके इत्यर्थ:। एवं द्यावा पृथिव्यौ प्रार्थ्य मृदमाह हे मृत् मख
(यज्ञ) के अर्थ तुझे ग्रहण करता हूं। एवं सामान्येनोक्ता विशेषमा-
ह मख (यज्ञ) के शिर (महावीर) के अर्थ तुझे ग्रहण करता हूं इति
शेष:। तिस मृत्पिण्ड को उत्तरस्थापित कृष्णाजिन पर स्थापन करे॥३॥

+ राध-साध संसिद्धौ।

देव्यो वम्र्यो भूतस्य प्रथमजा मखस्य वो॰द्य शिरो
राध्यासं देवयजने पृथिव्या:। मखाय त्वा मखस्य
त्वा शीर्ष्णे॥४॥ + दे-व्या:। अ॰। म-र्ष्णे। इ॰॥४॥

का॰२६-१-५-६ देव्यो-शीर्ष्णे। उपदी कृतो मृत्संचय:वल्मी-
क: तिस की वपा तिस के मध्यस्थ लोष्ठ को लेके कृष्णाजिन पर
मृत्पिण्ड से उत्तर में चुपके से स्थापन करे॥ देव्यो॰यजु:। मखा-
य॰या-पं॰। देव्यो-शीर्ष्णे आर्षी पंक्ति:। हे देव्यो (दीप्यमाना:)
वम्र्य: (उपजिह्विका:) तुम्हें लेके पृथिवी के देव॰- करता हूं। कै-
सी हो तुम कि भूत (प्राणिजात) की प्रथमजा: (प्रथमोत्पन्ना:) पृ-
थिवी जन्तुओं की प्रथमजा तिस सम्बन्ध से वम्र्य: भी प्रथम-
जा कहियें हैं॥४॥

इयत्यग्र॰आसीन्मखस्य ते॰द्य शिरो राध्यासं दे-
वयजने पृथिव्या:। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥५॥+

का॰२६-१-७ इयत्यग्र॰ इति वराहविहतमृदा को ले चुपके से कृ-
ष्णाजिन पर वल्मीकवपा के उत्तर में स्थापन करे॥ इयतीति

+ इ-व्या:। अ॰। म-र्ष्णे। इ॰॥५॥

आर्च्वी अ॰। मखायेति या-पं॰ इय-शीर्ष्णे॰ ब्रा-गा॰ वराहविहत मृद्देवत्यं। हे पृथिवि भवती आदि (वराहोद्धरणसमय) में इयती (प्रादेशमात्री +) थी तुझे पृथिवि के देवयजन स्थान में॰-करता हूं॥ मखायेति व्याख्यातम्॥ ५॥

इन्द्रस्यौज स्थ मखस्य वोऽद्य शिरो राध्यासं देवयजने पृथिव्याः। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥ ६॥ +

का॰ २६·१·८· पूतीकों (रोहिषतृणों) को इन्द्रस्येत्यादि शीर्ष्णे इत्यन्त ले चुपके से कृष्णाजिन पर वराहविहत के उत्तर में स्थापन करै॥ इन्द्रस्य-शीर्ष्णे आदार देवत्यम् ऋक्त्रिष्टुप्। हे पूतीकाओ तुम इन्द्र का ओज (तेजरूप) हो तुम्हें लेकर पृथिवी के देवयजन में यज्ञ का शिर सिद्धि करता हूं मख के अर्थ तुम्हें ग्रहण करता हूं और मख के शिर (महावीर) के अर्थ ग्रहण करता हूं॥ का॰ २६·१·९· मखायेति पय लेकर चुपके से कृष्णाजिन पर स्थापन करै॥ या-पं॰ पयोदेवत्यम्। हे पय मख के अर्थ मखशिर के अर्थ तुम्हें ग्रहण करता हूं॥ का॰ २६·१·१०· चुपके से गवेधुका भी ग्रहण करिये हैं॥ का॰ २६·१·११· मखायेति सम्भृत सम्भारों को हाथ से स्पर्श करै॥ या-पं॰ सम्भार देवत्यम्। हे सम्भारो मख और मखशिर के अर्थ तुम्हें स्पर्श करता हूं॥ ६॥

प्रैतु ब्रह्मणस्पतिः प्र देव्येतु सूनृता। अच्छा वीरं नर्यं पङ्क्तिराधसं देवा यज्ञं नयन्तु नः। मखाय त्वा मख

+ इयती ह वा॰ इयमग्रे पृथिव्यास प्रादेशमात्रीत्यादिवराह उज्जघानेति १४·१·२·१२ श्रुतेः॥

+ इ॰-व्याः। अ॰। म-र्ष्णे। इ॰॥ ६

स्य त्वा। शीर्ष्णे मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे।
मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥७॥ +

प्रैतु ७ मखस्य ८ अश्वस्य ९ ऋजवेत्वा १० यमाय त्वा देव स्त्वा अर्चिरसि ११ घर्मदेवत्यानि (यो घर्मः स आदित्यो य एष तपति॥ का०२६·१·१२ अध्वर्यु प्रतिप्रस्थात्रादयः कृष्णाजिनको समन्तात् लेकर प्रैत्विति जपते हुए अन्तःप्रात्य से उत्तर में परिवृत (पञ्चारत्निमितः समचतुरस्रः प्राग्द्वारः सिकतोपकीर्णः पूर्वमेव किये सप्तभूसंस्कारसंस्कृतः छाये हुए प्रदेश) प्रतिजावें॥ बृहती। व्याख्याता ३३·८९॥ का०२६·१·१३·१४ अध्वर्यु कृष्णाजिनस्थों ही सम्भारों को मखायेति परिवृत में स्थापन करें कैसे परिवृत्त कि उल्लिखित जलसिक्त (ये दो संस्कार पञ्चसंस्कारों से अधिक हैं) और सिकता युक्त प्राग्द्वार में इति सूत्रार्थः॥ हे सम्भारो मख के अर्थ तुम्हें स्थापन करता हूं॥ का०२६·१·१५ मखायेति गवेधुका अजापय पृथक् करिके वल्मीकवपादि तीनि सम्भारों करि मृत्पिण्डको मिश्रित करें॥ हे सम्भारओ तुम्हें मख के अर्थ मृत्पिण्ड करि संयुक्त करता (मिलता) हूं॥ का०२६·१·१६ महावीरपर्याप्त चुपके से मृदा लेकर मखायेति मन्त्रेण महावीर करे कैसा कि प्रादेशोच्च गर्तवन्त मेखलायुत मध्य में संकुचित मेखला के ऊपर तीनि अङ्गुल ऊंचा इति सूत्रार्थः॥ हे महावीर मख और तिस के शिर के अर्थ तुझे करता हूं॥७॥

मखस्य शिरोऽसि। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे।

+ प्रै–न॥ अ०७ म–र्षी० दू०॥७॥

मखस्य शिरोऽसि। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे।
मखस्य शिरोऽसि। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे।
मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य
त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥८॥

यजुः॥ का॰२६॰१॰१७॰ वामकरस्थ निष्पन्न महावीर को मखस्य शिर इति स्पर्श करे॥ मखस्य शिरोऽसि या॰गा॰। हे महावीर तू मख का शिर है॥ का॰२६॰१॰१८॰ इतर दो महावीरों को प्रतिमन्त्र वैसे ही करे और स्पर्श करे॥ मखाय॰ दूसरे महावीर को करता हूं। मखस्य॰ निष्पन्न को स्पर्श करता हूं॥ मखाय॰ तीसरे महावीर को करता हूं। मखस्येति निष्पन्न को स्पर्श करे+। मख का शिर है मख के अर्थ तुझे मख के शिर के अर्थ तुझे स्पर्श करता हूं॥ का॰२६॰१॰२२॰ गवेधुकाओं से तीनों महावीरों को रगड कर सचिक्कण करे मखायेति प्रतिमन्त्र से एक-एक को॥ मख और मख के शिर के अर्थ तुझे गवेधुकाओं करि श्लक्ष्ण करता हूं॥ एवमग्रिमौ मन्त्रौ॥८॥

अश्वस्य त्वा वृष्णः शक्ना धूपयामि देवयजने पृथिव्याः। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। अश्वस्य त्वा वृष्णः शक्ना धूपयामि देवयजने पृथिव्याः। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। अश्वस्य त्वा वृष्णः शक्ना धूपयामि देवयजने पृथिव्याः। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय

+ तीसरे महावीर के स्पर्श में मखस्य॰ मखाय॰ दोनों पढे।

त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥९॥+

का॰२६॰१॰२३॰ दक्षिणाग्नि करि दीप्त अश्वपुरीष से तीनों मन्त्रों करि तीनों महावीरों को धूपे एक-एक धूपने में सात-सात अश्वलेण्ड ग्रहण करे॥ अश्वस्य॰आ-वृ॰हे महावीर पृथिवि के देवयजन स्थान में मख और मखशिर के अर्थ सेक्ता अश्व के पुरीष करि तुझे धूपन करता हूं॥ एवं इतरमन्त्रों से इतर दोनों को का॰२६॰१॰२४॰मखायेति तीनों मन्त्रों से तीनों महावीरों को पिन्वन रौहिणों सहित उखावत् अपे पकावे॥ मख और मखशिर के अर्थ तुझे निर्दह करता हूं॥ एवं इतरौ॥९॥

ऋजवे त्वा साधवे त्वा सुक्षित्यै त्वा। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे। मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे॥१०॥+

का॰२६॰१॰२५॰ पक्व महावीरों को अपाकादिव उद्धार करे निकाले तीनि मन्त्रों से॥ ऋजवे त्वा तिस्रो दे-वृ॰ ऋजवे प्रथमम्। असौ लोक ऋजुः तत्र सत्यमेव न तु कौटिल्यम्। सत्यमादित्यः हे महावीर ऋजु (सत्य-आदित्य) के अर्थ तुझे उद्वपन करता हूं इति शेषः तथा च श्रुतिः १४॰१॰२॰२२॰ स उद्वपेत्यृजवे त्वेत्यसौ वै लोक ऋजुः सत्यं हि ऋजुः सत्यमेष य एष तपत्येष उ प्रथमः प्रवर्ग्यस्तदेत मेवैतत्प्रीणाति तस्मादाहर्जवे त्वेति॥ अथ द्वितीयम् साधवे त्वा। साधु (वायु) की प्रीति के अर्थ तुझे उद्वप॰ तथा च श्रुतिः

+ अ- व्याः। अ॰। म-र्ष्णे। वृ॰। अ- व्याः। उ॰। म-र्ष्णे। वृ॰। अ- व्याः। ल॰। म-र्ष्णे। आ॰॥९॥
+ ऋ- त्वा। अ॰। सा- त्वा। इ॰। सु- त्वा। उ॰। म-र्ष्णे। ऋ॰॥१०॥

१४॰१॰२॰२३॰ साधवे त्वेत्ययं साधुर्योऽयं पवत एष हीमां लोकान्त्सद्धोऽनुवत एष उ द्वितीयः प्रवर्ग्यस्तदेतमेवैतत्प्रीणाति तस्मादाह साधवे त्वेति॥ अथ तृतीयम् सुक्षित्यै त्वा। सुतरं क्षियन्ति निवसन्ति सर्वभूतानि यस्यां सुक्षितिः(भूमिः) तथा च श्रुतिः १४॰१॰२॰२४॰ सुक्षित्यै त्वेत्ययं वै लोकः सुक्षितिरस्मिन्हि लोके सर्वाणि भूतानि क्षियन्त्यथोऽग्निर्वै सुक्षितिरग्निर्ह्येवास्मिं लोके सर्वाणि भूतानि क्षियन्त्येष उ तृतीयः प्रवर्ग्यस्तदेतमेवैतत्प्रीणाति तस्मादाह सुक्षित्यै त्वेति॥ का॰ २६॰ १॰ २६॰ अजापय करि तीनों महावीरों को सींचै मखाय त्वेति प्रति मन्त्र से॥ मख और मखशिर के अर्थ अजापय करि तुझै सींचता हूं॥ एवमितरौ द्वौ॥१०॥ इतिमहावीरसम्भरणं समाप्तम्॥

अ॰ २॰ यमाय त्वा मखाय त्वा सूर्यस्य त्वा तपसे। देवस्त्वा सविता मध्वानक्तु पृथिव्याः सꣳस्पृशस्पाहि। अर्चिरसि शोचिरसि तपोऽसि॥११॥ +

का॰ २६॰ २॰ १३॰ प्रचरेति ब्रह्मा से आज्ञा पाया अध्वर्यु बैठिकर यमायत्वेति तीनि मन्त्रों करि प्रचरणीय महावीर को तीनिवार प्रोक्षण करै॥ द्वे दे॰ बृ॰ तृतीया दे॰ ज॰॥ यमयति (नियच्छति) सर्वमिति यम (आदित्य) तिस की प्रीति के अर्थ तुझै प्रोक्षण करता हूं तथा च श्रुतिः १४॰१॰३॰४॰ स प्रोक्षति यमाय त्वेत्येष वै यमो य एष तपत्येष हीदꣳ सर्वं यमयत्येतेनेदꣳ सर्वं यतमेष उ प्रवर्ग्यस्तदेतमेवैतत्प्रीणाति तस्मादाह यमाय

+ य॰ त्वा। अ॰। म॰ त्वा। इ॰। सू॰ से। उ॰। दे॰ क्तु। ऋ॰। पृ॰ हि। ल॰। अ॰ सि। आ॰॥११॥

